कौशलपूर्वक उपयोग करना सीख गये हैं। पहले हम मानव-रागोंसे उत्पन्न मलिनताको अपने निश्चयोंपर नहीं चढ़ने देते थे अब निश्चय की मलिनताकी उज्ज्वलता कहनेकी प्रतिभापूर्ण कलाबाजीमें हमारी सरस्वती – हमारी वाणीका समाज-शृंगार काम आने लगा है। पहले हम भूमिसे आकाश तक बसते थे अब हम अपने मस्तकमें रखकर बिम्ब बनाये हुए हैं और एक बिम्बसे दूसरे बिम्बको दूर मानते हैं। हम कहते हैं कि यह हमारा विस्तार है। वृत्तिकी संकुचितताकी विषमता विस्तार कहना हमारी मनमानीपर अवचेतनका आवरण डालनेकी भूमिका ही मात्र है। पहले हमारी वाणीमें हमारी प्रेरणा उतरकर आती थी – तपसे छनकर युगकी आवश्यकतासे प्रतिध्वनित होकर, और हृदयके समर्पणका युग-युगोंको अब सकनेवाला स्वर बनकर। अब हम प्रेरणाके अभावको औरोंकी प्रेरणाएँ उधार लेकर निर्माण करके भी अब अपने अस्तित्वका ढोल बजानेमें बुद्धिका उपयोग नहीं कर पाते तब हम अपनी प्रेरणा-हीनता ही को अपनी पहुँच कहने लगते हैं। जो बुद्धिजीवी हैं वे इस प्रेरणा-हीनताको – कलाके साथ घोर विश्वासघात करके भी – कला कहते हैं। जो शक्तिजीवी हैं जिनकी शक्तिसे बुद्धिका कोई सम्बन्ध नहीं वे उसे 'शास्त्र' कहते हैं। और इन दो पाटोंके बीचमें साहित्य नामक चकोर रोकर यह कहता है –

चलती चक्की देखि के दिया कबीरा रोय
दुइ पाटन के बीच में साबित बचा न कोय।

युगों-युगोंसे विकासका रथ-चक्र अग्रसर करनेवाली हमारी प्रेम भावनाने समय-समयपर युगकी मधुरिमा वाणीके साथ ऐसा ही व्यवहार किया है। युगकी भक्तिका युगके क्रम-व-क्रम वचन ही को विकास कहते हैं। और विकासके पथके लगातार साथ ही को साहित्य कहते हैं। गाँवके मौलिकताके पथके पालक हम कभी-कभी आकाशकी तरह ऊँचे विचारोंको व्यक्त करते हैं – हम बुरा नहीं करते। किन्तु उस समय

व्यक्तित्व पैदा हो सके जिसे हम विश्वका महान् साहित्यिक कह सकें। आपके प्रासादोंमें जगमगाती बिजलीकी टिमटिमाती दुनिया और मजदूरोंके सड़े-गले झोंपड़ोंमें मिट्टीके तेलकी टिमटिमाती ढिबरियाँ प्रकाशके पथमें कुछ अपने ही में अपना सम्पूर्ण अर्थ रखनेवाली सिद्धियाँ नहीं हैं। वे तो उस बातकी संकेतवाहिका हैं कि सूर्यके आगमें सहस्र किरण लेकर आने तक वे अन्धकारसे विरमनेवाली सहायिका' मात्र रहें। ज्यों ही भानु आया त्यों ही वे जलेंगी तो उसकी आरती बनकर नहीं तो जिस कालके कुचक्रको करनेको सूरज साकार हुआ था उसी कालके हाथों वे भी अपनका अंत देखीं। वे छोटे प्रकाश प्रकाशके पथकी ओर जाते समयकी सीढ़ियोंपर कम पथके चिह्न मात्र हैं।

अमीरीका कुछ ऐसा बोझ जीवनपर आ गया है कि ईमान बेचकर बाजारमें खड़ी हुई कलम अस्तित्व बेचनेसे इनकार करनेवाली कलमके खिलाफ बगावत करती चली आ रही है। इस विषमतान जीवनका एक ऐसा चित्र खींच दिया है कि सिर अपने तरीकेसे सोचने लगा और धड़ अपने तरीकेसे चलने लगा। फलित-ज्योतिषकी भाषामें सोचें तो मानव-विकासके ये राहु और केतु, कुग्रहकी तरह विग्रहशील होकर गृह-कलहकी ज्वाला — मानो विचारों आदर्शों परिस्थितियों और जीवनोंके शमन चलाये हुए हैं। ऐसा महामानव चाहिए जो इस धड़ और सिरको मिलाकर खण्डित-मानवमें एक अखण्ड-जीवनके महा-राष्ट्रका निर्माण कर सके। ज्योतिषकी भाषामें ही थोड़ा और सोचें तो हमारी धारणा देखिए कि हमारे भाग्यके और जीवन-व्यापारके संचालनमें हमपर नक्षत्रोंके सितारोंका असर पड़ता है। किन्तु हमारे ही पड़ोसमें लटकते हुए हमारे जीवन-सितारोंका असर हमपर नहीं पड़ता। जिन जीवनदानीके प्रकाशसे अन्धकारमें हमारा पथ-दर्शन होता है उनका यही अपराध है कि एक तो वह पैसेमें दो मिलती है दूसरे वह हमारी ही फूँकसे बुझ जाती है, तीसरे वह हमारी जेबमें रह लेती है, और चौथे वह ज्वालामयी होकर भी



१

वाहन-मात्र नहीं मानता। कोई वाहनहीन विचारको पैदा या करके तो दिखाये। हाँ भाषा तो विचारके प्राणका शरीर है। एक टेक जरूर है। शब्दकोशम जिसे शब्दके समुद्रमें कोई नहीं डूबता। और न कोषके सहारेसे कोई तैरता भी है। भाषाका हर वाक्य विचार लेकर नहीं चलता किन्तु अर्थ लेकर तो चलता है। परन्तु विचार तो बिना भाषाके बाहर निकलता ही नहीं स्वरूप ही धारण नहीं करता। उसे व्यक्त होनेके लिए कुछ संकेत कुछ चिह्न अवश्य चाहिए। विचार-जगतके इस क्षेत्रमें हमने लंका-काण्ड खड़ा कर रखा है। 'यही मेरी भाषा है और तेरी भाषा है' बोलने तक सीमा माननेका हिन्दीका दायरा इसलिए बढ़ा कि वह राष्ट्रकी वाणी होनेकी क्षमता रखती है। किन्तु यहाँ हिन्दुस्तानीका झगड़ा खड़ा हो गया। यह झगड़ा कृत्रिम है। जब दोनों भाषाओंके क्रियापद एक हैं तब उनको कितनी शताब्दियाँ दूर रखा जायगा? क्या विश्वमें कोई ऐसा उदाहरण है जहाँ दो भाषाओंके क्रिया पद एक हों और फिर भी वे अलग रह सकी हों? हाँ बोली तो पढ़ने वालोंकी नहीं होती बोलनेवालोंकी होती है। और यदि विचारोंको बोलने वालोंके पास पहुँचना है, तो उत्तर भारतमें घूमती राष्ट्रवाणीसे उर्दू शब्दोंका तिरस्कार न हो सकेगा और दक्षिण भारतमें प्रवेश करती राष्ट्र वाणीसे संस्कृत शब्दोंको देश निकाला नहीं दिया जा सकेगा। क्या आपके मनमें यह सन्देह है कि उत्तरकी वाणी दक्षिण और दक्षिणकी वाणी उत्तर कैसे समझेगा? मेरा निवेदन है कि भारतमें एक जाति रही है जो एक भाषाको तीर्थयात्रियोंके द्वारा दक्षिणसे उत्तर और उत्तरसे दक्षिण तक पहुँचाती रही है। यह जाति अपने प्रभुके सम्मान अपनको समस्त पापोंसे मुक्त मानकर प्रार्थना करती हुई यात्रीलोगोंकी जाति रही। उन्हें संत कहते थे। वे चलते तो भाषा लेकर रहते तो भाषा सँभालकर और गाते तो भाषा बनाकर। राजघरानेसे निकली मीरा हो पारिवारिक विग्रहसे निकले तुलसी हों या आसाम प्रान्तमें भाषाके शोभाधर स्वरूप गोरखसे गुरु हों नानक



›,
}

चिन्तन, मत, निश्चय, साहित्य-साधना और समर्पण, यह सब कुछ क्या है? केवल बयान! और इनको छोड़ देनेके बाद बाकी क्या बचेगा?

हम एक खतरा और न भूलें। एक वेदान्तीको देखिए। हम कहते हैं कि यह बड़ा अन्धविश्वासी है, अपनी धारणाओंका ग़ुलाम। फिर एक शहरातीको देखिए। सभ्यताके नामपर उसकी भी कुछ कठोर धारणाएँ हैं जिन्हें वह छोड़ नहीं सकता। और यह कहना सर्वथा कठिन है, कि इन दो अनुदारोंमें कौन-सा अनुदार अपनी धारणाओंसे चिपके रहनेमें अधिक असमाहरणीय और अधिक हानिकर है। इसके बीच यदि हमने रूसीके साहित्यिक-शहरकी सौगात बाँटी तो रूसोंकी जानकारीसे अपरिचित ग्रामीण उस शहरसे भले बच लें किन्तु शहराती मध्यवित्तकी बचत तो कुशल हरगिज न होगी। जब रूसकी धारणाओंसे चिपकनेवाली एक पीढ़ी हम निर्माण कर चुकेंगे तब जिस तरह समुद्रका ज्वार समुद्र ही के बे-काबू हो जाता है उसी तरह यह पीढ़ी रूसीके कलाकारोंसे भी बे-काबू हो जायगी और एक बागी सेनाकी तरह जब कलाकार जीवनकी ओर लौटना चाहेगा तब रूसीपनको रिसतेपर जीनेवाली यह पीढ़ी कलाकारके साथ लौटनेसे इनकार कर देगी। क्या हम यह खतरेका व्यापार बन्द न करेंगे?

कलाकार ईमान और कुरसियाँ बेचकर विश्वका निर्माण नहीं करता। वह तो रोटियाँ बेचकर तेल खरीदता है और प्रचण्ड रात्रि-जागरणको भावनाका मन्द-जागरण बनाकर जीवनको गति देनेवाले अपन सपन लिखा करता है। भिखारीको रोटी न मिलनेसे समाजके द्वारा अपमानका अनुभव होता है, कलाकारको अपने गूढ़ न छपनेके दुर्दिनमें उससे कम वेदना और अपमानका अनुभव नहीं होता।

विश्वकी रचनामें आपने एक बात देखी होगी। भूमिका नाम है विश्वम्भरा। भूमिने जो उपजाया है या भूमिकी उपजपर जो प्राणी जीते हैं उन्हें खाकर ही विश्वका पालन होता है। किन्तु 'सभ्यता नामक

धँगलियामें अमरत्व बोल रहा है। उपन्यासकारके छुरेसे रक्तकी लाल बूँदें टपकाकर चकित क्षोभ मत करें किन्तु कलाकारकी कलमसे अन्तर्वासी हृदयके खूनकी संकेतवाहिका काली बूँदें मानवके भाग्य और प्रश्नोंको जाको प्रदान करती हैं। यह काम मध्यवित्त लोगों-द्वारा विकारोंकी खैरात बाँटनेसे न होगा। केवल अवलोक सिसकते बे-इख्तियार लोगोंको लिखना ही उचित न होगा। हमें लोक-जीवन लिखना होगा। हम शहराती साहित्य क्यों लिखते हैं? क्या हम हार मान चुके हैं कि लोक-जीवन नहीं लिख सकते? हम यह गर्व न करें कि हमारी रचनाओंने हमें सुखसे जीवन बिताना सुलभ कर दिया। सुविधाकी यह प्राप्ति कलाकृतिका आगमन नहीं। शराब और अफ़ीम बेचनेवालोंने भी तो अपनी सम्पत्तिसे महल खड़े कर लिये हैं। विवाहों त्योहारों और चक्कियों आदि अवसरोंपर गाये जाने-वाले गीत ही तो आज हमारा 'लोकसाहित्य' है और हम उससे काफ़ी दूर हैं। हाँ 'तुलसीदास आस रघुबीर की', 'सूरदास प्रभु तुम्हरे मिलन को' 'मीरा के प्रभु गिरधर नागर' और 'कहत कबीर सुनो भाई साधो' के रूपमें एक साहित्य लोक-जीवन तक पहुँचा था। शताब्दियाँ हुईं कि अब हम उससे अधिक कुछ नहीं पहुँचा पाते और अब हम देखते हैं कि गुलाब की डालपर पत्तोंकी चोटी कम कली ही गयी है उसकी कली आज गिर गयी है और आज धूल बनकर अपने जन्मेपकी लोचकका भुसती मिट्टी और तमाम मस्तक उठाती तथा काँटोंकी टहनीपर गुस्ताख़पनमें विद्रोह करती हुई वायुसे सिर पटककर, घूमकर आज लम्बी यात्रा समाप्त कर लँगुड़ी-लँगुड़े होकर धूलमें मिल जानेको बाध्य है तब भी हम यह अनुभव क्या नहीं करते कि लोकजीवनके पास साहित्य पहुँचानेमें शताब्दियाँ तो दूर अब विलम्बमें दिन भी नहीं गुज़रने दिये जा सकते। प्राचीन साहित्य हृदयका सन्तोष बनकर भले रह ले पर आज जीवनकी आम समस्याओंका नहीं सुलझा सकता।

क्या हम निश्चित उपायोंके बागी हैं? क्या हमने सचमुच रूढ़िके

विमलकी आभारी

या पहने हुए पट्टे बधेसे उतारनेपर मिलनेवाले भयंकर आक्रमणों और अपार आशंकाके बीच रवीन्द्रकी वाणीमें यह सोचनेके लिए लाचार होना ही होगा कि — 'अकेला चल अकेला चल अकेला चल।

इन उपरोक्त कारण ही क्या आजका लेखक आज-जीवन और उसकी समस्याओंसे आँख मूँदनेके लिए बाध्य हो गया है ? क्या इसीलिए वह अपनी पहुँचको स्वता मानकर गुफोंमें उसके आस-पास चक्कर काट रहा है ? और इसे वह अपनी गति कह रहा है ? अपनी पहुँचको मीलका पत्थर मानकर पीछे छोड़ता हुआ आज-जीवनमें प्रवेश करनेकी नयी मंजिल नहीं पा रहा ? गतिका यह गुमान क्या प्रगतिका परम ईश्वर नहीं हो सकता ? इसका विकल्प कौन ? खतरा चुकी संकट कि इनसे भी मीठी कोई वस्तुएँ ? यह सोचते-सोचते थकनेवाला जन्तु धीरे-धीरे थकावट क्यों नहीं अनुभव करता ?

विस्मय महापुरुष हो रहा है। भूतकालका वैभव वह भूल आ रहा है। और सीमाएँ किसी छायोंके उजाले हुए भूतकी तरह अपना रूप खोये हुए रो रही हैं। जनमानस यह आशंका जमी हुई है और यह देखा विश्वका चिन्तक वह सोचनेके लिए बाध्य है कि कलका जमाना कैसा बनेगा। देशोंकी सीमाएँ कहाँ होंगी ? भारतीय महामानव क्या तुमसे भी कोई पूछेगा ? क्या तब भी कोई नाम, कोई मजहब कोई जगह है ? जो देश कर विलोका दारिद्र्य दूर नहीं कर सका वह बीसकर हिमालयी महा प्रलय किसके उजागर करेगा ? रूसी भाषाको हिन्दी या भारतीय भाषाएँ क्या दिया है या अमरीकी सीमा निश्चित करते समय उससे पूछा जायेगा ? या हिमालय चोटोंबीच हिमवीरोंकी धरतीपर अकर्मण्यताकी आराधना और तत्त्वचिन्तन करता रहा और हिमवानकी हिमालयी अपनी कलात्मक कायरतामें बलवान् सिद्ध किए रहा यह विश्वके भाग्य-निर्माणपर अपने निर्णय देगा ?

आजकी समस्याका इस तत्कालिक समय देनेके लिए मेरे पास क्या

वह वाणी है जो राजाज्ञा नहीं है किन्तु कोटि-कोटि आदमी कोटि-कोटि मानव जिससे बँधे हुए हैं, अजस्र सेना नहीं है किन्तु उसके एक विश्वासपर कोटि-कोटि व्यक्ति ठहरे हुए हैं।

वह वाणी है जो स्वयं देनेमें अपनेको भी क्षमा नहीं करती, जो गुनाहगारोंका अपने सिरपर लेती है और अन्यायियोंको प्रभुके चरणोंपर चढ़ाती जाती है।

वह वाणी हर देशमें है, हर जातिमें है, हर धर्ममें है। ईसाका अनुसार करके उस वाणीका नाम अमेरिकामें रूजवेल्ट, इंग्लैण्डमें चर्चिल, रूसमें लेनिन, जर्मनीमें हिटलर, इटलीमें मुसोलिनी, टर्कीमें मुस्तफा कमाल, चीनमें च्यांग काई शेक और मिस्रमें न जाने कहाँ-कहाँ क्या क्या कहा गया। किन्तु गुरुदेव रवीन्द्रकी बोलीमें भारतकी वह कविता, वह सूत्र, वह साहित्य, वह पुण्याय कहाँ है? उस वाणीके स्वप्नोंका आचरण सेवाग्रामकी झोंपड़ीमें निवास करता है। उधार लिया हुआ यह वचन भी मैं आपको सौंपता हूँ।

और मैं मानता हूँ युग यहीं नहीं खड़ा रहेगा। समयका स्वभाव ही खड़ा रहना नहीं है। हमारा आत्म-सम्मान जब पूजाका भूतकाल बनेगा तब मैं उस युगको देखना चाहूँगा जहाँ एक या अनेक मूर्तियाँ प्रकाश फैलाती और फिर विश्वका निर्माण करती दीख पड़ें। सेवाग्राम उसी युगका प्रतीक क्यों न कहा जाय!

आपने मुझे यह अवसर दिया, मैं आपको पुनः धन्यवाद देता हूँ।

बम्बई हिन्दी विद्यापीठ
दीक्षान्त समारोह
१९४१



दुःखसे या कल्पनाकी उड़ानोंसे जाग्रत होती है और उसे कमालको छाप देनेमें वे अपना ईमानदार कर्तव्य अनुभव करते हैं।

साहित्यिक रसके निर्माणमें लगा रहता है। रस ही काव्यकी आत्मा है। रसोंपर शल्यक्रिया करके रसों तक पहुँचनेकी चेष्टा व्यर्थ है। रस इतनी सुकोमल वस्तु है कि उसपर क्रिया होनेके बाद छीना-झपटी या रगड़-झगड़ होनेपर वह मसले हुए फूलोंकी तरह अपनी सुगन्ध खो देती है अपनी कटुताके आँसू रो देती है।

आजका युग ऐसा है कि मस्तक अलग काम करता है वक्ष अलग काम करता है। साहित्यकी दुनियाके ये दोनों राहु और केतु हैं। इन दोनों अंशोंको जोड़ें तो मनुष्य प्राणी बन सकता है। हृदय और मस्तिष्क-का विच्छेद करनेमें एक अजीब-सी बात हो गया है। एक तरफ मस्तकपर बोझा लादा जा रहा है और दूसरी ओर पैरोंपर चन्दन चढ़ाया जा रहा है।

हमारा प्रयत्न रहे कि हम अपनी अन्तरात्माके प्रति व्यक्तित्वके प्रति सच्चे रहें ईमानदार रहें। मुझे उस लकड़हारेके लड़केकी कहानी याद आती है जो भाग्यवश राजा बन गया था। राजवस्त्र राजदरबार और शाही ठाठ-बाटमें भी वह अपने निजी अस्तित्वको भूला नहीं था। उसने अपने पुराने चिथड़े और लकड़ीके गट्ठर एक आलमारीमें बन्द कर रखा था। दिनमें एक बार वह नहा-धोकर एकान्तमें सारा राजसी लिबास उतार देता था और अपनी लकड़हारेकी पोशाक पहनकर एक बड़े शीशेके सामने खड़ा होकर अत्यन्त दीनताके साथ अपने प्रभुसे यह कहता कि मैं यह हूँ वह नहीं हूँ। इसी तरह एक सच्चे साहित्यकारका भी यही कर्तव्य है कि वह अपनी ईमानदार बादिमाग अपने सत्यके निकट अपने प्रभुके सम्मुख खड़ा होकर ऐसा ही कहे कि मैं यह हूँ वह नहीं हूँ।

व्यक्तित्वके निर्माणके लिए हृदयकी जरूरत है। यह रास्ता ग्रन्थों या पन्थोंसे नहीं मिलता। उसका अपना रास्ता होता है। लेखक जिस समय

छिपने लगता है, उस समय पाठकों-प्रशंसकोंका मजमा अपने-आप जम जाता है।

जबतक साहित्यिक बाहरकी दुनिया देखनेके लिए बाध्य किया जाता है तबतक स्वयंको नहीं देख पाता। जब वह स्वयंको ही नहीं देख पाता तो वह कुछ भी नहीं देख पाता। जिसतक दुनियाका पहुँचना है और स्वतःका पहुँचना है। पर आश्चर्य नहीं है। साहित्यिकका जीवन द्वैतमें अद्वैत और अद्वैतमें द्वैतकी अनुभूति होता है। जब वह अपने अनन्त विस्तारमें उतरा होता है तब वह कला-पिताके जोबन-भर सन्कामन आभूषित और कला-माताके प्राणमय जीवन जोमोका होता है। किन्तु जब उसका चिन्तन उसको क्रमसपर उतार लाता है तब वह अपना ही कल्पना-पुत्र होकर जिसतक अन्तरतरकी सुकोमल गाथायें बीनता रहता है। साहित्य इसी त्रिगुणात्मक स्वरूपमें व्यक्तित्वको प्रकट करता है।

आत्मप्रकटीकरणकी प्रेरणा कभी-कभी मरण-वेदनासे भी कठोर होती है — जिसकी इस बेकसीका दुनियाका कभी बाजार अनुभव नहीं करता। मजमा जोड़नेवाले पर्वोंके लिए मृत्यु है। एकान्त उनका जीवन है। आत्मप्रकटीकरणकी भूख जिन्हें होती है, उनका एकान्त व्यक्तियोंकी बस्ती होता है। उस समय मैं जरा-सा भी आक्रमण बरदाश्त नहीं कर सकता। जन्म वेदनाके आँसू जिस तरह बे-अवसरकी और बे-हद पूछताछ बन जाते हैं और दूसरेके बोझ बनकर चाबुक-सा कर देते हैं उसी तरह जब मैं अपने-आपको सम्पूर्ण कलम या स्वरपर उतार रहा होऊँ तब मेरे स्वरपर चाबुक लेकर दौड़नेवाले हाथको देखकर मेरा सम्पूर्ण अपनापन मेरे स्वरपर उतरते समय रुक जाता है। हाँ, उसके बाहर उतर चुकनेके पश्चात् मनमानी गजक्रिया हो, मुझे चिन्ता नहीं। जब मैं देखता हूँ कि भार फलोंको छील या तराश कर ही खाते हैं तब मैं अपनेपर की जाने वाली तराशसे विचलित क्यों होऊँ? किन्तु यह तराश उस समय नहीं सोहती जब वृक्षोंकी टहनियोंपर प्रकृतिकी अप्रत्यक्ष उँगलियोंसे फल

हिमालय दोनों ही पूरे राष्ट्रीय हैं। क्या वह हिन्द ही राष्ट्रीय नहीं है जिसके मुकुटपर हिमालय है, गलेमें गंगा-यमुनाका हार है, करधनीमें नर्मदा-ताप्तीकी लड़ियाँ हैं, जिसकी छातीकी किनारी कावेरी कृष्णाके सुनहरे जलसे चमक उठती है, और जिसके चरणोंको हिन्द महासागर धोता है।

व्यक्त करनेके लिए केवल व्यक्तिकी ही जरूरत नहीं है। न यही आवश्यक है कि जिसे व्यक्त किया जाता है वह प्रत्यक्ष जमीनकी चीज ही हो। साहित्यिकके लिए सबसे बड़ी जमीन हृदय है। कल्पनाकी जमीनपर उत्पन्न होनेवाली घटनाएँ भी महाप्रलय कर सकती हैं। कल्पना और हृदयका विषय ही किसी साहित्यिककी परीक्षाका योग्य माप है।

मैं आपसे दो बातें और कहूँ। यदि अच्छा साहित्य दीख पड़े तो निगल न जाइए और फिर उसे अपना कहकर उगल न दीजिए। वह तो पराई चीज हुई। दूसरेके विचार हुए। जिन्हें साहित्य-निर्माणकी नहीं केवल साहित्य परोसनेकी आदत है वे महापुरुष हो सकते हैं किन्तु साहित्यिक नहीं। साहित्यकी प्रसव-वेदना उन्होंने सही ही नहीं। अपने विचारोंके लिए कोख-पीड़ा उन्हें सहनी ही नहीं पड़ी। उन्होंने तो तैयार विचार चख लिये। वे तो अपने साहित्यपर प्राण देनेवाले साहित्यिक नहीं हो सके। हमें इस विषयमें सतर्क रहना चाहिए।

दूसरी बात कविताके विषयकी है। कोई कहते हैं कविताका विषय सत्य है। कोई कहते हैं कविताका आधार कल्पना है। वास्तवमें कविता विधाताके वस्तुकी कमीकी पूर्ति है। प्रभुकी दुनियामें हम देखते हैं कि कई बार पापी मौज उड़ाते हैं और पुण्यात्मा कष्ट सहन करते हैं लेकिन कविकी दुनियामें पापी सुखी नहीं रह सकता और पुण्यात्मा दुःखी नहीं हो सकता। कविता कल्पकताका सत्य नहीं सत्यकी सुकोमल कल्पकता है। कविताका विषय असीम है विस्तृत है। जैसा वास्तवमें पैदा हो

सकते हैं कृष्ण कारागारमें — तब फिर क्या हमारे गीत पैदा करनेके लिए हमें नन्दन-कानन चाहिए? ये जन-संकटों और अनरवके बीच जन्म नहीं ले सकते?

पुरातन कविता ऊँचे दर्जेकी है। प्रेम और शृंगारकी कवितामें हम सूरदास और कबीरसे आगे बढ़ नहीं हैं। हम पर कर्तव्य है कि हम उनका अध्ययन करें। जनयुग उत्थान और पतनमें हमारी जिम्मेदारियाँ गुरुतर हैं। हम उनका भार-वहन करनेके लिए योग्य बननेका प्रयत्न निरन्तर करते रहें।

उत्तम साहित्य फैलानेकी चीज नहीं होता पकड़कर फेंकनेकी चीज भी नहीं होता वह रसको बिन्दु-बिन्दुपर उतारनेकी चीज होता है। नदियाँ अपना विज्ञापन छपवाये बिना ही प्यासोंको अपनी ओर खींचती हैं और उनकी प्यास बुझाती हैं। प्यासा यह नहीं देखता कि नदी टेढ़ी-बाँकी है या ऊँची-नीची है वह केवल उसका स्वाद ही देखता है। उसी तरह हमें देखना चाहिए कि कहीं कविताका स्वाद तो नहीं बिगड़ गया है फिर उसका छन्द या व्याकरण कैसा भी हो स्वादपूर्ण कविता तो बरबस लोगोंको अपनी ओर आकर्षित करेगी। जिस तरह सूर्य बिना तेल भरे किराया लिए और बिना सुविधा असुविधाका खयाल किये सब लोगोंमें प्रकाश बाँट जाता है उसी तरह उत्तम साहित्य अपना प्रचार आप-ही-आप कर ले जाता है। पचासम तो प्रचार भाषाका होता है साहित्य तो सज्जन अपने आप ही ढूँढ लिया करते हैं। मेरी इच्छा है कि राष्ट्र भारती हिन्दी का साहित्य दिन दिन उन्नततर होता जाय और सूर तथा तुलसीकी यह पवित्र धारा जनताकी भावनाओंसे सहज हो।

चम्पा साहित्य परिषद्
१९५५



स्वीकार की जाती, स्वर-माधुर्य न होते भी जिसकी बातपर सहस्र-सहस्र मस्तक डोल उठते, धनिक न होते हुए भी जिसकी बात सुनकर सहस्र-सहस्र प्राणियों और शत-शत संस्थाओंकी रक्षाके लिए धन बरस पड़ता और प्रियतम और प्रियतमाका पागलपन न होते हुए भी जिसका ईमान और बलिदान जिसकी कीर्ति और मूर्ति पीढ़ियोंमें दुहरायी जाती — उसे हमने खो दिया। जिसके मर्मोंमें दुनियाकी चीत्कार भर जाती, जिसकी उच्छ्वासमें करुणतमभावोंकी झंकार सुनाई पड़ती, जिसकी मुस्कान जिसके परिहासकी मनुहार होती और जिसके स्वरमें साम्राज्योंको कम्पित करने की हुंकार होती उसी महान् मानव-काव्य अथवा काव्य-मानवको हमारे देशका भूमिल खो दिया।

विरहमें तो नन्हीं क्षणका बच्चा अच्छा मालूम पड़ता है, किन्तु हमारे दिवंगत युग-निर्माताकी मरण-तिथि अभी आठ महीने कुछ दिनकी है और जन्मतिथि अस्सी बरस तरह दिनकी, किन्तु कौन उन अस्सी बरसोंको प्यार नहीं करता और जिन्हें ये आठ महीने प्यार हैं? सच तो यह है कि हमने अपने देशका बचपन और राष्ट्रकी आशाओंका सर्वस्व खो दिया। साहित्य यदि प्रतिबिम्ब है तो हमने अपनी वाणीमें प्रतिबिम्बित होनेवाला महान् बिम्ब खो दिया। हमने महात्मा गान्धीको खो दिया और महात्मा गान्धीको खोकर इस प्राच्य विद्या परिषद्का उत्तरदायित्व भी देशके सामने अधिक बढ़ गया।

इस पुण्य स्मरणके बाद मुझे एक ही बात कहनी है। जिस तरह जब हम मृदंगके स्वरमें एक गीतकी पंक्तिको ऋषभमें न उतारकर गान्धारमें, मध्यममें, पंचममें उतार देते हैं तब हमारे संगीतका निर्देशक स्वर अनुनय, आनन्द और समर्पणका स्वर बन जाता है, उसी तरह जब हम दुःखों और अनुतापके स्वरोंको जीवनकी भूली-भरी रम देकर धीमस-म धीमम प्रस्तारमें गद्गद होकर गुंजार उठते हैं तो काव्य स्वरके मीठे-पनसे मानवीयता अवलम्ब छोड़कर चढ़ाकर हृदय-प्रदेशमें सीधा प्रवेश पा

धारायोंपर काव्यका वैसाह वैभव ठहरा हुआ है।

कलम, कूँची, छेनी या रस-भरे आत्मनियन्त्रण अथवा कौशलको लेकर कलाकारने अपने अंगोंके टुकड़ोंसे तोड़-तोड़कर कलाका स्वर, स्वरूप और साज युगमें बिखेरना प्रारम्भ किया। जब-जब उसकी कलाइयाँ घूम उठीं और उसकी भृकुटि भूम उठी, जब-जब उसने अपनेको पत्थरपर, दीवारपर, कागजपर, कपड़ेपर, जमीनपर और अपने ही अंगोंपर उतरता हुआ देखा तब-तब अपने रचना-कौशलकी ऊँचाईकी चोटीपर चढ़कर उसने अनुभव किया कि वस्तुको छोटा माननेका धुएँका दर्द मानो वह हार चुका है। वह तो स्वयं अपने ही व्यक्तित्वको मापते, अपने ही तरंगाय मान भावोंका लेखा-जोखा पेश करनेमें उद्योगी सिद्ध हुआ है। उसकी रचना समष्टिके मानसका साधन बनकर भी युगके पथमें व्यष्टिकी साधनाका ईमानदार स्वीकृतिपत्र-मात्र है।

मानव आया, मानवकी कथा साथ आयी। बहुएँ और बेटियाँ उठीं, उन्होंने गेरूका रंग बनाया और दीवारपर श्वेत पृष्ठभूमि बनाकर दरवाजोंके आस-पास शीशोंपर कलियाँ रचे, अपने सामने माँ-बापको बैठाये, आशा करते हुए, तरह-तरहके चित्र बना दिये, घी लेकर मुँहपर लगाकर कुलवधुओंने जिनके भवनकी पूजा कर दी। कलाकारके उस विचारको जिसमें वह नारीकी शृंगारिता करता है, नारीका यह बनाव कितना स्पष्ट है — क्या नारीसे केवल अपरिपक्व तरुण भावनाओंकी प्रेरणा मिलती है? हम अपनी कुण्ठित मनोवृत्तिका विषकी जननीपर यह आरोप क्यों करते हैं कि वह प्रियतमके समक्ष केवल विषय-भुक्त रहती है। अल्पने कलाहीन चित्र बनकर बेटियाँ, बहनों और बहुओंकी भी आयें अल्पना बनकर दीवारपर उतरती हैं और पूजित होती हैं, उनमें जननीका उत्तर दायित्व अधिक पूजित होता है। वे चित्रके निर्माणका वरदान माँगती हैं, कामना अभिशाप नहीं।

चित्रों और मूर्तियोंकी कला विश्वकी ऐसी भाषा है जिसे अनुवादका

अभिव्यक्त होकर अलंकृत नहीं कर पाता। यह इतनी सक्षम भाषा भी है कि जिसे समझनेके लिए शब्दकोषोंकी आवश्यकता नहीं हुआ करती। वह ऐसी मौनी कला है जो घटनाओंकी उलझनका पता दिये बिना हमारे अन्तरंगपर रमणीयता और उसकी वेदनाओंको बिलकुल नंगा खड़ा कर देती है। मानो यह हमारे अन्तःकरणकी खिड़की है जिसमें आनन्दमय, उल्लासमय करुणामय अथवा क्षमाशीलके रूपमें हमारा मन कुछ क्षणोंको दीख रहा हो। कलाकी नन्हीं-नन्हीं उंगली और मुट्ठी हमारे अतीतसे वर्तमान तक जीवनके बोधकी स्मरण-यात्राके संकेत चिह्न हैं। कलाकी भाषा मानबोध अनुभवकी मधुरतर कठोरतम और कटु मार्गोंकी सीमा है। मानों पार्थकों और घटनाओंका मोह लांघते हुए, कलाका स्वर गूंजाकर करुण-ध्वनि है। मानव विकारोंसे निर्मित स्वभाव युगों-युगोंसे कलाकी रचनाके रूपमें शाश्वत हैं और उन्हें लिये हुए नाम तथा उन्हें पहनाये हुए कथाके आवरण अथवा आकस्मिक दीख पड़ते हैं। भारतीय कायक कहिए और पाश्चात्य भाषोंके भिन्न-भिन्न भाषाके लोगोंको पृथ्वी-भरमें समझाते कहिए, किन्तु कोयलका चित्र दीजिए या जीमें कूक उठनाको उसकी कूकका परिचय कराइए और जन-जनके मन तक सरलतासे पहुंचा दीजिए कि आप क्या कह रहे हैं। जहां ज्ञान आन्तकारक बोझसे थक उठा हो और सूक्ष्म विचारकता उसकी बीमारी बन चुकी हो वहीं उस थके हुए मानवका रक्षाके लिए कलाको पुकार कीजिए। वह आराधनाशीला ज्ञानकी रक्षा कर ले आयगी। जो ग्रन्थ केवल शब्दके द्वारा मानवकी समझमें क्यों नहीं आ पाये सूक्ष्म भर 'स्पन्दन'ने उन्हें क्षण भरमें समझा दिया।

हां कला लहर है किन्तु लहर-भाव नहीं। कला जीवनके स्वभाव स्वरूप और कौतूहलका अंश है ठीक है किन्तु आत्मजनकी उंगलियों अपन अभिव्यक्तिका मोह भरे या विद्रोह भर रंगना क्योंकर एवं उतार सकें इसके लिए हमारी एक लहरकी अपेक्षा लहरोंकी निरन्तर मात्राकी

आजका कलाकार अपने ही पैरों यात्रा करनेके लिए बाध्य हो गया है। वह जान गया है कि परम्पराके विशाल वटवृक्षकी अपेक्षा मूलक दो नन्हें नन्हें पत्तोंपर उसके पृथक अस्तित्वकी पहचान सुरक्षित है। जिस नवीनता से हम घबराते हैं उस नवीनताकी प्रेरणा तो हम अप्राप्य भविष्यसे नहीं प्राप्त इतिहाससे ही थी है। नव्य दृष्टि कविको शिरपर आरूढ़ करती है और तत्व पुष्टि जनकी यथार्थताको कसका आश्चर्य बनाती है और परम्परके अभ्यासका रूप देकर आगे जिनके आविष्कारोंका निर्माण कर युगके वैभवके रूपमें उन्हें प्रस्तुत कर देती है। आविष्कार निश्चयकी स्पष्ट छाया है। कला और साहित्य दोनों हम निश्चय इस नियमसे घबराये हुए नहीं सोचते। निर्णय तो मूलको समुदाय है। यदि उसे गुमराह होना पड़ता है तो निश्चय तक पहुँचकर ही।

जॉन मार्लेने अपने 'ऑन कॉम्प्रोमाइज' ग्रन्थमें एक जगह कहा है कि यदि समाज कुछ हानिकर मतों और प्रथाओंमें जकड़ा हुआ हो और नवीन विचारोंका द्वार बंद हो तो कभी-कभी अपने विद्रोहको हमें रोककर रखना होगा। किन्तु सत्यकी स्वीकार और झूठका इनकार करनेका मध्यबिन्दु कलाको तस्वीरमें नहीं बसा है। उसका रस शाश्वत अमरत्व है और विश्वास पढ़कर निश्चय तक वह जाता उसका सुकोमल पथ है। यह सम्भव नहीं कि अपने रक्तमें बसी हुई आत्मप्रत्यभिज्ञाको मूलतः वह अपमान कर सके। पूजाकी पवित्रता या आगेके आगे मूर्तोंको समर्पण खोजना अपनी नहीं अपने अभिमतकी वस्तु हो जाया करती है। यदि ऐसा कलाको कलाकार रोके तो साधु विनोबा उसपर यह अपराध लगाये बिना नहीं छोड़ते कि कलाकार अपने साधुत्व भरे पुरुषार्थका अथवा पुरुषार्थ भरे साधुत्वका आत्मविकासी हो गया है स्वयं उपयोग करने लगा है। वे कहते हैं कि सदाने मूर्खोंके आसमानसे पानी बरसाया किन्तु कठिन हिमालयपर वह पत्थर जमकर बैठ गया। नीचे जन-जीवनमें प्यासा हाथ प्रवाहमयी धाराके हम स्वभावसे बढ़ चला उठा। इसीलिए साम्यतात्त्व

मांगती है प्रतिबिम्बित। और उत्तरदायित्वके भारसे अपना मुँह चुराकर प्रतिबिम्बित कैसा? मोहक मञ्च मोटे दाम उथला ज्ञान सलोनी आकृति सुन्दर स्वरूप इन सबके एकत्रित कॉफीहाउसका साहित्य कैसे बन सकेंगे? जीवित समाजके प्रतिबिम्ब तो स्वयं जीवित होंगे। एक दूसरेसे बोलते हुए, एक दूसरेसे होड़ लिये हुए। देशकी स्वतन्त्रताके बीस महीनोंपर बैठकर आजका लेखा-जोखा लेनेवाले हम लोग अपना लेखा जोखा लेना न भूलें। संघर्ष क्षोभ खतरे, परिवर्तन क्रियाशीलता और पुरुषार्थ इन सबके बीच हमारी प्राणवान् कलाका स्वर प्रतिबिम्बित होना चाहिए। हमारी कला देशकी उबासियों-जैसी अल्पप्राण न हो। वह श्वासों-जैसी महाप्राण होनी चाहिए। अनेक तरह शताब्दियोंके पश्चात् भारतीय स्वतन्त्रताकी टूटी कड़ियाँ फिर जुड़ीं। इन कड़ियोंके जुड़नेका स्वर हमारी कलामें प्रतिबिम्बित होना चाहिए। मुझे तो एक ही बात कहनी थी और फिर एक ही बात कही कि प्रभु करें यह मस्तक और यह मस्तकस्थीत उस देशकी आराधिका राधिकाके स्वरके सिरताज बन सकें जिसके आकर्षणसे प्रभावित मुरलीधर गिरिधर और कृष्ण मुरारी कहला सकें। जीवन हमारा कृष्ण हो कला हमारी राधिका हो और हम एक तीर्थयात्री हों जो अपने देवतापर अपना समस्त चढ़ा सकें अपना सब-कुछ समर्पित कर सकें। तथास्तु।

ओरिएण्टल कॉन्फ्रेंस पटना
१९४८

■

बिहारमें इस दिशामें कुछ प्रयत्न हो रहे हैं। वहाँ जिला हिन्दी साहित्य सम्मेलन और जनपद हिन्दी साहित्य सम्मेलन होने लगे हैं। मध्यप्रदेश मध्यभारत राजस्थान दिल्ली प्रान्त विन्ध्य प्रदेश और उत्तर प्रदेशके पहाड़ी जिलोंमें जनपद हिन्दी साहित्य सम्मेलनोंके प्रारम्भ करनेकी नितान्त आवश्यकता है। यदि आप गाँवमें साहित्य लेकर जायेंगे और गाँवोंकी प्रतिभाओंको जिले-जिले और तहसील-तहसील आमन्त्रित करेंगे तो हमारे दिमाग बनकर मूर्छित रहनेवाले लोगोंकी मूर्छा छूटेगी और गाँवोंका संस्पर्श और सम्पर्क पाकर भाषा और साहित्य निहाल हो उठेंगे। हम शहरोंमें पनपने और आनन्दित रहनेका यह भावावेश-सा स्वभाव छोड़ना होगा। मुझे पूर्ण विश्वास है यदि इस प्रान्तमें जिले-जिलेमें हिन्दी सम्मेलन होने लगे तो इस प्रान्तकी अन्य संस्थाएं भी अस्तित्ववान् हो उठेंगी। और यह हिन्दी साहित्य सम्मेलन तो खूब फूलने-फलने लगेगा ही।

तीसरी बात यह कि गाँवकी भाषा और मूककी बोलीसे कृपापूर्वक साहित्यकी रक्षा करें। शहरके लोग शासनके व्यक्ति और धनिक प्रभुताएँ इस संस्थापर अपना वरदान अवश्य बरसायें किन्तु पिछले छत्तीस वर्षोंसे क्या आप कुछ सीखना चाहते हैं? धन और प्रभुतावान आज तक इस सम्मेलनके लिए कितने भवन बनवा दिये। कितने पुस्तकालय खड़े करके इस सम्मेलनकी ज्योतिको अमर किया? अपनी पाण्डुलिपि पाठीसे बनाये रखनेवाले लेखकोंकी भूख और कठिनाइयोंका कितना ख्याल रखा? आपमें-से हर एककी दो हथेलियाँ हैं। आपमें-से हर एक अपनी मजदूरीकी गाढ़ी कमाईमें-से बेटे-बेटियोंका ब्याह करता है। वही धन शासनको कर भी देते हैं। जीवनमें आप देखते क्यों नहीं कि पैरोंके ऊपर पेट भले हो किन्तु पेटके ऊपर हृदय है, हृदयके ऊपर कण्ठ है और कण्ठपर मस्तिष्क है। क्या हृदय कण्ठ और मस्तिष्कके बिना भी कोई जीवित रह सकता है। अतः आप अपने पेटकी गाढ़ी कमाईमें-से इस संस्थाका कोष

प्रश्न बनाकर ले लिया और उसके लिए बड़े पैमानेपर देशव्यापी प्रयत्न किए तब वह समस्या समस्त देशके व्यापक हितकी समस्या बन गयी और हिन्दीको विविध रूपोंमें सबल सम्पन्न और यथोचित बनानेकी ओर किए जानेवाले अखिल भारतीय हिन्दी साहित्य सम्मेलनके प्रयत्नोंमें भिन्न प्रान्तोंके तथा भिन्न भाषा भाषी भाई भी सहयोग देने लगे। किन्तु जब हिन्दी और हिन्दुस्तानीका प्रश्न उपस्थित हुआ तब समस्त देश हिन्दी साहित्य सम्मेलनके झण्डेके साथ खड़ा होकर पूज्य पुरुषोत्तमदासजी टण्डनके अधिनायकत्वमें अधिकाधिक बलपूर्वक राष्ट्रभाषा हिन्दीके राष्ट्रभाषा स्वीकार किए जानेके पक्षमें प्रयत्न करने लगा। मैंने गुजरा प्रान्तमें हिन्दी साहित्य सम्मेलनके अध्यक्षके नाते स्वयं देखा कि पोरबन्द गुर्जर भौगोलिकके उपासक अखिल भारतमें हिन्दीको राष्ट्रभाषा बनाये जान पक्षमें अपनी सम्मति रखते हैं। हम जिस उत्तरदायित्वकी बात करते हैं उसमें यह परम आवश्यक है कि हम जानें कि इस देशकी राष्ट्रभाष अपनी प्रान्तीय भाषाओंके साथ मिलकर ही पोसती है। उससे भिन्न गत होकर नहीं। यदि हमारे देशके भिन्न-भिन्न प्रान्त समूचे महान् देश आवश्यक घटक हैं तो हमारे प्रान्तोंकी भिन्न-भिन्न भाषाएँ हमारी राष्ट्र भाषाकी महान् घटक क्यों न होंगी और उनका बल अस्तित्व औ गौरव परस्परावलम्बी क्यों न होगा। यदि उपरोक्त पहलू हम इस बात को न समझ सके हों तो हम देशके लोगोंको इतना प्रतिभाशील तो होना चाहिए कि वे समय उपस्थित होनेपर भी हम परम आवश्यकता आकलन न कर सकें। मध्य प्रदेश ही वह अकेला प्रान्त है जहाँ हम मि कर सकते हैं कि राष्ट्रभाषाका व्यवहार अपने प्रान्तीय अंगों अर्थात् अ भाषाओंके साथ कैसा हो। हमारा प्रान्त द्विभाषी प्रान्त है जहाँ हिन्दी औ मराठी भाषा बोली जाती है। यदि यहाँके हिन्दी लेखक मराठा बालकवि अथवा माडगोलकर और देशपाण्डे अथवा वामनराव जो और अन्य मराठी लेखकोंको नहीं पढ़ सकते तो इसे हम गौरवकी

अध्ययनका विषय मानता हूँ। ज्ञानपर आधारित भाषा न राष्ट्रका निर्माण करती है और न राष्ट्रभाषाका। अनेक हृदयमें अनेकोंकी पहुँच और भाषाओंके बन्धनोंको तोड़कर जन-जनके जीवनके पास पहुँचनेवाली हमारी कलाकृतियाँ जिस मनोभूमिका निर्माण करती हैं उसीसे राष्ट्र बलवान् रहता है। राष्ट्रभाषी यह भी अनुभव करें कि उसके कलाकार अन्य भाषाओंके पर कर्जकी तरह उधार लिये जानेकी वस्तु नहीं। प्रान्तीय भाषाओंमें हिन्दी भाषाकी तरह ही और कुछमें तो हिन्दी भाषासे कहीं अधिक कलायुक्तता विद्यमान है। हिन्दी भाषा तो राष्ट्रभाषा इसलिए बन सकी है कि राष्ट्रके हृदयोंको एक हृदयमें जोड़े रखनेके लिए जब एक भारतीय भाषाकी आवश्यकता हुई तब हिन्दी ही सबसे अधिक देशके लोगोंकी समझमें आनेवाली योग्य भाषा सिद्ध हुई। कला क्षेत्रकी दृष्टिसे तो हम समस्त भाषाओंकी कला रचनाका अपने आदान-प्रदानके द्वारा एक बनायें और इस तरह देशमें निर्माण होनेवाली समस्त कलाओंको भारतीय राष्ट्रका मौलिक कला सर्जन मानें। यदि हम अपने घरके अन्दर कुछ काम करें तो हम देशके बुद्ध और वैष्णव मुनियोंके तीर्थ-यात्रियोंकी तरह आज भी हम भारतीय राष्ट्र भारतीय संस्कृति भारतीय प्रतिभा तथा भारतवर्षका निर्मल सन्देश लेकर पश्चिममें कुस्तुन्तुनियाँ और पूरबमें जापान तक हमारी नम्र प्रतिभाकी अनन्त सेवाएँ एशियाके भिन्न-भिन्न राष्ट्रोंमें पहुँचाती हैं और वहाँकी जाग्रत प्रतिभाके उज्ज्वल प्रकाशोंसे अपने राष्ट्र और अपनी राष्ट्रभाषामें दीपावलियाँ सजाती हैं। इसलिए भाषाका गृह-कलह अब बन्द होना चाहिए।

इसी प्रसंगपर मुझे इस भाषाके विषयमें कुछ कहनेकी आवश्यकता प्रतीत होती है जो कुछ सरकारी और कुछ गैर सरकारी हलकोंमें चली आ रही है। मैं जिन हिन्दीवालोंको संस्कृत लदी अव्यावहारिक मानते हुए भी हिन्दीका हिन्दी रहना असह्य समझने लगे हैं। हिन्दी अपनेमें चार सौ वर्षोंसे भाषाके नाते जन-जीवनकी और भारतीय जन-जीवनके अभिप्रायकी

सोत बनकर रही है। किन्तु अब हर शब्द बदलकर कठिन बनाया जा रहा है जिन्हें उर्दू-फ़ारसीकी कठिनताकी शिकायत थी उन्हींके द्वारा संस्कृत शब्दोंकी कठिनता हिन्दीमें अनिवार्य माना जाने लगी है। कठिनाई तो यह है कि हिन्दी भाषाके नक्शवाले हमारे कुछ विद्वान्, संस्कृतके शब्दोंका भी क्योंके त्यों नहीं पढ़ते हैं। यदि बोल-चालका शब्द भाषामें रहता है तो जन जीवन उसे समझ लेता है। यदि शब्दोंका त्यों संस्कृत शब्द आता है तो वह भी देशके भिन्न-भिन्न भाषाओंमें उसकी मूल धातु द्वारा पकड़ा जा सकता है। किन्तु मनमाने हिन्दीकरण किये हुए शब्द और उनका कृत्रिम निर्माण जन-जीवनकी समझके सारे दरवाजेपर पहरेदार बनकर खड़े हो जाते हैं और जन-जीवनकी समझको आगे नहीं बढ़ने देते। एक दूसरी कठिनाई भी है। क्या आप हिन्दी भाषामें इतने नये कठिन शब्द डाल देना चाहते हैं कि पन्द्रह वर्षके पश्चात् जब भाषापर पुनर्विचार करनेका समय आये तब लोग यह कह सकें कि हिन्दी नामकी तो कोई भाषा भी है ही नहीं। उसे तो मात्र पन्द्रह वर्षोंमें डॉक्टर रघुवीर और उनके साथियोंने गढ़कर खड़ा कर दिया है। मेरी समझमें नहीं आता कि भिन्न-भिन्न भाषाओंके पहले भी जो शब्द मराठी गुजराती मलयालम तमिल तेलुगु उड़िया कन्नड़ और बंगला भाषाओंमें चल सकते हैं कौन कहना चाहता है कि व हिन्दीमें नहीं चल सकते। यह तो आवश्यक है कि शब्दोंकी धातुओंकी शुद्ध रक्षाके लिए हम अपना आवश्यकताके शब्द संस्कृतसे लें। जब मलाया तिब्बत सिंहल ब्रह्मदेश और इण्डोनेशियामें संस्कृत शब्दोंने भाषा दी है जब पश्तो और फ़ारसीके शब्दोंके मूलाधार संस्कृत शब्द हैं तब भारतीय भाषाओंकी पृष्ठभूमि संस्कृतरहित हो यह नितान्त अस्वाभाविक है। किन्तु हर संस्कृत रहित शब्दका बहिष्कार करके भाषामें नियामकका प्रयोग राष्ट्रभाषाका निर्माण कदापि नहीं कहला सकेगा। अतः इस दिशामें हम अखिल भारतीय हिन्दी साहित्य सम्मेलनके प्रयत्नोंसे कुछ प्रान्तीय शासनों और

पीढ़ीको प्रदान करें। यह न समझें कि केवल भाषापर लिखे गये ग्रन्थ ही हम देशको उन्नत कर न पायेंगे। भिन्न-भिन्न प्रकारके अध्ययनों गाथाओं आविष्कारों और इतिहासों तथा उद्योगों और कलाओंके ग्रन्थोंके रचना-कारोंको भी हम साहित्यके महान् मन्दिरका अधिकारी समझें।

कला। अब कुछ समय कलाकी बात आयी। यह तो हमारा साहित्य सम्पन्न है न। हम साहित्यको विश्वव्याप्त मानते हैं और कलाके अर्थमें भी साहित्य और काव्यका स्थान स्वभावतः बहुत ऊँचा मानते हैं। जरा मूर्तिकलाको देखिए। हम तो अक्षरोंमें कागजपर इच्छाएँ और संकल्प लिखते हैं किन्तु जरा पत्थरपर होंठ और आँखें बनाकर उनपर मानवकी मुसकराहटको उतारनेवालेकी ओर भी दृष्टि डालिए। कहाँ पत्थरकी कठोरता और कहाँ मुसकराहटकी कोमलता। एक गायकी मूर्ति है। एक नारी स्तन पकड़े हुए है और एक बच्चा कौतुक लिपटकर दूध पिए मगन रहा है। इस मूर्तिका सार विश्वमें कहीं भी भेज दीजिए। अवश्य हर आदमी पढ़ लेगा। मूर्तिके बाद चित्र! यहाँ पत्थर नहीं कागज पहले कागजपर रंग उतारने पड़ते हैं। ये भी दुनिया-भरमें पढ़े जा सकते हैं। परन्तु ये भावोंमें समृद्ध हैं आकारमें अल्प हैं मतलब यह कि मौसमका इनपर असर होता है। ये चित्र मूर्तिसे अधिक अपने रंगोंके कारण यशस्वी हैं किन्तु मूर्ति-जैसे अमर नहीं। पर इनकी पहुँच विश्व भरकी समझका नाम है। चाहे ये किसी देशके बने हों। फिर संगीतको देखिए। यह भाषामें हो गायनमें हो स्वरमें हो तालमें हो। आप कश्मीरमें गाइए, दिल्लीमें गाइए, नागपुरमें गाइए इन्दौरमें गाइए, त्रिचनापल्लीमें गाइए या रामेश्वरम्‌में गाइए। राग है और सब जगह समझा जा रहा है। यही हाल नृत्यका है। मणिपुरी हो कथाकली हो या कोई और भी। समस्त राष्ट्र उसे समझता है। मूर्ति और चित्रकी तरह इसे विश्व-भर नहीं समझ सकता। इसका संवेदन राष्ट्रीय होता है अन्तर्राष्ट्रीय नहीं होता। और साहित्य और कविता कहिए, पढ़िए और अपना पड़ोसी

प्रान्तके लिए भी अनुवादक ढूँढ़ते रहिए। अपनी पड़ोसी भाषाके लिए भी दुभाषिएकी आवश्यकता है। मेरा निवेदन है कि कलाके क्षेत्रमें साहित्य और काव्य सबसे सीमित है सबसे सीमित कला है। इसकी अपील बहुत ही छोटी सीमामें बँधकर होती है। इसकी पुकार महान् तब होती है जब साहित्यके रचनाकार गीतोंको संगीतज्ञोंके गायन और वादनपर और नर्तकोंके नृत्यपर चढ़ानेकी क्षमता रखते हों। साहित्यके कलाकार अन्तर्राष्ट्रीय तब ही जाते हैं जब उनके वर्ण्य विषय चित्रकार चित्रोंमें और मूर्तिकार मूर्तियोंमें उतारनेको ललक उठते हैं। अतः कलाके क्षेत्रमें साहित्य अनुभव करे कि वह अकेला नहीं है, काव्य अकेला नहीं है। वह कलाके सम्पूर्ण उपकरणोंमें सबसे पीछे चलकर ही सबसे आगे व्यक्त होने वाला बलवान् उपकरण है।

लेखनमें मुझे एक बात और खटकती है। हमारी रचना हमारी अपनी हो। रसोइयेकी तरह हम किसीकी रचना परोसनेका पेशा न करते हों और यदि करते हों तो उस पेशेको ईमानदारीसे स्वीकार करते हों। साथ ही कोई व्यापार या धन्धा तब चलता है जब उसके संचालक अपनी जो एक धनराशि उसमें लगावें। इसी तरह लेखनकी सिद्धि भी तब महान् होती है जब कि अध्ययनमेंसे रस खींचते हुए भी उसका अपना कुछ पीढ़ीके देने योग्य हो। जीवनका चक्कर और अध्ययनका बल जीवनदायी रचना करनेवालोंकी आवश्यकता है। मुझे आशा है कि इस आवश्यकताकी पूर्ति आपकी कलम कर सकेगी।

सतपुड़ाके छोटे ऊँच-नीच शिखर और उनमें बहनेवाली नर्मदा ताप्ती महानदी गोदावरी आदिकी धाराएँ आओ और अबकी तरह जब हमारी कलममें प्रतिबिम्बित हों और गाँवोंके पर्वोंमें खेलनेवाली ग्राम वधूटियाँ जब अपनी बोलियोंके सुगम किसानियोंके नाम निकालकर देनेके लिए उभारें, हम प्रान्तका लेखक हम प्रान्तका कवि हम प्रान्तका मूर्तिकार हम प्रान्तका गायक हम प्रान्तका साहित्यकार हम प्रान्तका समाजसेवी

# साहित्य और साहित्यिक

सभापति महोदय तथा मित्रो

मुझे हृदयकी धड़कनकी शिकायत है इसलिए खड़ा न हो सकूँ और इस कारण अपनी अवज्ञाका अपराधी आप मुझे मानें तो मुझे क्षमा कर दें यह मेरी प्रार्थना है।

आपके बीचमें दो शब्द बोलते मुझे सुख मालूम होता है। मुरादाबाद आनेका यह मेरा पहला मौका है यद्यपि मुरादाबाद स्टेशनसे पिछले तीस वर्षोंमें मैं कई बार आ जा चुका हूँ।

साहित्य विलासी-ऐयाशों नहीं है न वह हमारे पतनका सुन्दर सजावमें किया गया गायन ही है। जो जाति अपने पतनको गीतोंमें गाकर सुखी होती है, वह साहसी विचारोंकी संभावनाको सम्भव कैसे रखेगी? साहित्य हमारे जीवनकी समस्या है। उसमें हमारा सम्पूर्ण जीवन प्रतिबिम्बित होता है। वह जीवनके मीठे क्षणोंका संग्रह-मात्र नहीं है।

किसी व्यक्तिकी वाणी उसी समय लड़खड़ाने लगती है जब वह अपनी सारी शक्ति खो चुकता है। किसी राष्ट्रकी वाणी भी उसी समय लड़खड़ाती है जब कि सम्पूर्ण राष्ट्र लड़खड़ानेकी स्थितिमें हो।

अनेक प्राणियोंके साथ मानव भी उत्पन्न हुआ। बंकिम बाबूके शब्दोंमें मानवका विकास हुआ इसलिए उसने ईश्वरकी कल्पना मानवके ही रूपमें की। यदि सिंहका विकास हुआ होता वह अपने ईश्वरकी कल्पना सिंहके रूपमें करता।

एक दिन मनुष्यके मनमें एक विचार आया और उसकी भाषामें उस विचारको व्यक्त करनेवाले शब्द जब निकलने लगे। तभी उसके

मनमें 'क्यों ?' का उदय हुआ और उसका समाधान उसे 'इसलिए' में मिला। इसी 'क्यों ?' से आरम्भ होकर 'इसलिए' में समाप्त होनेवाली वस्तुका नाम साहित्य है।

आलोचना और सहानुभूति एक ही वस्तुके दो नाम हैं। हम एक सन्तरा खरीदते हैं। उसके बीज और छिलके निकालकर फेंक देते हैं और रस चूस लेते हैं। आलोचक भी यदि हमारे साहित्यके साथ यही व्यवहार करता है तो कहाँ गलती करता है ?

हमारा साहित्यिक — मेरा मतलब भारतीय साहित्यिकसे है — अपने उत्तरदायित्वको नहीं समझता। विश्वके निर्माणमें साहित्यिकका बहुत बड़ा हिस्सा है। व्यास और वाल्मीकि-जैसे ऋषि विश्वको विचारदान करते रहे और दुनिया आगे बढ़ती रही।

साहित्यिक तो विश्वका आनन्द-दाता है। उसके स्वरमें, हासमें पीड़ामें विश्वको आनन्द मिलता है। लेकिन साहित्यिक यदि इस आनन्द का स्वयं उपभोग करने लगे तो अपना और अपनी पीढ़ी दोनोंका नाश कर बैठता है। लेबारेटरीमें भिन्न-भिन्न चीज़ोंका विश्लेषणकर्ता यदि उन वस्तुओंको खाने लगे तो उसकी जो गति होगी वही ऐसे साहित्यिककी होती है।

हमारे आजके साहित्यिकने अपने-आपको वैसा ही बना रखा है। उसने मधुपात्रको पाया तो भगवान भूला। स्त्रीको उसने सिर्फ रमणी रूपमें ही देखना आरम्भ किया। वह भूल ही गया कि स्त्री माँ भी है, पुत्री भी है बहन भी है। ऐसे ही साहित्यिकके विषयमें दुनिया सोचनेको बाध्य होती है कि वह मार वासना व्यापक पावक कुण्ड तो नहीं है ?

मैं मोटे विचारोंका खिलाफ़ नहीं हूँ। मोटे विचार देना 'भी' साहित्यिकका कर्तव्य है लेकिन मोटे विचार देना 'ही' नहीं। हमारे साहित्यिक मिठासकी मर्यादा देते हुए साहित्य निर्माण करें। विचारोंका मस्तिष्कोंमें भिनभिनाता कुम्भीपाक नरक न बनायें।

क्या हमारा आजका कवि यह दावा कर सकता है कि गाँवका आदमी उसकी बात समझ लेगा ?

आज हमारे राष्ट्र-शरीरका सिर तो शहरोंमें है और धड़ गाँवोंमें। सिर धड़की परवाह नहीं करता और धड़ सिरको समझ नहीं पाता। ये ही राहु और केतु हमारे देशके दुश्मन हो रहे हैं। ऐसे ही समय ऐसे महान् साहित्यिककी जरूरत होती है जो इन दोनोंको मिला दे। अन्यथा शहराती धारणाओंकी मिठास अथवा या कटुतासे बननेवाले साहित्यके आसमानी किलोंपर बैठकर कोई जाति कैसे जीवन-यात्रा कर सकती है।

लोग कहते हैं — राष्ट्रभाषा बढ़े कैसे ? उसके मार्गमें उसकी दुश्मन बनकर उर्दू जो खड़ी हुई है। लेकिन बात कुछ और है। हम देखते हैं कि हर शासनने अपने ही देशकी भाषाको राज्यभाषा चुना लेकिन जब अँगरेजी शासन इस देशमें आया तो उसने यहाँकी किसी भाषाको राज्य भाषा नहीं बनाया। उसने अपनी भाषा हमपर जबरदस्ती लादी। नतीजा यह हुआ कि इस देशका सारा कारबार एक सात समुद्र पारकी भाषामें चलने लगा। इसलिए हमारी राष्ट्रभाषाकी दुश्मन उर्दू नहीं तमिल नहीं मराठी नहीं गुजराती नहीं। हमारी दुश्मन अँगरेजी है। इसलिए नहीं कि वह अँगरेजोंकी भाषा है इसलिए नहीं कि वह बाहरसे आयी है किन्तु वह इसलिए कि उसने हमारे राष्ट्रकी वाणियोंके शासनको दूर हटाकर राष्ट्रका अपने ही घरमें अपनी ही दृष्टिमें निरुपयोगी बना दिया है। अब हम शासनसे माँग करते हैं कि केन्द्रमें असेम्बलीको उठाओ करो प्रान्तीय असेम्बलीको खाली करो और वहाँ हमारी भाषाको स्थान दो। हमारा खजाना है हमारी रेलें हैं। वहाँ हमारी ही भाषा चलेगी।

कुछ लोग भाषा गढ़नेकी बात कहते हैं और कुछ भाषा बदलनेकी आवश्यकता नहीं बताते हैं। सबमें आवश्यक बात यह है कि हमारे साहित्यिक जन-सम्पर्क स्थापित करें। साहित्यके नामपर बहुत थोड़े

बोलियोंका एकत्रित होना भाषाका विकासिमापन नहीं स्थानीय साहित्यिकों-की प्रभावहीनता ही साबित करता है।

प्रचार इस देशकी स्वाभाविक परम्परा नहीं है। हमारी परम्परा तो सन्तत्व है। हमारी भाषाको उत्तर भारतसे दक्षिण-भारत तक और दक्षिण भारतसे उत्तर-भारत तक के आनेवाले सन्त थे व्यापारी थे और मासक थे। इन्हींकी दी हुई भाषा हमारी आजकी राष्ट्रभाषा है।

इस भाषामें हम जबरदस्ती संस्कृत शब्द न ठूँसें क्योंकि अपने जिन गुणोंके कारण संस्कृत स्वयं मरी उन्हींको अपनी भाषामें लाकर उसे हम जिन्दा नहीं रख सकेंगे। साथ ही हमें यह भी न भूल जाना चाहिए कि संस्कृतकी धातुओंके आधारपर ही हिन्दुस्तानकी सभी भाषाएँ बनी हैं।

यह गंगा-जमुनाका मुक्तधारा और बुद्धका विहार। यहाँ तो संस्कृतिने जन्म लिया है, इसलिए यहाँ प्रचारकी आवश्यकता नहीं पड़नी चाहिए।

हम भाषाके प्रश्नको देशका महान् प्रश्न समझें क्योंकि जिसकी भाषा मरी उसके आदर्श मरे और जिसके आदर्श मरे वह जाति भी नष्ट हो गयी। मनका काम पुरानी भाषासे चल सकता है लेकिन आजके साहित्यको तो व्यासके कन्धेपर नहीं मधिकोषरक प्रसाद निरालाके कन्धे-पर ही जिन्दा रखना पड़ेगा।

भगवान् कृष्णके नामको बढ़ानेके लिए यशोदाकी गोद भी इसपर बहस हो सकती है। नन्द यशोदाके न मा न थे यह प्रश्न विचाराधीन हो सकता है, लेकिन जिन कृष्णको व्यासने जन्म दिया उसपर बहस नहीं हो सकती।

यों तो हर गर्भमें बच्चे पैदा हुए थे लेकिन कलमके सपीन जिसपर लिख दिया वह युगोंकी छाती चीरता हुआ आगे बढ़ गया।

जबतक साहित्यिक जबतक आजकी समस्याएँ नहीं लिखेगा तबतक समाज उसके साथ नहीं रह सकता। यह समाज एक समुद्रकी तरह है।

समुद्रमें छोटी-छोटी नावें, स्टीम-बोट, बड़े-बड़े जहाज तैरते रहते हैं। लहरोंकी मरजीपर वे डूब सकते हैं। चूर चूर हो सकते हैं, लेकिन समुद्रमें ही एक और वस्तु खड़ी रहती है जिसका सिर लहरोंकी मरजीपर नहीं झुकता या डाँवाडोल होना नहीं जानता, वह है — प्रकाशस्तम्भ — जो भूमराहोंको रास्ता बताता रहता है। समाज अपने साहित्यमें भी यही चाहा करता है कि वह क्षणिक लहरों और परिस्थितियोंसे ऊपर उठकर चले।

हमारा एक देवता है। समाजका कोई व्यक्ति उससे नहीं बच सकता। जो बचे वह पलायनवादी है। ऐसा आदमी हमारे देशमें कोई स्थान नहीं पा सकता। वह देवता कौन है? वह है हमारी मातृभूमि — हिन्दुस्तान — जो उस देवतापर समर्पित नहीं हो सकता वह नष्ट कर देने योग्य है। इसी देवताकी वाणी हमारी राष्ट्रभाषा है। मेरे सम्मुख होकर कोई समस्या नहीं जबतक आप स्वयं न सोचें कि हिन्दीका उत्थान करनेके लिए क्या-क्या उपाय करने चाहिए। क्योंकि शक्ति आपमें है, मुझमें तो ऊबड़-खाबड़ और संकेत-निर्देश हो सकता है। हमारे जो प्रस्ताव या संकल्प उपयोगमें न उतर पायेंगे वे हमपर हमारी पीढ़ीके द्वारा प्रहार होंगे और हमारा जीवन हमारी पीढ़ीके सम्मुख मातृभाषाके न्यायालयमें दिवालिया घोषित होगा। आइए, हिन्दी प्रेमियो! सम्मुख दासिनी! मस्तक झुकाकर हम अपनी कोटि-कोटि कण्ठोंकी वाणीका नमस्कार नमन करें। फलोदय हमारा शब्द जो सकता हो बहोड़क निर्देशो विजयिनी बनें।

हिन्दी साहित्य समिति
मुरादाबाद
१९४१



# गोस्वामी तुलसीदास

सभापति महाशय

कल हम तिलक-पुण्य-तिथि मना चुके हैं और आज तुलसीदासपर चर्चा कर रहे हैं। आपके कालिजमें पहली बार मैं सन् १९११ में श्री सी० वाई० चिन्तामणिके साथ आया था। उस समय मैं हिन्दी साहित्यपर बोला था। प्रिन्सिपल मि० जनार्दनके अभावमें स्थानापन्न प्रिन्सिपल मिस्टर जोशी उस सभाके अध्यक्ष थे। फिर मैं १९१७ में आया फिर इस राज्यमें मेरा प्रवेश निषेध कर दिया गया और न आ सका। आज मैं इस सभाका स्वयं सभापति हूँ।

जब हम विद्यार्थियोंके बीच साहित्य चर्चा करें तो दो बातें साथ साथ पालन होनी हैं। अध्ययनका पैमाना और आकलनकी क्षमता मानकर इन दस-मन्दिरोंमें अवश्य रखनी चाहिए। कुछ लोग ऐसे होते हैं कि जब हम जानते बहुत थोड़ा हैं किन्तु दिखाते बहुत हैं। लगता है जैसे जीवन भाडेके स्पीकरोंके सहारे बैठ गया है जैसे बुद्धि थककर हारकर बैठ गयी है। ऐसे लोग आत्म-संकोचनको ही आत्म-प्रकटीकरण समझने लगे हैं। इस समयका मनुष्य जो कुछ बोलता है जिस बातकी वह शपथ खाता है उसपर उसका स्वयं विश्वास नहीं होता वह मिथ्या प्रचारक होता है। किन्तु कुछ क्षण जीवनमें ऐसे भी होते हैं कि जब अनन्त एकान्तमें भावनाओंका अनन्त सामने होता है या अपनोंके सामने होता है उस समय वह प्रचार नहीं करता आत्म-देवताकी अभ्यर्थना भी नहीं करता उस समयका माप-तौलकर बोली हुई और जान-बूझकर मापी हुई बातोंको जैसा कि स्वामी रामतीर्थ कहते हैं यदि किसी अँधेरी

गुफामें जाकर बोला जाये और उस गुफाके दरवाजेको चट्टानसे सीसा पिघलाकर बन्द कर दिया जाये तो भी बोली हुई बोली चट्टान तोड़कर जन जनके हृदयमें पहुँच जाती है और युगों-युगोंमें दोहरायी जाती है। प्रचारक और साहित्यिकमें इतना ही अन्तर होता है कि पहला वह बोलता है जो उसकी रोटी बुलवाना चाहती है दूसरा वह बोलता है जो उसके अन्तरके आराध्यकी रुचि होती है।

पानी बरसा कि हरी घास उग आयी। चारों तरफ हरा हरा हरा किन्तु कृषकको इसलिए उसने विधाताकी हरियाली तोड़कर जमीन बना ली और मनचाहे अन्नको उगाकर मनचाही फसल बो दी। इस तरह कृषकने अपना हरियालीका बाग लगा लिया। निर्माता यही उँगलियाँ किसानों और कमजोरोंसे उधार लेता है और समुद्र आकाश जलथली और मूर्तोंके अनन्त निर्माणको वाणी प्रदान किया करता है। साहित्यिक इतिहास और कल्पनाका सम्मिलित रचनाकार है। वह यथार्थकी जमीन कल्पनासे पूरी करनेवाला माली-बागबान है। इसका व्यापक केवल रचनात्मक कल्पना-कौशल मात्र नहीं है इसीलिए युगों-युगोंके रचनाकारके हाथों जब-जब कृष्ण राम अथवा कोई और पुराण-पुरुष पड़ गये तो आज इतने दिन साहित्यिकने अपनी युगकी आवश्यकताओंमें उन्हें ढाल लिया है युगकी मूर्तोंमें उन्हें सँभाल लिया है। इस तरह साहित्यकार वह है जो विधाताकी रचनाएँ अपने हाथमें लेता है और रचनाकी उसे लगनेवाली कमीको अपनी सूझसे ठीक कर देता है। कृष्ण बुद्ध मुहम्मद ईसामसीह गान्धी व सुभरी जबरदस्त शक्तिके नाम हैं माना किन्तु इनके आगमनके लिए जमीन पैदा करनेवाला और फिर इनके जा चुकनेके बाद इनका नाम सम्मान अथवा विस्मरण करनेवाला साहित्यिक है। इसीलिए एक ओर युगका चरित्र निर्माण कर वह अपनी रचनाओंके द्वारा वर्तमानका दिशा-दर्शन भी करता चलता है। यह उसकी कलमका वरदान या अभिशाप है कि राज्य बदले सिंहासन उलटे राजा आये जाय फिरे जन जीवन सबल-सुगम हुए और

अर्थात् जहाँ था वहाँसे कुछ क़दम आगे बढ़नेके लिए बाध्य हुआ। वैसे ही गाल्सवर्दी तुर्गनेव और गोर्कीको लोग यों ही नहीं मानने लगे। गोस्वामी उनके कल्पनाके पात्रोंने अपनी युगों-युगोंकी आवश्यकताके संकेतोंके बयान किये हैं।

तुलसीदासने सोलहवीं शताब्दीमें सीता लिखी और आज देख रहे हैं कि आज हर हिन्दू माता पिता अपनी बेटीको सीता बनानेमें यत्नशील हैं। ऐसी विषमता है कि तुलसीदास अपनी पहुँचमें नक्षत्रोंकी तरह ऊँचा है जहाँ हमारी पूजाकी उँगलियाँ नहीं पहुँच पातीं किन्तु बाज़ारमें बिकने वाली एक पैसेकी मोमबत्तीकी तरह वह कितना हमारे पास है। अपनी कृतियोंके रूपमें मानो वह हम ही से बोल रहा है। वह हमारे पास ऐसी मोमबत्ती बनकर रह रहा है कि जब सुलगा दें प्रकाश देने लगे और जब बुझा दें दूर हो जावे। विषमता मैं इसलिए कहता हूँ कि आसमानका नक्षत्र कभी भी आपके बुलाने ज़मीनपर नहीं आता किन्तु तुलसीदासका और साहित्यिकका कमल आपकी मेज़ोंपर दायें-बायें डोल रहा है। यह तो मानकर अवलम्बित है कि मनुष्य स्वभावकी विषमताओंमें फँसकर रहें। जब अनन्त सूर्य शिरपर रहता है तब उसके महान् प्रकाशकी हम कोई क़द्र नहीं करते उस प्रकाशमें हम अपने काम-द्वारा कृतज्ञताके भाव नहीं भरते किन्तु ज्यों ही सूर्य डूब जाता है त्यों ही तीन पैसेकी टिमटिम वाली लेकर उसके प्रकाशमें जीवनके काम पूरे करने बैठ जाते हैं। मानो यह हमारी रुचिका बीभत्स रूप है कि हम सूर्य और टिमटिमवालीको समान रूपसे तराजूपर दो पलड़ोंमें रखते कभी संकोच नहीं करते और तुलसी-दास-जैसे साहित्यिक अवतार शताब्दियोंसे अपनी उपेक्षाके इस अपमानको सहते चले आ रहे हैं। कहते हैं जब तुलसीदासने अवधी और बोलचालमें रामायण लिखी तब काशीके पण्डितोंने उनका तिरस्कार किया कि संस्कृत अपनी रचना देववाणीमें क्यों नहीं की? किन्तु विद्रोहके इस प्रहारसे युग-निर्माता तुलसीदास घबराया नहीं उसने स्पष्ट बताया भी कि

और अपनी दिग्विजय-द्वारा तथा ग्राम-जीवन और वन-जीवनके लोगोंके प्रति अपनेको समर्पित करके संयुक्त भारतकी स्थापना की।

रामायण पढ़ते समय एक पाठक वह होता है जो देखता है कि रामायणके पात्र बोल रहे हैं किन्तु एक पाठक वह भी होता है कि जो यह देखता है कि तुलसी कैसे बोल रहे हैं ?

तुलसीदास अपनी रचनामें जनताके बहुत निकट रहे इसीलिए सोलहवीं शताब्दीमें भी हिन्दी भाषाके शब्दोंने अपने जन्मके शैशवमें ही मनाके अन्न-प्राशन किये। जब तुलसीदास बोलते हैं तब मानो उनकी लेखनी जनक प्राणोंकी बीन बन जाया करती है उनकी काली स्याहीसे जाने कितनी उज्ज्वलता बरस पड़ती है। राम गंगाके तटपर हैं गरीब केवट सामने खड़ा है राम उससे कहते हैं पार उतार दो केवटने कथा सुन ली है कि रामके पैर छू जानेसे एक बड़ी भारी चट्टान स्त्री बन गयी अहल्याकी उस कथासे रामभक्त चाहे जितने सुखी हों किन्तु रामभक्त तुलसीका केवट भयभीत है तुलसीकी रचनामें वह जो कुछ कहता है जरा उसे देखिए और कहिए कि ये तुलसीके शब्द हैं या केवटके बोल ?

वह सीता और लक्ष्मणको साथ लिये हुए भगवान् रामसे कहता है, नावमें क्या बैठते हो महाराज जो दूसरा किनारा रहा कमर भर पानी है मैं थाह दिखाता चलूँगा···लीजिए अब तुलसीके शब्द ही सुनिए। यह उनकी कवितावली रामायणकी रचना है

इहि घाट ते थोरिक दूर अहै
कटि लौं जल, थाह दिखाइहौं जू
परसे पग धूरि तरै तरनी
घरनी घर क्यों समुझाइहौं जू
तुलसी अवलम्ब न और कछू
लरिका केहि भाँति जिआइहौं जू

सखियोंके तानेसे भयभीत होकर गौरीपूजनको मन्दिरमें आ जाती हैं, तुलसीदासजी तो पत्तियोंमें मानो यहीं आकर सारी समस्याको निहाल कर लिया है।

जय जय जय गिरिराज किशोरी  जय महेस मुख-चन्द्र-चकोरी
जय गज-बदन षडानन-माता  जगत-जननि दामिनि दुति-गाता।

किशोरी सीता अपनी आराध्याको भी किशोरी कहकर पुकारती हैं जिससे वह किशोरीकी कठिनाइयोंको समझ सके और राज-किशोरी सीता दूसरी राजकिशोरीसे निवेदनकर रही हैं कि वह उसकी कठिनाइयोंको समझे जिसपर सीताने अभी वाटिकामें मुखचन्द्र देख लिया है और वह महेस मुख-चन्द्र-चकोरी गौरीकी आराधना करने लगती हैं फिर गौरी भी सौन्दर्यमें श्रेष्ठ हैं, और उसके बाद जग-माता कहा गया और सीताने भी अपने जीवनमें यही पाया। गौरीके भी दो पुत्र थे सीताके भी दो ही हुए, अचम्भा होता है कि तुलसीदास किशोर हृदयकी इस कल्पनापूर्ण कोमलता-को कैसे लिख सके जब कि उनके जीवनमें वियोगज अनन्त अनर्थोंकी उत्पत्तिके सामान उपस्थित कर दिये होंगे।

यहीं आकर यह कहनेको जी होता है कि 'कलमसे निस्सन्देह काम पराजित होता है'

गोस्वामी तुलसीदासने अपने कथा भाग और अलंकार वैभवमें संस्कृत प्राचीन साहित्यसे जो लिया हो उन्होंने अपनी समकालीन भाषाओंसे भी रस-ग्रहण किया। अपने शहर या गाँव या जन्मस्थानपर जानेवाले व्यक्ति को जिस तरह अनेकों गाँवों और शहरोंकी सीमाएँ लाँघनी होती हैं और उन सीमाओं-से होकर गुजरना होता है उसी तरह गोस्वामी तुलसीदासजी कलाकार उन भाषाओं और ज्ञान-अनुभव-से होकर गुजरा-सा लगता है जहाँतक उनकी जानकारी पहुँच सकती थी उनकी रचनामें उर्दू, फ़ारसी और हिन्दी अपभ्रंशकी भिन्न-भिन्न स्थानोंकी भिन्न-भिन्न बोलियोंका अनूठा रूप देखा जा सकता है क्योंकि उनका उद्देश्य अपनी बातको अपने पाठक

विद्यार्थी और उन सब सज्जनोंके एक नम्र प्रतिनिधिके नाते कार्य करूँगा जिनके ज्ञान अनुभव और तपको आपके सभापतित्वका पानेका मुझसे अधिक अधिकार था।

सज्जनो, भारतीय उपवनमें कितने ही फूल और फल ऐसे हैं जो इस देशकी उपज नहीं, उनका आगमन अन्य देशोंसे इस देशमें हुआ है। समाचार-पत्रों और समाचार-पत्रोंका व्यवसाय भी इसी बातका एक उदाहरण है। इसीलिए समाचार-पत्रसे सम्बन्ध रखनेवाला प्रशस्त ज्ञान भी हमें उन्हीं देशोंके साहित्यमें मिलता है और अपने देशकी परिस्थितिके अनुकूल हमें उसका उपयोग कर लेना होता है। पाश्चात्य देशोंमें समाचार-पत्रका काम बहुत महत्त्वपूर्ण है और उसमें काम करनेवाले लोगोंका समाजमें बड़ा मान है। गत सौ डेढ़ सौ वर्षोंमें संसारमें जो लड़ाइयाँ जो महायुद्ध जो सन्धियाँ जो समझौते और जो सामाजिक राजनैतिक और औद्योगिक हलचलें हुई उनका महान् यश अधिकतर समाचार पत्रकारों और समाचार-पत्रों ही को देना पड़ेगा। युद्धघोषणा अथवा सन्धिकी चर्चा-जैसे काम यद्यपि प्रत्यक्षतः राज-शकटका संचालन करनेवाले राजनीतिज्ञ ही किया करते हैं किन्तु युद्ध या सन्धिकी परिस्थितियाँ उत्पन्न करने अथवा उन परिस्थितियोंको जिन्दा रहने देने और मार डालनेका काम समाचार-पत्र ही किया करते हैं। इस बातसे समाचार-पत्रों और उनके संचालकोंकी अतुल अद्भुत अथवा अपूर्व शक्तिका अन्दाजा लगाया जा सकता है। इंग्लैण्डमें साम्राज्यके जो चार आधार स्तम्भ माने जाते हैं उनमें एक समाचार-पत्र भी है और इसलिए इंग्लैण्डमें और उससे भी अधिक जापानमें समाचार-पत्रोंको 'फोर्थ स्टेट' कहा जाता है। इंग्लैण्ड जापान और अमेरिका-जैसे महाशक्ति कहे जानेवाले देशोंमें लार्ड नार्थ क्लिफ लार्ड बेवरब्रुक और ओची के उत्पादक प्रसिद्ध जापानी फुकुजावा-जैसे व्यक्तियोंको यह गौरव प्राप्त है कि उनके देशोंको उसी पथमें चलना होता है जिस पथमें वे चलाना

रहते हैं।

बन्धुओ! यदि समाचार-पत्र संसारकी एक बड़ी ताकत हैं तो उनके सिर जोखिम भी कम नहीं। पत्रकारी जो शिखरें छूनेसे चमकती और राष्ट्रीय रक्षाकी महान् दीवार बनती है उन्हें ऊँची होना पड़ता है। समस्तमें समाचार-पत्र यदि बड़प्पन पाये हुए हैं तो उनकी जिम्मेदारी भी भारी है। बिना जिम्मेदारीके बड़प्पनका मूल्य ही क्या है? और वह बड़प्पन तो मिट्टीके मोल हो जाता है जो अपनी जिम्मेदारीको सँभाल नहीं सकता। समाचार-पत्र तो अपनी गैर-जिम्मेदारीसे स्वयं ही मिट्टीके मोलका नहीं हो जाता किन्तु वह देशके अनेक महान् अनर्थोंका उत्पादक और पोषक भी हो जाता है। इस समय एकाधिकार या अल्पाधिकार शासनोंके सिंहासन डोल रहे हैं और जन-सत्ताका सूर्य धीरे-धीरे नभो मण्डलके मध्य भागको छूना चाहता है। ऐसे समय जनताके हृदयकी ध्वनि उनके संकटके शमन उनके एकान्तके चिन्तन उनके जन-समूहके प्रबोधक समाचार-पत्रोंका महत्त्व और भी अधिक है। और चूंकि निरे पुस्तकोंसे समानताकी ओर जानेका जनसमूहका रुख बदलनेका सामर्थ्य अब अपना काम नहीं कर सकेगा अतः समाचार-पत्रोंका प्रभाव उत्तरोत्तर बढ़ता ही जायेगा। इसलिए सामयिक पत्रोंसे अपना सम्बन्ध समझने उसे अनुभव करने और उनके द्वारे परिस्थितिमें परिवर्तन करनेके उपासकोंको अपने गम्भीर उत्तर-दायित्वको क्षण-क्षण अनुभव करना होगा और आनेवाली परिस्थितियोंका सक्रिय जवाब देनेके लिए सदैव प्रस्तुत रहना होगा।

बरबनी समाचार-पत्रोंका प्रधान काम है लोकमतका निर्माण और इसीलिए, इस व्यवसायके व्यक्ति चिन्तित रहते हैं कि देशकी आवाज के स्पष्ट, सच गुण और उन्मुक्त करनेमें देशकी धारणाओंको काट-छाँट, विकृत और चरित्र-शून्य बनानेमें उनका कोई कार्य अपकर्षका कारण न हो जावे। जो देश स्वतन्त्र है, वहाँ साहस और महत्त्वाकांक्षाओंसे, पराध

और अफ़ीम-जैसे विष-युक्त पदार्थोंकी तरह बन्धन नहीं रखे जाते वे जिस तरह अपनी गम्भीर ज़िम्मेवारियोंको 'विनोद' की तरह निपटाते हैं उसी तरह अपने और समाजके विनोद और शौकके लिए राष्ट्रीय-हितको कभी-कभी भेंट चढ़ा सकते हैं। किन्तु जो देश भारतकी तरह पराधीन है उस देशके सम्पादकोंको अपने देशके भाग्यके साथ खिलाड़ी जैसी तरह बरतनेका अवसर नहीं रहता एक जोखिम भरे रोगी आत्मीयकी तरह बरतना पड़ता है। वे अपने बीमार देश की उसके कमजोर भाग्यके साथ मज़ाक नहीं कर सकते देशकी किसी भी घटना और अपने किसी भी साधनका उपयोग सामाजिक और व्यक्तिगत विनोद और शौकके लिए नहीं कर सकते। पराधीन देशोंके पत्र सम्पादकोंकी ज़िम्मेवारियाँ स्वाधीन देशोंके पत्र-सम्पादकोंसे कहीं अधिक और जोखिमसे भरी हुई होती हैं। स्वतन्त्र देशोंमें पत्र-सम्पादन प्रोत्साहनका गौरवका और सुखका साधन होता है। परतन्त्र देशोंका उनका पत्र सम्पादन विदेशी राज-कर्ताओंसे सीधा लोहा लेना उनके स्वार्थोंपर बिना झिझके पैर रखना होता है। सन् १७८ में कलकत्तेसे प्रकाशित होनेवाले भारतके प्रथम पत्र 'हिकीज़ गजट' से लगाकर आज तकके हमारे देशके कितने ही पत्रोंसे मिले हुए दैनिकोंके बारम्बार फौजी अमानुषीय कठोर व्यवहार मनुष्यता-हीन दमनाभावना बड़े-बड़े जुर्माने ज़ब्तियाँ और पिछले १४० वर्षोंकी कठोर यातनाएँ इस बातका गहरा सबूत हैं कि किसी पराधीन देशका पत्र-सम्पादन प्राणकी बाज़ीका व्यापार है। भारतके समाचार-पत्रोंका सत्यानाश और विनाश विदेशी सरकारके क़ानूनके अस्त्रोंसे बार-बार होता गया है। इस देशके समाचार-पत्रोंने तीन बातोंको लगातार सामने रखा है—

१ हम इतने बचकर लिखें कि क़ानूनका हाथ हमें निगल न जाये।

२ क़ानून द्वारा लिखनेके साधन उनकी स्फूर्ति छिन जानेके बाद भी ऐसी कौन-सी बात है कि जिन्हें लिखकर, राष्ट्रको जाग्रत करनेका बल उसमें ला सकें। ३ ऐसे कौन-से साधन हैं जो व्यवसायकी दृष्टिसे समाचार-पत्रों-

को छिपा रख सकें।

इसके सिवा पत्र-संचालनकी कला हमारे देशमें सर्वथा नया होनेके कारण और 'जनताके बल' की कदर देशमें अभीतक प्रकट न कर सकनेके कारण देशको ओरसे — देशकी जनताकी ओरसे — जो समर्थन या सहायता जो वांछित रूपमें मिलनी चाहिए, वह हमें नहीं मिलती। जनताकी सहायताके अभावके दुर्भाग्यसे हम कठिनाईमें पड़े जा रहे हैं। समाचार पत्रों की उपमा उस स्तंभसे दी जा सकती है जिसके पूर्व और पश्चिम भयभीत अत्याचारियोंके आक्रमण हो रहे हैं किन्तु जिसके पोषक और आधारभूत अज्ञान हों। इस तरह बलवान शत्रु और अज्ञान-सहायकके बीच सम्पादक-के स्वार्थोंकी रक्षा करते जाना एक कठिन तपस्या है।

ऐसी है परिस्थिति जिसमेंसे समाचार-पत्रोंको गुजरना होता है। किन्तु ऐसी अनेक बाधाओं और विकट परिस्थितियोंमें भी भारतीय पत्रों और उनके संचालकोंने अपना अस्तित्वको कायम रखा और पिछली शताब्दीके पचीस वर्षोंमें समाचार-पत्रोंकी संख्या बढ़ायी यह देख-सुनकर किसे अचम्भा न होगा? और कौन यह न कह उठेगा कि इस कार्यको कन्धेपर लेनेवाले कर्णधार पत्र-प्रेमियोंके धैर्य उनकी लगन उनकी दीर्घदर्शिता ही यह परिणाम है। कौन नहीं कहेगा कि आज समाचार पत्रोंको जो बल जो अवस्था प्राप्त है उसका श्रेय इस देशके स्वर्गीय लोकमान्य स्वर्गीय गोखले बाबू श्रीयुत रामानन्द चटर्जी और श्रीयुत सुब्रह्मण्यम् अय्यर-जैसे व्यक्तियोंको ही है। मुझे विश्वास है कि यदि हमने अपने देशकी अगली पीढ़ीके जिनको अपना रक्त बिन्दुओंपर निर्भर हो जाने दिया यदि हमने भी पहलों-सी लगन वही त्याग और वही अध्यवसायसे अपना काम किया तो हम अपने पीछे आनेवाली पीढ़ीके हाथों एक गर्व करने योग्य परिस्थिति दे जानेमें सफल हो सकेंगे। स्वतन्त्रताका उपभोग करनेवालोंकी अपेक्षा उन कार्योंका कीर्ति निःसंशय अधिक उज्ज्वल उनका प्रयत्न अधिक प्रशंसनीय उनका पुण्य अधिक है

जिन्होंने अपनी भुजाओंके बलसे राज्य कमाया और अपनी आजाद पीढ़ियों-के हाथोंमें धरोहरकी तरह सौंप दिया।

मैंने यह बात कई जगह पढ़ी और सुनी है कि राष्ट्रकी अथवा मानव हृदयकी धमनियोंको फड़का देनेवाले कवि अपने-आप ही जन्म लेते हैं वे बनाये नहीं जाते। इस विषयपर निश्चित रूपसे मुझे कुछ पता नहीं किन्तु पत्र-सम्पादकोंके विषयमें मैं इस बातको मानता हूँ। मैं पत्र-सम्पादन के विषयके जानकार अंगरेज लेखक मि० जॉन मेकफर्सनके इस कथनसे सहमत हूँ कि ऑक्सफोर्डका गौरव कैम्ब्रिजकी कीर्ति और बैरिस्टरीका बड़प्पन पत्र-सम्पादनमें अधिक कीमतका नहीं ठहरता। यहाँ तो स्वभाव-जन्य बेचैनी ही अधिक यशस्विनी होती है। यह कला अलंकारों वाले सौन्दर्यकी उपमान नहीं इस प्रकारके शाहानोंको सज-धज करनेवाली नवीनताकी उपमा दी जा सकती है, और इस कलाकी आत्माकी उपमा है वह सौन्दर्य जो प्राणोंके मूलमें है चूँकि वह अपनी गोदमें निवास करता है। अपनी गोदमें निवास करनेवाला सौन्दर्य सजाये हुए राज-महलोंमें नहीं रहता वह प्रकृतिके हाथों निर्मित हुई जोखिमकी जगहोंमें निवास करता है। उसी तरह पत्र-सम्पादनकी कला युनिवर्सिटीकी मुहर की तसवीरोंके भरोसे जीवित नहीं रह सकती उसके लिए हृदयकी लगन ही आवश्यक है। इस कलाका जीवन है सहृदयता और बलवान बेचैनी और स्वाभिमानका स्वभाव-सिद्ध होना। शिक्षा और श्रम-द्वारा विद्वत्ता और बहुश्रुतताको जीता जा सकता है अगर किसी स्वभावसिद्ध गुणोंसे नहीं। स्वभाव-सिद्ध गुण जिसका बाना नहीं उसका इस कलाका द्वार खटखटाना अपना भविष्य जीवनको बरबाद करना और देशकी छातियों-पर वृथा बोझ बढ़ाना है। यह सच है कि मानव-पहुँचके लिए असम्भव कुछ भी नहीं किन्तु यह भी सच है कि हर काम हर आदमी नहीं कर सकता। मैं नहीं मानता कि जन्मके ही समान मानव-पहुँच और विशेषतः मानव-वृत्ति स्वभावसे समान परे है। प्रत्येक बात मानवीय रुचिकी स्वाभा-

विचारपर अवलम्बित होती है। अतः मेरी नम्र सम्मतिमें तो मनुष्य अपने मनका तोल देखकर ही अपने लिए कार्य चुने। समाचार पत्रोंके जोखिम-भरे धन्धोंमें तो यदि ऐसे ही स्वभाव-सिद्ध रुचिवाले लोग आयेंगे तो यह कला अधिक बढ़ेगी और अपेक्षित फल देगी।

सज्जनो, समाचार-पत्रोंने सचमुच समस्त जगत्‌को पाठशाला बना डाला है। 'शिष्यस्तेऽहं शाधि मां त्वां प्रपन्नम्' कहकर, धर्माचार्योंके चरणोंपर मस्तक झुकानेकी परम्परा सब देशोंमें रही है और आज भी है किन्तु बिना नाम ही समाचार-पत्रोंके ज्ञानकी उनकी सूचनाओंकी उत्सुकतासे बाट प्रतीक्षा करनेवाले शिष्योंकी जितनी बड़ी संख्या आज जगत्‌में है, उतनी बड़ी संख्या संसारके सब धर्मोंके आचार्योंके समूचे जोड़की भी नहीं है। यह सच है कि समाचार-पत्रोंको किसीने शिक्षक नियुक्त नहीं किया, किन्तु यह बात कहकर वे एक शिक्षकके नाते पड़नेवाली जिम्मेदारीसे बच नहीं सकते। अयाचित और स्वयं-स्वीकृत सेवा अधिक उत्तरदायित्वपूर्ण हो जाती है। विद्यार्थी अपने शिक्षकोंसे जो तालीम पाते हैं वह ऐसे ज्ञानके रूपमें होती है जिसे उन्हें भविष्य-जीवनमें काममें लाना होता है, आज नहीं। और उन्हें अपने ज्ञानके अमुक विद्वानों-द्वारा परिमार्जित करनेके लिए काफी अवसर भी रहता है। पत्र-सम्पादकोंके श्रोताओं या पाठकोंका यह हाल नहीं। जिस बातके लिखनेमें सम्पादकको थोड़ा ही कष्ट उठाना पड़ता है केवल जरा सोचना और कुछ सन्दर्भ पुस्तकोंको देखना पड़ता है, यदि वही बात परिस्थितिको देखकर या हानि-लाभका ख्याल कर न लिखी जाय तो वह पाठकोंको चरित्र धन गौरव और ज्ञानके रूपमें महान् हानिका कारण होती है। इसीलिए कि समाचार-पत्रका पाठक जीवन-युद्धमें लगा हुआ जीव होता है समाचार-पत्रोंसे पाये हुए ज्ञानको परिमार्जित करनेके लिए विद्वान् शिक्षकों और उचित अवकाशका उनके पास अभाव होता है। यह बात ठीक वैसी ही है कि इतिहासके लेखक या भविष्यवक्ताओंकी गलती केवल पढ़नेमें कष्ट देती है और पिछली परम्परा या भावी जीवनकी चर्चा

करती है, अतः मनुष्यकी प्रत्यक्ष हानि नहीं करती किन्तु क़ानून बनाने वालेकी ग़लती तुरन्त लोगोंके धन-जनका नाश करने लगती है। अतः समाचार-पत्रोंके लेखकको अपनी क़लम तलवारसे कहीं अधिक सावधानीसे उठानी पड़ती है। तलवारकी पीड़ा प्रारम्भमें ही होती है। अतः घावके पूरा होनेके पहले ही वार बचानेका यत्न किया जा सकता है। किन्तु पत्र-सम्पादकके प्रहारका अनुभव, नाश और हानिके बाद होता है। इस-लिए, इस दिशामें क़लम चलानेवालेकी दृष्टि, परिणामपर सतत लगी रहनी चाहिए। नियुक्त शिक्षक केवल अपने नियुक्त करनेवालेके सामने उत्तर दायी है किन्तु पत्र-सम्पादक समस्त देशके सामने उत्तरदायी होता है, क्योंकि उसके हाथमें देशका हित और अहित होता है।

सम्मान्य बन्धुगण! स्वभाव-सिद्ध सम्पादकोंकी चर्चा करनेसे मेरा मतलब ज्ञानको गौण स्थान देनेसे नहीं। मैं मानता हूँ कि सम्पादकके स्वभाव-सिद्ध गुणोंको जिन्दा रखनेके लिए, ज्ञान ही एक महान् साधन है। किन्तु हीरा कीमती वस्तु भले ही हो धारारण रखे जानेके पहले उसे कड़ाई संघर्षोंका सामना करना होगा। इसी तरह सम्पादककी ज़िम्मेदारी सँभालनेवाले व्यक्तिके मार्गमें लगातार विश्वके ज्ञानका संचयन बना होता है। सम्पादकों या पत्रकारोंके लिए आवश्यक ज्ञानका प्रबन्ध अभी हिन्दके कोई भी विद्यापीठ पूर्ण रूपसे नहीं खुलता पाये हैं। अमे-रिका इंग्लैण्ड आदि देशोंमें अभी कोई वर्षोंसे पाठ्य-क्रम बने हैं, किन्तु उनमें अभी निश्चितता नहीं आ पायी। भारतमें हमारे अज्ञानपर जीने वाला शासन होनेके कारण हम सदैव विश्वके ज्ञानको बहुत देर बाद पाया करते हैं। किन्तु सम्पादन-कलाके ज्ञानके विषयमें यह विलम्ब अक्षम्य अपराध होगा। हमें ऐसा उद्योग करना चाहिए जिससे समाचार पत्रों और सम्पादन-कलाके ज्ञानकी जड़ जमे। मैं आशा करता हूँ, आप सब सज्जन इस बातपर अवश्य विचार करेंगे कि व कौन-कौन-से प्रधान उपाय हैं, जो समाचार-पत्र और सम्पादन-कलाके लिए अधिक उपयोगी सिद्ध हों

इसका कारण समाचार-पत्रोंका संगठित न होना ही है। अन्य समाचार-पत्रों और समाचार-पत्र-संचालकोंका तो प्रायः कुछ नहीं बिगड़ता जिन्हें अपना व्यापार या सरकार दरबारमें प्रतिष्ठा पानेके लिए पत्रोंका संचालन करना होता है किन्तु जिन समाचार-पत्रोंके सम्मुख लोक-मतका सजग होना ही उद्देश्य है उन्हें कानूनकी कृपासे कितने कष्ट उठाने पड़ते हैं। इसका पता उन्हींको है जिन्हें समाचार-पत्रकारके नाते नित्य सरकारी नियन्त्रणमें रहना और आये दिन सरकारी प्रहारोंको सहना पड़ता है यद्यपि इस देशके दरवाजे हमारे देशवासियोंके लिए प्रायः बन्द-से हैं किन्तु व्यापार कला मजदूरी विद्याभ्यास तथा अन्यान्य कार्योंसे जो लोग देशसे बाहर गये हैं या चले जाते हैं, उन्हें देशमें लौटनेमें कोई खास कठिनाई नहीं होती। किन्तु जो लोग आन्दोलनके नाते समाचार-पत्रोंमें लिखनेका पाप करते हैं या जो समाचार-पत्रोंसे सम्बन्ध रखते हैं उन भारत-वासियोंको इस देशके शासनकी ओरसे परेशान किया जाता है कि वे अपनी मातृभूमिका पुनः मुख न देखें। लाला लाजपतरायकी पाँच वर्षों तक अमेरिकामें बनो-जीवन व्यतीत करते हैं स्वामी सत्यदेव कठिनाईसे पासपोर्ट पाते हैं और कितने ही साहित्यसेवी पासपोर्ट नहीं पाते ऐसे व्यक्तियों ही मेंसे होनेके कारण श्रीयुत सापुरजी सकलातवाला एम० पी० पार्लमेण्टके सदस्य होकर भी भारत आनेसे रोके जा सकते हैं। क्या हम उन लोगोंके देशके लिए सहे हुए कष्टोंको भूल सकते हैं, जिन्होंने देशसे बाहर समाचार-पत्रोंमें अपार आन्दोलन कर संसारके लोकमतको देशकी स्वाधीनताके अनुकूल बनाया है? सज्जनो यदि आज अमेरिकाकी आयोवा युनिवर्सिटीके विद्वान् प्रोफेसर सुधीन्द्र बोस बार-बार प्रयत्न करनेके पश्चात् भी भारतमें नहीं आ सकते और यदि श्रीयुत बसन्त कुमार राय राजा महेन्द्र प्रताप श्रीयुत हरिश्चन्द्र विद्यालंकार श्रीयुत एम० एन० राय श्री कालिदास नाग लाला हरदयाल श्री तारकनाथ दास श्री रासबिहारी बोस और श्रीयुत सैयद हुसेन आज देशनिकालेके

णीय अपराधियोंकी तरह देशसे बाहर हैं और अपनी मातृभूमिमें
हीं आते तो इसका कारण है — देशके पत्रकारोंके संगठनका अभाव। उन
त्रकारोंके सारे अपराध नहीं जिसका हमारे देशमें शासन है। जब
ग्लैण्डमें तो उसको औपनिवेशिक और समाजसत्तावादी साम्राज्यवादक
हा रह सकती है, किन्तु उसी इंग्लैण्डके शासनमें हमारे देशमें न आप
हीं आ सकते जिन्होंने समाचार-पत्रों-द्वारा निर्भीकतापूर्वक भारतकी
धापर आन्दोलन किये हैं। इसके सिवा कष्ट सहकर या बिना कष्ट सह
ा लोग प्रसिद्ध लेखक या सम्पादक बन गए हैं और जिनपर थोड़ी-सी
ापदा आते ही लोक-मत खूब प्रक्षुब्ध हो उठता है उनकी बात जाने
ीजिए। उनपर प्रहार करते समय, तो सरकार भी दो बार सोच लेती
है किन्तु जिन अभागोंने प्रसिद्ध लेखक या प्रधान नेताका गौरवपूर्ण पद
हीं पाया, जिन्हें समाचार-पत्रोंके साधारण लेखक उप-सम्पादक या
ाधारण कार्यकर्ताकी हैसियतसे अपना जीवन व्यतीत करना पड़ता है,
दि उनपर कभी कानूनकी कृपा हो जाती है तो उन्हें जेलमें तरह
रहके कष्ट दिये जाते हैं, साधारण चोर और डाकूसे भी बदतर रखा
जाता है, और खान पीने तथा जीवनमें इतनी बाधायें पैदा कर दी जाती
हैं कि वे बेचारे अब इहलीला संवरण कर गए इसका उस जनताको पता
ी नहीं चलता जिसकी सेवा करते-करते उन्होंने ये उपहार पाये। इस
अपरिचित श्रेणीके लोगोंकी स्त्रियों माता-पिताओं भाई-बहनों और बाल-
बच्चोंकी जो दुरवस्था होती है उसकी तो कल्पना ही व्यर्थ है। वे भूखों
मरते हैं सरकारके सन्देह-भाजन होनेसे प्रभावशील लोग पूछते ही नहीं।
जनता उनसे परिचित न होनेके कारण सहायता नहीं करती परिणाम
यह होता है कि उन परिवारोंको भीख भी नहीं मिल पाती। मुझे क्षमा
कीजिए इन लोगोंकी इस दुरवस्थाका कारण और कुछ नहीं केवल
देशके पत्रकारोंका उचित संगठन न होना ही है। भारतके अंग्रेजोंके
समाचार-पत्रोंके विद्वान् सम्पादक और पत्रकार अपना चाहे जो रुख रखें

मैं आशा करता हूँ कि हिन्दीके पत्रकार अपने संगठनको ऐसा स्वरूप देंगे जिससे वह संगठन सह-योगी पत्रकारोंके लिए सहायक भी हो सके।

सज्जनो! एक बार एक अँगरेजी दैनिकके सम्पादकीय विभागमें काम करनेवाले मित्रने पूछा "पत्रकार कौन है? क्या भारत सरकारके बोर्ड ऑव इनफॉरमेशनके भू० पू० डाइरेक्टर प्रोफेसर रशब्रुक विलियम्स और आवकस्के उनके उत्तराधिकारी मि० कोटमन पत्रकार कहे जा सकते हैं? क्या बम्बईके 'इण्डियन मेल'के स्वामी सर विलसा पत्रकार हैं? यदि देशके प्रधान व्यापारी टाटा या श्रीमान् घनश्यामदासजी बिड़ला कल कोई पत्र प्रकाशित करने लगें तो पत्रकारोंकी गणनामें आ जायँगे? अथवा किसी देशी रियासतके महाराज अपना राज्यमय पत्र प्रकाशित कर उसमें लेख लिखने लगें तो वे पत्रकार हो जायँगे?" सम्भव है इन प्रश्नोंके मेरे जवाबका लोग मजाक उड़ायें। पर सज्जनो! मेरा तो स्पष्ट मत है कि वे सज्जन पत्रकारोंकी श्रेणीमें नहीं गिने जा सकते। यदि देशमें कोई पत्रकारसंघ कायम हो और उसमें सरकारी नौकर, धनिकोंके सेवक और इस लोगोंकी तादाद अधिक हो जाये जिनके जीवन पत्रोंकी आमदनीपर अवलम्बित नहीं या जिनके पत्र किसी कमाईके विज्ञापनमात्र हैं तो मैं ऐसे संघको ऐसी सभाको ऐसे सम्मेलनको निहायत अदबके साथ 'पत्रकार संघ' कहनेसे इनकार करूँगा। पत्रकार तो केवल वही है जिसका जीवन पत्र और सम्पादन-कलापर ही अवलम्बित है और जिसके सुखोंका साधन और दुःखोंका सहारा समाचार-पत्र ही है। पत्रकार हैं वे लोग जिनका मूल्य चाहे उनके पत्रोंके संस्करणकी तरह कम अधिक कूता जाता हो किन्तु केवल पत्रकार होनेसे जिनके प्रभावको कम नहीं कूता जा सकता।

सज्जनो! यह सच है कि भारतमें पत्रोंका धन्धा उतना आकर्षक नहीं। अच्छे मस्तिष्क परिपूर्ण ज्ञान और दीप्तिमान कलाके लोग समाचार-पत्रोंमें अपना जीवन खपाना नहीं चाहते। इसका प्रधान कारण तो

यह है कि यह व्यवसाय राज्य-कर्ताओं-द्वारा आदरकी दृष्टिसे नहीं देखा जाता। इसीलिए जो लोग जुर्माने जेल-यातना या अफसरों तथा राजाओं-की नाराजीसे अपनी तौहीन अनुभव करते हैं वे इस रोजगारमें अपने जीवनको बरबाद करना नहीं चाहते। दूसरे समाचार-पत्रोंपर रहनेवाली कठिनाइयोंके कारण पत्र अपने पूर्णोंका पूरा विकास नहीं कर पाते और ऐसी दशामें वे गरीबीमें अपना जीवन व्यतीत करते हैं। तब यदि कुछ तरुण निर्भीकतापूर्वक अपने रास्ते हुए पत्रिकारको लेकर पत्रोंकी सेवाओं-में प्रवेश भी करना चाहते हैं तो पत्रोंकी ऐसी स्थिति नहीं होती कि वे इस भविष्यके उज्ज्वल स्वप्न देखनेवाले तरुणोंको स्वल्प-मुद्राओंकी कीमत-पर स्थायी कर सकें। यह देखा गया है कि जब-जब समाचार-पत्रोंके बन्धन शिथिल किये गये हैं या देशकी व्यापारिक अवस्था अच्छी रही है और समाचार-पत्र अच्छा वेतन दे सके हैं तब-तब देशके तरुणोंने समाचार पत्रोंके जोखिम-भरे रास्तेसे अपना पाँव पीछे नहीं खींचा किन्तु इस बातसे इनकार नहीं किया जा सकता कि सरकारने अपने विरोधसे भारतके पढ़े लिखे तरुणोंको पत्रकार नहीं बनने दिया।

इसके सिवा इस दिशामें एक कठिनाई और है। समाचार-पत्र सम्पादन कलाकी शिक्षाका इस देशमें कहीं समुचित प्रबन्ध नहीं है। अभी कुछ दिन हुए बम्बई विश्वविद्यालयने इस दिशामें कुछ उद्योग करना चाहा था किन्तु आखिर कुछ नहीं हुआ। देशके तरुणोंको सम्पादन-कलाकी शिक्षा देनेके पक्षमें हमें भारत-व्यापी संगठनका श्रम-विश्लेषण मिलने तक नहीं ठहरना चाहिए। यह सन्तोषकी बात है कि हिन्दी साहित्य सम्मेलनकी परीक्षाओंमें एक विषय पत्र-सम्पादन भी है किन्तु उन परीक्षाओंमें पास होनेवाले तरुणोंका पत्रोंके कार्यालयोंमें जब वे नियुक्त किये जाते हैं कोई खासका उपयोग नहीं हो पाता। केवल परीक्षा ही से सम्पादक निकलेंगे भी नहीं। हिन्दी समाचार-पत्रोंके कार्यालयोंमें योग्य व्यक्तियोंके प्रवेश करानेके लिए, एक पाठशाला या आवश्यक नये मार्गोंको बाढ़में-से

कोई मदद मिल सके तो चाहिए एक सम्पादन-कलाके विद्यापीठकी आवश्यकता है। ऐसा विद्यापीठ किसी योग्य स्थानपर बुद्धिमान् परिश्रमी अनुभवी सम्पादक शिक्षकों-द्वारा संचालित होना चाहिए — उस पीठमें अन्यान्य विषयोंका एक प्रकाण्ड ग्रन्थ संग्रहालय होना चाहिए। वहां सरकारी गैर-सरकारी रिपोर्ट प्रस्ताव आदिकी व्यवस्थाबद्ध फाइलें होनी चाहिए। पंडितोंकी तालीममें इतिहास भूगोल अर्थशास्त्र राजनीति और साहित्यके परस्परसम्बन्धी ज्ञानके रूपमें पत्र-संचालनकी विविध वस्तुओंका समावेश होना चाहिए। वहां बताया जाना चाहिए कि प्रत्येक विषयका अध्ययन कैसे किया जावे विषयमें प्रवेश कैसे किया जावे साधन-सामग्री कैसे जुटायी जावे और उसका किस तरह उपयोग किया जावे एक भाषासे दूसरी भाषामें अनुवाद भिन्न-भिन्न पद्धतियोंसे किये जायें घटनाओंको काव्य कहानी कुतूहल गम्भीरता विनोद व्यंग्य और उपेक्षाका स्वरूप कैसे दिया जावे संसारकी घटनाएँ कैसे चुनी जावें और उनका विविध शैलियों रूपोंमें पृथक्करण कैसे हो बड़ी-बड़ी बातोंको छोटा स्वरूप कैसे दिया जावे और कोई भी बात समझ लेनेके पश्चात् समाचार पत्रोंमें कैसे दी जावे आलोचनाएँ कैसे की जावें आलोचनाओंके जवाब कैसे लिखे जावें किन आलोचनाओंमें विषयकी मीमांसा करते हुए व्यक्ति-की उपेक्षा की जावे और किनमें नहीं — आदि बातोंको खूब और उपयोग सिखा देनेकी व्यवस्था होनी चाहिए। इसी संस्था-द्वारा प्रयोगके लिए, एक साप्ताहिक पत्र और एक मासिक पत्र भी प्रकाशित किया जावे। इस संस्थासे उत्तीर्ण होनेके पश्चात् विद्यार्थियोंको देशके कुछ प्रसिद्ध और उत्तम समाचार-पत्रोंके कार्यालयोंमें कुछ मनस्वी सम्पादकोंके पास प्रत्यक्ष ज्ञानके लिए रखा जावे। इस तरह अंग्रेजी पढ़ने-लिखने और समझनेका विशिष्ट ज्ञान या सूझनेवाले तरुण चार-पांच वर्षोंमें सम्पादनके कामकी चीज हो सकेंगे। और रिपोर्ट प्रूफ मट तथा अन्य भिन्न-भिन्न सम्पादनके कामोंसे गुजर कर उनमेंसे कुछ व्यक्ति यदि

उनमें स्वभाव सिद्ध लगन हुई तो देशके अच्छे पत्रकार हो सकेंगे। इसके बाद भी अधिक महत्त्वका काम तब हो जब हम विशेष होनहार तरुणोंको इस कलाका ज्ञान प्राप्त करनेके लिए विदेशोंमें भिजवा सकें। महान् शिक्षा हुए देश अफ़्ग़ानिस्तान टर्की और चीनके सैकड़ों तरुण युरोपीय ज्ञान क्षेत्रोंमें हैं तब क्या हमारे सम्पादन-कलाके कुछ तरुण भी न हों? अस्तु, ऐसी विद्यापीठमें, एक भाग सम्पादन कलाकी तालीम देनेवाला तथा दूसरा भाग व्यवस्थापक तैयार करनेवाला होना चाहिए। छापेखानोंके आर्थिक और व्यवसायकी दृष्टिसे संचालन हमारे पत्रोंकी एक भारी ज़रूरत है। उत्तम व्यवस्थापकके अभावमें उत्तम सम्पादक अकेला कुछ अधिक नहीं कर सकता अतः विभाग होना ही चाहिए। राजाके मन्त्रीकी तरह सम्पादकको व्यवस्थापककी ज़रूरत है। कई होनहार पत्रोंके डूबनेके प्रधान कारणोंमें एक कारण था उत्तम व्यवस्थापककी कमी। अस्तु सज्जनो ऐसी विद्यापीठकी स्थापनाकी ओर मुझे आशा है, आपका ध्यान गये बिना न रहेगा। किन्तु "भूखे भजन न होय गुपाला"। ऐसे विद्यापीठका निर्माण पत्रोंके मुख्य-व्यवसायियों-द्वारा नहीं स्वयं श्रीमानों-द्वारा ही हो सकता है। हिन्दी भाषी जनताका जितना विस्तृत क्षेत्र है उसमें वैसे ही धनी-मानी और राजा-महाराजा पड़े हुए हैं। यदि वे मैसूर ट्रावणकोर और बड़ौदाके समान हिन्दी-प्रभुता इस कलाको दें तो इस विद्यापीठके कायम होनेमें देर नहीं लग सकती। हम तो हिन्दू यूनिवर्सिटीको अन्य सरकारी यूनिवर्सिटियोंकी तरह गिने-चुने विषयोंकी तालीम देते ही नहीं देखना चाहते। हम चाहते हैं कि उसके संचालक, अपने पाठ्यक्रममें सम्पादन-कलाको भी स्थान दें। मेरा विश्वास है आपके प्रयत्नोंका फल इस कलाकी तालीमकी इन शिक्षालयोंमें अवश्य पूरा। यदि कुछ धनिक सज्जन एक-एक विद्यार्थीको अपनी सहायतासे विदेशोंमें सम्पादन-कलाका अभ्यास करने भिजवायेंगे तो वे देशके भावी लोकमतको जाग्रत् करनेकी एक अच्छी सेवा करेंगे।

सम्मान्य सज्जनो! देशके अँगरेजी पत्रोंके लिये यह कहकर मजाक उड़ाया करते हैं कि देशी भाषाके पत्रोंमें कुछ नहीं होता और हमारे दुर्भाग्य से बंगला मराठी गुजराती और तेलुगु भाषियोंकी अपेक्षा ऐसे लोगोंकी तादाद हमारे यहाँ अधिक है। जो लोग अँगरेजी पत्रोंकी महत्ताका स्वप्न देखते हैं वे यह नहीं जानते कि अँगरेजी पत्र अभी जनताके हाथों नहीं पहुँच पाते। जैसा कि माननीय बाबू गोविन्ददासने स्टेट कौंसिलमें हिन्दी को राष्ट्रभाषा बनानेके प्रस्तावपर बोलते हुए कहा — देशमें फी सदी डेढ़ (१॥) आदमी अँगरेजी अक्षरोंसे परिचित हैं। अँगरेजी पत्र बजट, अर्थनीति, शास्त्रीय ज्ञान और भिन्न भिन्न बातोंकी चर्चा करते हैं, और कहा जाता है कि देशी भाषाके पत्रोंमें यह कुछ भी नहीं होता। अँगरेजी पत्रोंमें तार समाचार और देश-देशान्तरके संवाद रहते हैं देशी भाषाके पत्रोंमें नहीं होते। इसके सिवा अँगरेजी भाषाके पत्र हिन्दी भाषाके पत्रोंसे दोगुन खबर लेकर आते हैं। देशी भाषाके पत्र ऊँचे विषयोंकी चर्चा किनसे करें? अँगरेजीका ज्ञाता जापानी चीनी तुर्क और आयरिश अपने देशकी भाषामें संवाद-पत्र पढ़नेके आदी होते हैं और हमारे पत्रोंके अँगरेजीके पाठक नहीं होते। हमें तो ऐसे पाठकोंसे बरतना पड़ता है जो देशके शासन द्वारा पढ़े-लिखे नहीं होने दिये जाते और जो केवल अपना नाम-भर लिखना-पढ़ना जानते हैं। ऐसी दशामें हम देशकी गरीब जनताके हितका साहित्य दें या देशके लोक-दर्शक सज्जनोंको सन्तोष दें? जरा दृष्टि डालिए, तो अँगरेजी पत्रकारोंके लेखक द्वारा की हुई प्रतियाँ देते हैं तार समाचार अँगरेजीमें आते हैं बड़े-बड़े राजनीतिज्ञोंके भाषण अँगरेजी में होते हैं और डेमोक्रेटिक एक्जामिनर डाक शायर पोस्ट स्टेट्समैन तथा न्यूज़ स्वराज्य हिन्दू क्रॉनिकल सब अँगरेजीमें प्रकाशित होते हैं और अँगरेजी पत्रकारोंको पढ़कर थोड़ी-सी काट छाँट करने और एक-दो पंक्तियाँ जोड़नेके सिवा कुछ नहीं करना होता। देशी भाषाके पत्रकी महान् कठिनाई है तारों और समाचार-पत्रोंके समाचारोंका अनुवाद करना

जो मौलिक चिन्तनसे कहीं अधिक पैसा देनेवाला व्यापार हुआ है। इसके सिवा देशके कम पढ़े लोग अपने दुःख-दर्दोंको जिस भाषामें लिखते हैं वह पत्रोंमें छपने योग्य नहीं होती उसे सर्वथा नवीन और शुद्ध करके पत्रमें देना पड़ता है ऐसी अवस्था होनेके कारण थोड़े ही श्रमसे अधिक योग्य पत्र बनानेका अवसर अंगरेजी पत्रकारको होता है देशी भाषाके पत्रकारको नहीं। तो भी गरीबोंके दुःख-दर्दकी जो बातें देशी भाषाके समाचार पत्रोंमें देखनेको मिलती हैं अंगरेजीके समाचार-पत्रोंमें देखनेको सच्ची जनताका वैसा साहित्य देखनेको नहीं मिल सकता।

देशी भाषाके समाचार-पत्रोंमें जो घातक परम्परा देखनेमें आती है — वह है अंगरेजी पत्रोंकी नकलसे अधिक वृत्त समेटना। मैं यह बात तो मानता हूँ कि प्रत्येक सम्पादकका अंगरेजीका ज्ञान खूब उज्ज्वल होना चाहिए ताकि देशमें प्राप्त ज्ञानके द्वार उसके लिए खुले हुए रहें पर वह अपने ही साथी संवाद-पत्रोंको हेय दृष्टिसे न देखे। हमें देशी भाषाके समाचार-पत्रोंके अवतरण संवाद और सम्मतियाँ उद्धृत करनी चाहिए और जिन कामोंमें एक पत्र सिर खपा चुका है उसमें प्रत्येकको सिर न खपाकर, अपनी ओरसे कुछ-न-कुछ नया देना चाहिए, जिसका उपयोग देशी भाषाके अन्य पत्रोंमें हो सके और उनका श्रम और समय बचे। देशी भाषाके समाचार-पत्रोंको नगण्य समझनेकी परम्परा दोषपूर्ण है। तो भी हमें चाहिए कि हम अपनी परिस्थितियोंसे समझते हुए अपने समाचार-पत्रोंको ऐसा बना दें कि जिससे हमपर ज्ञानकी कमीका लांछन न रह जावे। हम जानते हैं इसमें श्रम अधिक लगेगा किन्तु यह काम इस देशमें हमी देशकी भाषाका शासन बढ़ानेके लिए करना ही होगा। समाचार-पत्रोंकी भाषा जनताकी भाषा होनी चाहिए। उसमें कठिन शब्दोंका प्रयोग उसी समय होना चाहिए, जब किसी वैज्ञानिक शब्दको अन्य भाषासे हम अपनी भाषा-में प्रकट कर रहे हों किन्तु अन्य बातोंमें समाचार-पत्रोंकी भाषामें न संस्कृतका बोझ आना चाहिए न फ़ारसीका दबाव वह साधारणतः साधा-

रल जनकी समझमें आनेवाली भाषा होनी चाहिए। यह सच है कि पत्र बाद हमारे मार्गकी एक भारी कठिनाई है। देशके शासनकी रचना ऐसी है कि देशकी वृद्धिके साथ-साथ शिक्षा व्यवसाय कृषि राज-सभा स्थानीय स्वराज्य और सरकारी नौकरीके स्थानोंमें धनिक ही अधिक बढ़ सकेंगे, किन्तु इस कृत्रिमताके खिलाफ एक संसारव्यापी आन्दोलन चल रहा है। यह देखते हुए भी कि धनिक अपने धनसे बड़े-बड़े स्वतन्त्रताकी डींग हाँकनेवालोंको खरीद लेते हैं हमें हरगिज निराश नहीं होना चाहिए और यह करना चाहिए कि चरित्रशील लेखनियों और उज्ज्वल और प्रजाहितकारी भावोंकी ही वृद्धि हो। अभी भी हिन्दी संसारमें दुनियाकी उस धन सत्ताधारियोंकी भले ही अधिक हो जिन्हें अपने विज्ञापन व्यापार और प्रभाव बढ़ानेके नाते धनिकोंका निश्चिन्त छत्रछायामें रहना पड़ता है *किन्तु आज भी हिन्दी केसरी कर्मयोगी प्रताप दैनिक और स्वदेश* जैसे साप्ताहिकोंका देशकी स्मृतिपर गहरा प्रभाव है। हितवार्ता का नाम भी इन्हीं पत्रोंकी श्रेणीमें आता है। इनमें 'प्रताप' की तपस्या बड़ी और उसकी स्थिति स्थायी हो गयी है। इसमें सन्देह नहीं कि जो लोग पत्र कार्यालयोंमें काम कर रहे हैं उनकी सेवाओंका काफी मूल्य है तो भी यह हिन्दीका दुर्भाग्य है कि लाला लाजपत राय जी पं० मदनमोहन मालवीय बाबू काशीप्रसादजी जायसवाल बाबू श्रीप्रकाशजी बाबू राजेन्द्रप्रसादजी भाई परमानन्दजी आदि सज्जनोंने हिन्दी पत्र-सम्पादनसे दूर होकर हिन्दी पत्रकारोंकी श्रेणीको गरीब बना दिया। ये सज्जन ऐसी कड़ियाँ हैं जिनका सम्बन्ध भारत व्यापी राष्ट्रीय जीवन और प्रभावसे है। ऐसे सज्जनों के साहित्यकी प्रत्यक्ष सेवा छोड़ देनेसे हिन्दी समाचार-पत्रोंकी प्रतिष्ठाको हानि पहुँची है। मुझे इस बातका पूर्ण पता नहीं कि भारतके कौन-कौन पत्रकार देशसे बाहर सेवा कर रहे हैं। विदेशोंमें रह आनेवाले मित्र सज्जनोंका मैं ऊपर उल्लेख कर चुका हूँ उनके सिवा प्रसिद्ध लेखक सेन्ट निहाल सिंह और श्रीयुत चमनलाल ही नाम मुझे याद आता है। हिन्दी-

मासिकोंके या हिन्दी पत्रकारोंके गौरवको बाहरी देशोंमें बढ़ानेवालोंके नामोंमें मुझे गर्वपूर्वक एक तो सहृदय पण्डित बनारसीदास चतुर्वेदीका नाम लेना चाहिए, और दूसरा नाम 'हिन्दीके उत्साही और कर्मयोग' सम्पादक दरभंगा निवासी श्रीयुत भवानीदयालका उल्लेख करना चाहिए।

सज्जनो! जिन वृद्ध सज्जनोंने आजसे दो-तीन दस पूर्व इस क्षेत्रमें नयी पीढ़ीको पुकार की थी उनमें बाबू बालमुकुन्द गुप्त, स्वर्गीय पं० राधाचरण गोस्वामी स्वर्गीय श्रीराधाकृष्ण दास पूज्यवर स्व० पण्डित माधवरावजी सप्रे आचार्य महावीरप्रसादजी द्विवेदी और पण्डित अम्बिका-प्रसादजी वाजपेयी आदि हैं। आजके हिन्दी भाषाके युगको पण्डित महावीरप्रसादजी द्विवेदी-द्वारा निर्मित तथा लेखको पं० माधवरावजी सप्रे द्वारा निर्मित कहना चाहिए। यों सभाएँ सब सज्जनोंने की हैं किन्तु सम्पादकीय व्यवस्था विचार-प्रवाह और भाषा-शैलीके रूपमें वर्तमान युगको द्विवेदीजी और सप्रेजीका ही युग कहना होगा।

सज्जनो! इसके पश्चात् जबसे राष्ट्रके तेजस्वी भावोंका युग शुरू हुआ और निर्भीक भाषा-शैली और विचार-परम्पराका प्रवाह हिन्दीमें बहा तब बहुतोंको खयाल था कि कर्मयोगी की शैली युग-निर्माणका काम करेगी किन्तु वह पत्र अधिक दिनों तक नहीं टिक सका। नागपुरके 'केसरी' के वीर-पथको कायम रखनेका श्रेय भाई पराड़करजीकी लेखनीने किया अनेकों कष्टोंमें वे हिन्दी-द्वारा सामयिक जगत्के पक्ष-पुष्टमें लगे ही रहे, अब हिन्दीको तेजस्वी भावनाओंके युगको धीमे-धीमे निर्माण करनेका श्रेय श्री० पराड़करजीको ही देना होगा। हिन्दी पत्रोंमें विशेषांक प्रकाशित करनेका श्रेय राजा महेन्द्रप्रतापको तथा उन सब सज्जनोंको है जिन्होंने सरस्वती माधुरी चाँद और मनोरमामें विशेषांक अपने ढंग निकाले। मासिक साहित्यमें 'प्रभा' के न रहनेसे तेजस्वी साहित्यको भारी हानि हुई। 'माधुरी' की आजकलकी हालत इस बातका सबूत है कि जहाँ साहित्य धनपतियोंके हाथमें होता है और सम्पादक अपने भावोंके

वर्मी पत्र है। 'वैंकटेश्वर' का सम्पादन आजकल विश्वसनीय और दृढ़ हाथोंमें दीख पड़ता है किन्तु व्यापारी समुदाय-द्वारा संचालित पत्रोंमें राष्ट्रीय स्फूर्ति स्थायी नहीं रह पाती। आजका स्वरूप न जाने किस दिन बदल जावे। द्विदैनिक पत्रोंमें 'सुप' है जिसका अपना पत्र है हिन्दी जगत्की सभामें उसकी सच्चाईपर अविश्वास नहीं किया जा सकता।

देशी राज्योंमें काम करना बड़ी टेढ़ी खीर है। निरंकुश शासकोंके बीच काम करनेमें जिस धैर्य सहिष्णुता और साहसकी जरूरत होती है, उसे क़ायम रखते हुए श्रीयुत रामनारायणजी चौधरी और श्रीयुत शंकरलालजी वर्मा उस वीर योद्धाकी ध्वनिको गूँजती हुई रखे हुए हैं जो हिन्दीभाषियोंमें राष्ट्रीय पथिकके नामसे परिचित है। ग्वालियरका 'जयाजी प्रताप' ग्वालियर राज्यका पत्र है किन्तु स्वर्गीय माधव महाराजके जमानेसे अपनाकर आज तक श्रीयुत माथुर महाशय उस सरकारी पत्रको बड़े ही अच्छे ढंगसे चलाये लिये जा रहे हैं। 'भारत-वीर' का जिक्र अभी नहीं किया जा सकता अभी तो श्रीमान् भरतपुर नरेशके सुधारोंकी धूम है। यह देखना है कि जब महाराजका रुख बदलता तब पत्र कहाँतक राष्ट्रीय रहता या यों कहिए कि भरतपुर और राजपूतानेकी गरीब प्रजाकी सेवा कर सकता है।

देशके अन्य पत्रोंमें जिनकी सेवाएँ मूल्यवान् हो रही हैं वे हैं अल्मोड़ाकी 'शक्ति' और उसकी लगातार अपने क्षेत्रकी राष्ट्रीय सेवाएँ, बिहारके 'देश' और 'मज़दूर' आगराका 'आर्य-मित्र' आदि। 'प्रताप'के साथ जिन पत्रोंका उल्लेख होना चाहिए, उनमें 'सैनिक'की देशभक्ति और उसके सम्पादक श्रीयुत् श्रीकृष्णदत्त पालीवालका प्रयत्न हिन्दी भाषियोंके आदर करनेकी चीज है। 'अभ्युदय' की सेवा सतत जारी है, और जब स्वयं पं० कृष्णकान्तजी लिखते हैं तब इस पत्रकी अन्तर्राष्ट्रीय चर्चा विशेष अच्छी होती है। कृषि व्यापार कला और भिन्न-भिन्न धर्मोंके पत्रोंकी हिन्दीमें भारी कमी है। चित्रोंके पत्रोंमें अन्य मासिकोंके

साथ, पूनाके श्रीयुत वासुदेव रावजी जोशीके प्रयत्नोंके फलस्वरूप 'चित्रमय जगत्' का भी विशेष स्थान है।

*इस समय* जिस प्रान्तसे मैं जा रहा हूँ उसके अधिकांश जिलोंमें हिन्दी-भाषियोंकी बस्ती है, और ऐसा एक भी जिला नहीं जहाँ हिन्दी भाषा न समझी जा सकती हो। उस प्रान्तमें अँगरेजी भाषामें नाम लेनेको एक अँगरेजोंमें प्रान्तीय सरकारी गजट निकल रहा है और एक अर्ध-साप्ताहिक हितवाद निकल रहा है। इधर 'हितवाद'ने बहुत कुछ तरक्की की है, किन्तु उसका ढंग जनताकी आशिषमें सरी राजनीतिको साहसके साथ प्रकट करना नहीं है। इन दो पत्रोंको छोड़कर प्रायः उस सूबे भरमें हिन्दी और मराठी भाषाके पत्र प्रकाशित हो रहे हैं। मराठी भाषी पत्रोंमें नागपुरके महाराष्ट्रका दर्जा ऊँचा है, मेरी सम्मतिमें हृदय की उच्चतामें उसका स्वर मराठी केसरीसे भी कभी-कभी ऊँचा रहता है।

महाशयजी हिन्दी पत्रोंमें कुछ समय पहले उस प्रान्तमें प्रभा 'श्री शारदा' और 'हितकारिणी' प्रकाशित हो रही थीं किन्तु इस समय केवल 'हितकारिणी' ही किसी प्रकार चल रही है। सागरके समालोचक को *हिन्दीके सम्मान्य और पुराण पुरुष एवं सुलेखक सैयद अमीर अली मीरके* आशीर्वाद और सहायताका सौभाग्य प्राप्त हुआ है। श्री मेरे देशभक्त तरुण मजहर अली जिस साहसके साथ हिन्दी-मुस्लिम समस्याओंपर अपने विचार समालोचक में प्रकट कर रहे हैं हिन्दी-जगत्में मुसलमान हिन्दी पत्रकारोंमें शायद वे अकेले ही होंगे। वे जातिगत पक्षपातको राष्ट्रीयतापर कभी हावी नहीं होने देते। नागपुरके उत्साही और देशभक्त श्रीयुत सवाईलालजी पुरोहितकी सेवाओंके स्वरूप हिन्दी अर्ध-साप्ताहिक 'प्रणवीर' ने हिन्दी-जगत्की अच्छी सेवा की है। यद्यपि प्रणवीरके मुख-पृष्ठपर वयोवृद्ध श्री राधामोहन गोकुलजीका नाम था, और वे कभी-कभी उस पत्रमें लिखते भी थे किन्तु उस पत्रको यशस्वी रूपसे चलानेका श्रेय श्रीयुत रामगोपाल-जी विद्यालंकार और श्रीयुत शिवनाथ माधव आपटेजीको ही है। वीर

पर भाई विजय सिंहजी 'पथिक' जब वर्धासे चले गये तब श्रीमान् सेठ जमनालालजीके आश्रय-प्राप्त वर्धाके 'राजस्थान केसरी' का संयुक्त सम्पादन श्री विद्यालंकार चलाते रहे। सत्यदेवजीने नागपुरसे हिन्दी साप्ताहिक 'मारवाड़ी' और अकोलासे नये हिन्दी मासिक 'राजस्थान'-द्वारा भी हिन्दीकी सेवा की। यद्यपि मैं उन धनिक सज्जनोंका कृतज्ञ हूँ जिनकी सहायतासे इस प्रदेशमें साहित्य-सेवा होती रही किन्तु मैं अपना यह कटु अनुभव निःसंकोच भावसे प्रकट करना चाहता हूँ कि धनिक मित्रोंके आश्रयमें सामयिक पत्रोंका जीवन सदैव दाताकी लहरपर निर्भर रहा और श्री धारका 'राजस्थान केसरी', 'राजस्थान' और 'मारवाड़ी'के इनमें धनिकोंकी वह लहर आयी और चली गयी। मध्य भारतके पत्रोंमें महात्मा गान्धीके हिन्दी 'नवजीवन'के सहृदय सम्पादक पं० हरिभाऊजी उपाध्यायने हमारे संघर्षोंमें सौभाग्यवश, 'मालवमयूर'में अपनी शक्तियाँ लगायीं। उसका सम्पादन बहुत अच्छा होता रहा है। अभी कुछ दिनोंसे श्रीयुत गोपीवल्लभजी उपाध्यायके सम्पादकत्वमें मालव विद्यापीठकी मुखपत्रिका 'विद्या' बड़े सुन्दर ढंगसे प्रकाशित हो रही है और यदि धनिक लहरने सम्पादनका मजाक न समझा तो विश्वास करना चाहिए कि यह पत्रिका हिन्दीमें अपना स्थान ढूँढ़नेका यत्न करेगी। यों तो हिन्दी केसरीके रूपमें मध्य प्रदेशमें सबसे पहले राष्ट्रीयताकी सम्भार गर्जना की थी। और राष्ट्रीय-सभाका सन् १९२०का निर्णय झण्डा सत्याग्रह और मध्य प्रान्तीय सरकारपर प्रभावशाली कामोंका असर, यह बात स्पष्ट करते प्रकट कर रहे हैं कि इस प्रान्तमें पुरानी जागृतिको, हिन्दीके सामयिक पत्रोंमें जिन्दा रखा है।

मध्यप्रदेशमें पत्रकारके नाते जिनकी शक्तियाँ कीर्तिमान रही हैं उनमें स्वर्गीय पण्डित रघुवरप्रसादजी द्विवेदी ठाकुर छेदीलालजी ठाकुर लक्ष्मण सिंह पण्डित नर्मदाप्रसाद मिश्र और पं० द्वारकाप्रसाद मिश्रके नाम उल्लेखनीय हैं। गोरखपुर समाचार-पत्रोंमें पं० गंगाप्रसादजी अग्निहोत्री

की धूम है और व्याकरण तथा शिक्षामें समाचार-पत्रोंके लेखक केवल पण्डित कामताप्रसाद गुरु हैं। शेष समाचार-पत्र-लेखकोंमें श्री पण्डित गोपाल दामोदर तामस्कर, श्रीयुत श्रीकृष्णप्रसाद श्रीवास्तव और श्रीयुत कुलदीप सहायका नाम लिया जा सकता है।

विनोद-साहित्यका प्राण है। यह विद्या हिन्दीमें नयी है, अतः इसे साधना भी श्रम-साध्य होता है। इस विषयमें 'मतवाला'का नाम सुरुचिकी दृष्टिसे प्रथम लिया जा सकता है यद्यपि उसकी रुचिसे लोग अधिकतर सहमत नहीं हो पाते। प्रकट साम्प्रदायिक पत्रोंमें श्री ईश्वरीप्रसादजीके सम्पादनमें 'हिन्दू पञ्च' अच्छी सफलता प्राप्त कर रहा है। पत्रोंको खोजनेवाली सूझ सदैव श्री नरदत्तजी शास्त्रीके 'शंकर'में देखनेको मिलती है। 'सेवा' वाल्मीकियोंका सुन्दर मासिक है। उसका सम्पादन अभी कुछ दिनों तक बड़े अच्छे ढंगसे होता रहा। मेरा विशेष ध्यान जाता है, पं० हृषीकेश शर्मा-द्वारा सम्पादित मद्रास प्रान्तके उस हिन्दी प्रचारक मासिककी ओर, जिसकी सेवाएँ, भारतके हृदय मिलाने तथा हिन्दी भाषाको राष्ट्रव्यापी बनानेके लिए हैं।

सचमुच भारतीय भाषा-समुद्रमें इन प्रचारकोंकी भुजाएँ ईसाइयोंके मल्लाहोंसे कम कीमतकी नहीं गिनी जा सकती। धार्मिक पत्रोंमें समन्वयका दम गनीमत है किन्तु मद्रास प्रान्तसे श्रीयुत रामचन्द्रजी शुक्लके सम्पादकत्वमें 'शुभ संदेश' जो सेवा कर रहा है वह कम मूल्यकी नहीं। मैं रिलिजन-पोलिटिकल ढंगसे काम करनेवाले पत्रोंकी उपयोगितामें 'भारत धर्म' साप्ताहिक और 'भारत मित्र' दैनिकका उल्लेख होना जरूरी है। शिक्षकोंके विषयमें मैं ग़रीब अध्यापकोंके मुखपत्र 'अध्यापक'की उपायोंकी कद्र करता हूँ। भिन्न-भिन्न विषयोंके पत्रोंमें प्रयागके मासिक 'विज्ञान'की सेवाएँ मूल्यवान् हैं। वैद्यकमें कई उपयोगी पत्र प्रकाशित हो रहे हैं जिनमें श्री किशोरीदत्तजी शास्त्रीका 'चिकित्सक' और 'धन्वन्तरि' उल्लेखनीय हैं। प्रोफेसर चतुरसेनजी शास्त्री 'संजीवन' लेकर आगे बढ़े थे

किन्तु उस अच्छे पत्रके पैर न जमे। बंगलाके पत्रोंका उल्लेख करते हुए यह कहना पड़ेगा कि आजसे तेरह-चौदह वर्ष पूर्व पं० जगन्नाथप्रसादजी शुक्लके सम्पादकत्वमें 'सुधानिधि' शोभाके साथ निकल रहा था, वैसे पत्रकी हिन्दीमें बड़ी आवश्यकता है। हिन्दी पत्रोंकी रुचि अब विशेषांकों-के रूपमें आगे बढ़ रही है। 'चाँद' और 'मनोरमा'-जैसे मासिकोंके तो वर्षमें अनेक विशेषांक निकल जाते हैं। विश्वास होता है कि यदि हिन्दी जनताने साथ दिया तो इन पत्रोंके विशेषांकोंका स्वरूप ही इनका स्थायी स्वरूप होगा। तो भी यह कहना पड़ेगा कि चटक-मटकके सिवा उच्च-रुचि मौलिकता, कला और सम्पादकीय कौशलके दर्शन हमें अभी अपने पत्रोंमें बहुत कम हो पाते हैं।

इधर गत बारह-तेरह वर्षोंसे समाचार-पत्रोंमें कविताएँ देनेकी चाल चल पड़ी है, और यह दुःखके साथ देखा जाता है कि राष्ट्र भक्तिके नामपर खून, फाँसी और कालापानीका जो नाम लिया जाता है, वे कविताएँ चाहे हिन्दी भाषियोंको खून, फाँसी और कालापानीकी सूरत न देखने दें किन्तु काव्यका जरूर खून कर रही हैं। तेजस्वी भावोंके लिखनेसे मतलब चमत्कारहीन और बिना कसक पहुँचका गद्य लिखना नहीं है। कविता न तो रसोंका ढेर लगाया करे, न भावों और कल्पनाओं ही का। उसमें राष्ट्रकी धमनियोंको पूर्णताकी ज्योति, प्रेमकी उन्मादकारिणी लहर और चरित्रकी तपोपूत आत्मा होना चाहिए, कविताओंको सदा जिन्दा रहना चाहिए किन्तु वे समाचारोंसे पहले ही मर जाती हैं और प्रायः अधिकतर प्राणहीन होकर ही समाचार-पत्रोंमें आती हैं। प्रोत्साहनका प्रारम्भिक युग निकल गया, अब तो प्रत्यक्ष सेवाकी तपस्याका युग है, होना चाहिए और सन्देश ही किन्तु वह अमर स्फूर्तिदायी और काव्यमय होना चाहिए, छायावाद हो परन्तु अस्पष्टताकी ओटमें बे-समझीको [illegible] न हो, नियमोंकी तोड़-फोड़ चाहिए, यथासाध्य आपके लिए अलग नियम बनानेमें खूब निरंकुश हो जाइए, किन्तु वाणी और अर्थको तो अछूता

रहने दीजिए, सब विधाओंके बन्धन टूट जाने दीजिए, किन्तु काव्यकी प्रथम काव्य-धारासे आनेकी आशा ही न हार छोड़कर न रख दीजिए। यह उनके लिए है जो मुक्ति नये युगके सन्देश-वाहक हैं जो नहीं लिखते जो केवल नवीनताकी पुष्टि करनेवाले तत्त्वोंकी आलोचना करते हैं या जनता देवताओंको अपेक्षाकी दृष्टिसे देखते हैं सामयिक पत्रकि नाते उनसे क्या कहा जाय ? उनसे यही निवेदन है कि अपने युगकी समाप्तिके साथ आप आशीर्वाद दीजिए। चाहे वह आपकी कड़वी आलोचनाओंके रूपमें हो तरुण अपने जमानेका निर्माण अवश्य करेंगे क्या निर्माणमें प्रवृत्तियों का कोई स्थान नहीं ?

सम्पादन भाई बनारसीदासजी आदि सज्जन कहीं मुझे अपराधी न कहें, किन्तु कितना-सा हमारा 'जर्नलिज्म' है ? कहाँ है हमारे पास वह जो हमारी जन-संख्याके औसतसे अपना असर दिखा सके हमारे दैनिक हैं पर उनके पास न रिपोर्टर हैं न हमारे कार्यालयमें साहित्य है, न हमारा कमरा विश्वके आनेवाले विद्युत्-सन्देशों वायु-सन्देशों और अन्य सन्देशोंका आगार ही है। हम भले ही सिटीमें रहते हों परन्तु हमें सिटी-एडीटरकी जरूरत नहीं मैनेजिंग-एडीटर भी केवल नाम लेने भरकी चीज है, हमारा वह विस्तार कहाँ जिसमें कैम-वेम-सम्पादक, व्यापार सम्पादक समुद्र-सम्पादक शिक्षण और खेल-सम्पादक साहित्य-सम्पादक नाटक और संगीत-सम्पादक और आलोचक हों ? मैं आपसे पूछता हूँ हिन्दीमें हमारे इतने शक्तिशाली होनेका दिन कब आयेगा ? देशमें अंगरेजीका ज्ञान जरूरी नहीं किन्तु पत्र-सम्पादनमें हम अंगरेजीसे और तुलना नहीं कर सकते।

यह सम्पादन-कलाकी सैकड़ों भाषा है इसके सँभालनेका ज्ञान और विस्तारकी सूचना अंगरेजी ही है उसकी कार्यालयमें उसके जाननेवालोंको बड़ी रुचि रहनी चाहिए, अमेरिका छपाई व्यापारमें छठवाँ नम्बर रखता है, भारतमें हम अभी चौथे ही बाद रहे हैं हमारी

वैयक्तिक ग्रंथ-मालामें हमने आपके उपयुक्त सुधार नहीं किये। अँगरेजी पत्र कहता है 'मानमें मेरी समता कर? क्या हम इस चुनौतीका जवाब न देंगे? क्या हम अपने पाठकोंको यह कहने देंगे — भाई मैं इन बातोंको क्या मानूँ? मैंने अँगरेजी नहीं पढ़ी। विज्ञापनोंके अस्तित्वके विषयमें पत्रोंमें बहुधा विवाद न हो। उपदेश उदाहरणके सहारे मुखपर भी नहीं ठहरता हाँ नीतिका ख्याल रखिए, रुचियोंकी उच्चतापर ध्यान रखिए। विश्वास कीजिए अँगरेजीके शराबके विज्ञापनोंसे हिन्दी पत्र आज भी बचते हैं केवल दवाओं आदिके विज्ञापन मात्र हटाना एक न निभनेवाली प्रतिज्ञा है।

जगत्‌की भीतरके वादों और एशियाकी आवश्यकताओं और ज़िम्मेदारियोंको देखिए इस हलचलमें हिन्दीके पत्रोंका कौन-सा स्थान होगा? क्या अँगरेजी पत्रोंकी नकल करना धारा-सभाओं असेम्बली स्टेट कौंसिल नरेन्द्र-मण्डल स्वदेशी और विदेशी हलचलमें कहीं भी हमारे आदमी नहीं। कबतक? कठोर घटना-स्थलों, लड़ाईके मैदानों और राजकर्ताओंके गुप्त षड्यन्त्रोंकी खोज हमारे तरुण किस दिन आरम्भ करेंगे? किस दिन हमारा कोई तरुण चार कपड़ों बहुत थोड़ा जरूरतकी वस्तुओं और केवल एक सिपाहीकी तरह थोड़ा-सा धन लेकर, लड़ाईके समाचारोंकी जोखिम-भरी ज़िम्मेवारी अपने सिरपर लेकर किसी हिन्दी पत्रके कार्यालयसे विदा होगा? किस दिन हमारे पत्रकार राजशासनको ऐसा भूल जायेंगे कि देशकी ताकत देशवासियोंके हाथोंमें होगी और हमारे पत्रकार युद्धस्थलोंमें जाकर टेलीफोन तार और बेतारके तारका उपयोग कर, भारतमें सन्देश भेज सकेंगे? क्या ये सब गुलामके स्वप्न हैं? अब १२४ ए, १५३ ए और अन्य छोटी-मोटी धाराओंसे ऊब गये। किस दिन घोड़ेके सवारकी तरह तैयार चुस्त सामन्तोंकी तरह फुर्तीले, और अपने पर्वतोंकी तरह भूख-प्यास बर्दाश्त करनेमें पक्के होकर हमारे तरुण विदेशोंमें खबरें लाने जायेंगे और किस दिन उनकी भेजी हुई खबरोंके

अक्सर राजकर्मचारी हमारे कार्यालयोंमें पूछताछ करेंगे और तलाशियाँ लेंगे ? जापान अमेरिका इंग्लैण्डकी कहानियाँ पढ़ लीं। किस दिन हिन्दी पत्र अपने पत्रोंके कार्यालयोंसे देशके शासक मिलवा सकेंगे किस दिन कहा जायेगा कि अमुक रण-क्षेत्रका लड़ाका अमुकवार्ता सभाका सभापति अमुक वैदेशिक मन्त्री हिन्दी उप-सम्पादक था किस दिन हमारे तरुण युद्धस्थानमें लड़ाईके कप्तानोंसे सुनेंगे अच्छा एडीटर साहब बिना इजाजत आप अमुक सीमासे बाहर नहीं जा सकते। अपने संवाद सांकेतिक भाषामें नहीं भेज सकते और तबतक संवाद नहीं भेज सकते जबतक मैं देख न लूँ, मैं आपके संवाद और अखबारकी खाक परवाह नहीं करता जबर जितना जरूरत समझूँगा काटे दूँगा जितना जरूरत समझूँगा रोक लूँगा। इसके बाद वह फिर गरजकर कहेगा तुम्हारे अखबारकी प्रति मेरे पास पहुँचनी चाहिए, मैं देखूँगा संवाद भेजनेमें कोई चालाकी तो नहीं की गयी आपके एडीटर-इन-चीफने उसके दीपक देनेमें तो कोई चालाकी नहीं की।

हमारा जवान-तरुण पूछेगा 'और आत्मसंयमका या सख्तीका दण्ड ?' और उत्तर पायेगा। सख्तीका दण्ड लाइसेन्सका छिन जाना और जरूरत होनेपर शत्रुपक्षके कैदियोंके साथ रहना आज्ञाके भंगका दण्ड 'कोर्टमार्शल' बड़ी गम्भीर परिस्थिति होगी जो हमारे तरुणों-द्वारा अपने पत्रके प्रभावको विचारणीय बना सकेगी। यही हमारे तरुणोंकी बुद्धिकी कसौटी होगी जब वह घरके साथियोंसे स्वदेशसे बहुत दूर कठोर अनुशासनमें रहकर चार-पाँच कलमकी महान् साधनाको जन्म देगा क्या यह कभी होगा ? यह सवाल मैं बूढ़ोंके आशीर्वादसे चाहता हूँ मित्रोंकी संयुक्त शक्तिसे चाहता हूँ और तरुणोंकी बलिदानकी भावनासे चाहता हूँ।

मैं कई जरूरी प्रश्नोंकी चर्चा न कर सका यह परिमित समयके साथ ही मेरी स्मृतिका मेरे आलस्यका अपराध है मुझे तो न बोलना पड़ता यहाँ अच्छा था बोलते हुए एक बात मनमें रह जाती है····

# साहित्यके चिन्तककी लाचारी

साहित्यका चिन्तक तो प्रायः प्रतिभा और प्रार्थनाका सम्मिलित नाम है। केवल कल्पनाकी भावना प्राणोंका निर्माण नहीं कर पाती केवल प्राणोंका अस्तित्व पुरुषार्थका दम्भ-सा लगने लगता है और केवल सूर्योंका कौशल पुरुषार्थके बल और 'मानव नहीं हूँ' रहीके ठीकसे बिना कुछ नया कहनेका यह पुराना लालच है जो मानव प्राणके आदिसे उसके हाथ पड़ गया है और सूक्ष्म गाम्भीर्यके अभावमें कल्पनाशीलके विभावसे आपामी सिलौनों-जैसी नयी चीजें पैदा करने लगता है। इसीलिए चिन्तक समय स्वरूप और सुमन्त्रिको विचारा भेदकर ही अपनी बात कहने निकल पाता है। परिस्थिति स्फूर्ति और संकल्प जब तीनों एक दूसरेसे मिल उठते हैं तब उनकी रगड़से नये विचार पैदा होने लगते हैं। उस समय विचार मानो लाचार हो उठते हैं कोई उन्हें बाधा दान कर सकता। उस समयके विचार भी विकारकी तरह इतने चापल और बेबस हो उठते हैं कि वाणीपर उतरनेके लिए भाषाकी गठरी नहीं ढूँढते केवल बिम्बोंको ही नहीं टटोलते वे ऐसे सम्बन्धोंकी कलमों और आधारोंपर उतरते हैं जो परिस्थितियोंके वेग और उनके नियन्त्रक आवेगको सँभाल लें।

दुनिया तो अपनी समस्त अच्छाइयोंके साथ एक सूखा हुआ जंगल है उपयोगिताके अहमासोंसे दबा हुआ। सूखे जंगलमें कभी-कभी एक हरी बेल एक तरफ बाँसपर दूसरी तरफ बबूलपर तीसरी तरफ टेसूपर और भिन्न-भिन्न वृक्षोंपर चढ़ती है। अनेक वृक्ष हरे दीखने लगते हैं। भिन्न स्वभावके वृक्षोंमें एक-से पत्ते लगे देखकर जंगलमें अचम्भा होता है किन्तु सूखे हुए मानवके वीरान जंगलमें इसीकी प्रतीक्षा करते हैं। भिन्न

स्वभावके लोगोंपर प्रतिभा एक अजाम उतरती है और अलगुआ-सा मन-होनापन लेकर जीवनको इतना हरा कर देती है मानो सारे रसको अनुकूल और प्रतिकूल स्वभावके लोगोंमें बराबर बाँट दी गयी हो।

भावनाके चिन्तनशील जब रस-मननमें लगे होते हैं तब योजनाके मननशील भी अपनी कुशलतासे कमी नहीं करते हैं। वे सोचते हैं कि साहित्यके निर्माणमें भावनाकी आवश्यकता नहीं है योजना ही से सब-कुछ हो जायगा। भावनाके प्रतिकूल योजनाका यह संकट चिन्तककी सबसे बड़ी कठिनाई है। योजनामें विचार नहीं आते भावनामें मूर्त नहीं उतरती यह बात नहीं है। किन्तु योजना ही में मूर्त उतरती है यह बात भी नहीं। भावनावादीने कहा 'द्रौपदी पाँच पाण्डवोंकी पत्नी थी।' उसने महाभारतकी उस कठिनाईको हृदयकी आँखोंसे देखा। योजनावादी कहता वह तो गान्धार देशकी हो ही नहीं सकती। जरूर तिब्बतसे आयी होगी। क्योंकि आज भी तिब्बतमें एक स्त्रीके अनेक पति होते हैं।

साहित्यिक इतिहाससे प्रेरणा लेता है किन्तु इतिहास लिखता नहीं। इतिहास वह चिन्तनशील लिखता है जो खण्डहरोंके पत्थरोंको पढ़ता है, शीलालेखोंमें नापा-जोखी करता है, समयके एक बिन्दुसे दूसरे बिन्दुकी दूरी देखता है और मानव जीवन और मानवज्ञानका समुचित सामंजस्य स्थापित कर पाता है। कलाका चिन्तक सीतापर भी लिखता है और राम पर भी कैकेयीपर भी और भरतपर भी। वह किस वस्तुपर नहीं लिख सकता? यदि फूलोंपर लिखे गये किसी काव्य-ग्रन्थका नाम सुनकर किसी बगीचेका माली किसी कविकी पुस्तक खरीद ले तो माली शान्त हो तो पछताकर रह जाये और अशान्त हो तो कविपर चार सौ बीसका दावा दायर कर दे कि उसने अपनी पुस्तकमें न फूलोंकी जातियाँ लिखीं न न कैसी जमीनमें लगती हैं यह लिखा। न भिन्न-भिन्न फूलोंके मौसम बताये न खाद बताया। अतः माली बेचारा दो रुपये दस आनेसे ठगा गया।

कलाका चिन्तक समाजसे इतिहाससे प्रायः तीन चीजें लिया करता है — कथानकोंसे प्रेरणा, नामोंसे प्रतीक और अपनी परिस्थितियोंसे परिणाम। अतः जब कलाका चिन्तक कुछ लिखे तब इतिहासके गौरव-गानका यश उसे भले ही दीजिए किन्तु यह स्पष्ट मानकर चलिए कि कलाका चिन्तक इतिहास नहीं लिखा करता।

कलाकार चिन्तक जब कुछ लिखता है तब उसे यह डर लगने लगता है कि मानो कलाकी रचना करके उसने कोई अपराध किया है और उसे लोगोंके सामने नहीं रखना चाहिए। चिन्तककी यह कठिनाई क्यों है आप जानते हैं? यही वह जगह है जहाँ सृष्टिके समस्त निर्माता अकेले हुआ करते हैं। जगत् भले ही नामकरण संस्कार करे और परिवार उत्सव मनाये किन्तु माता सर्दी-गर्मीसे ही नहीं नजर और छूतसे भी अपनी रचना छुपाया करती है। आत्म-विज्ञापनके इस प्रतिभाहीन युगमें आत्मसंकीर्तनके दास कलाके चिन्तकके इस संकोचको इस मौनको अयोग्यताका नाम दिया करते हैं मानो योग्यता और बेशर्मी एक ही सिक्केकी दो बाजुएँ हैं। जिस तरह वृक्ष सूर्य किरणोंसे रंग और वायुसे प्राण लेकर भी जमीनसे रस खींचा करता है उसी तरह चिन्तक आसमान-व्याप्त प्रकाश देकर भी जमीनकी खाकोंमें खोया करता है मानो पुष्प और फल उसके काव्य हैं और जमीनका रस उसकी भाषा-टीका। जिस तरह ईसामसीह अस्तबलमें पैदा हुए और कृष्ण कारागारमें उसी प्रकार चिन्तककी रचनाके लिए नन्दन कानन ढूँढनेकी जरूरत नहीं हुआ करती। किन्तु लोग तो हैं उन्हें पहाड़का चित्र बड़ा प्यारा लगता है। किन्तु प्रत्यक्ष पहाड़की चढ़ाईको देखकर उससे अरुचि और विरक्ति हुए बिना नहीं रहता। छायालोकका यह पलायन हमारी शहराती पीढ़ियोंमें बड़े वेगसे आ गया है। कभी संस्कृति कभी इतिहास और कभी रक्षक नामपर कोमलताके कायल होते हुए हम मानो प्रत्यक्षकी प्रखरताका सामना ही नहीं करना चाहते। तब तो किसी चिन्तकको यही बात कहनी पड़ती है

कि 'मनुष्यके हाथ नहीं' इसलिए उन्होंने अपने पैगम्बरों और अवतारोंकी मूरत मनुष्यकी बना ली। यदि मनुष्यकी तरह गधेका विकास हुआ होता तो उसने अपने आराध्यके रूपमें सुन्दर गधा ही आंका होता। प्रखरता और कोमलता चिन्तककी रचनाके दो सिरे हैं और चिन्तकका आकलन उन दोनों सिरोंको मिलाकर सुदृढ़ गांठ बांधता है। जब वृक्षोंपर बीमारों-पर और शवोंपर शल्यक्रिया करके ही उनके रगों और अस्थियोंको पहिचान लिया जा सकता है तब चिन्तककी आलोचनासे क्षुब्ध क्यों न होना। किन्तु यदि किसी माताके दरवाजेपर प्रसवके दिन ही बलात्कार बैठा दिया जाये, तो कैसा हो। अब स्वस्थ सकुशल रचना जिसमें घूमने लगी तभी आलोचना खोजती है। चिन्तक द्रष्टाके निर्माणमें लगे हुए सत्य पर किए जानेवाले आक्रमण सयानी आनेवाली वह आग है जिससे बातकी बातमें लहलहाते हुए फलदार पौधे नष्ट किये जा सकते हैं। अतः चिन्तक साहित्यकी सूक्ष्मों उसके संकल्पों और उसकी युग-निर्माणकारिणी प्रवृत्तियोंकी कठिनाइयोंको समाजमें यदि हम खोज किया करें तो मौलिक चिन्तकोंका आना हमारे बाद अभिशाप न होकर वरदान बन सकता है।

धापरापाटी, नागपुर



# समयके सिरपर तेरा वन्दन अभिनन्दन

आपने मुझे अपनी साहित्य-संस्था सुहृद् संघके नये वार्षिकोत्सवका अध्यक्ष चुनकर जो कृपा दिखायी है उसके लिए मैं आपको धन्यवाद देता हूँ। मेरी सबसे बड़ी शिकायत आपकी संस्थासे यह है कि किसी साहित्यिक संस्थाका प्रायुली उठानेवाले नहीं रखना चाहिए। आपकी संस्थाके प्रधान मन्त्री श्रीयुत मोहेश्वरजीने मुझे इतना तंग किया कि मुझे मुजफ्फरपुर आना पड़ा और भाषण भी लिखना पड़ा और यह दो वर्ष एक ही साथ मनचाही नहीं। आपकी संस्थामें बातचीत करनेके समय साहित्यपर मैं क्या कहूँ समझमें नहीं आता तो भी कहना तो कुछ होगा ही।

आपने कभी सोचा है कि हिन्दीके ग्रन्थोंके एक हजारसे अधिकके संस्करण क्यों नहीं हो पाते। सच यह है कि जो कुछ हम लिखते हैं उसके लिखनेमें ही हमें इतना सन्तोष हो जाता है कि हम इस बातको देखते ही नहीं कि जिनके लिए हमने उसको लिखा था उनके पास वह पहुँचा या नहीं। जिन्हें केवल भाषाहीके साथ लिखना है वे भूमिका मात्र ही क्यों बढ़ाये हुए हैं। वे तो मानो भूमिपर रहकर भी स्वर्गवासी हैं और उन्हें साहित्यकी गतिसे नहीं अपनी कृतिसे ही सन्तोष हो जाता है। लोक जीवनकी समझमें न आ सकनेवाली भाषामें आनेवाला सन्तोष सन्तोष है या रचना। यदि सन्तोष ही उद्देश्य है तो पुण्यात्माओंको फिर भीतमें भी सन्तोष प्राप्त हो सकता है।

युद्ध हो रहा है। राजनीतिज्ञ अनेक वायदोंको लेकर नया जग बसानेकी बात सोच रहा है। पुराना जग टूट न जाये इसलिए नये जगका झूठा प्रलोभन देकर वह विश्वको बहकाना चाहता है। हर लड़ाईके बाद

गया बम बनानेवाले अपने मुनीमों-द्वारा अपनी राष्ट्ररूपी दुकानकी साख कमन्दपर जमाये रखनेका प्रयत्न करते रहे हैं। इस बदौलत व्यवस्थाको बीमारीके कीड़ेकी तरह विचार फैलानेवालोंके प्रधान एजेण्ट हुआ करते हैं हम साहित्यिक। राजनीतिज्ञोंके प्रभावोंसे पराजित हम अपने रोटी दाताओंके सामने पाठोंकी पुस्तक बनाकर बेचनेका रोजगार करने लगते हैं। पृथ्वीपर घूमते हुए पीछे और भटकते हुए भविष्यपर अपनी स्वार्थकी दृष्टि न रखकर यदि साहित्यिक राजनीतिके ही हाथमें बँधे तो विश्वको विचारदान देनवाले साहित्यकी उपादेयताको हमें दूरबीन लेकर खोजना पड़ेगा।

साहित्यमें कभी निकटसे और कभी दूरसे दो ध्वनियाँ सुनाई पड़ती हैं। एक स्वर है मैं कभी न बदलूँगा मैं परिवर्तन पसन्द नहीं करता दूसरी आवाज है, 'मैं क्षणिकताकी रमणीयताका अवतार हूँ मैं क्षण-क्षण बदलूँगा। क्षण-क्षण बदलनेवाली दुनियाका लेखा-जोखा रखकर मानव सभ्यताके विकासमें पत्रकार कलाको जन्म दिया। समयसे बँधी हुई सूचनाओं व्यक्तियों घटनाओं और समयसे न बाँधे जानेवाले सत्यकी तरह हमने विश्वकी घटनाओं, वस्तुओं व्यक्तियों संस्थाओं समाजों और संसारके गुप्त और प्रकट भेदोंको मनोविज्ञानसे तौलकर तथा सन्निकट स्वार्थ और सुदूर उपादेयताकी राजनीतिक धारणाओंसे छानकर और मानव विकासके उत्थान-विनमनका स्वरूप उनमें भरकर विश्वको साहित्यके रूपमें प्रदान किया। किन्तु चाहे [illegible] क्षण-क्षण बदलनेवाला साहित्य लिखें या शीघ्र न बदलनेवाला हमें विश्वके और मानव-स्वभावके स्थायी सत्यको आँखसे ओझल नहीं करना होगा।

सत्याग्रह और आदर्शको हमने कहीं दुराग्रह सम्प्रदाय और मूढ़ताकी सीमा तक जाने देने और स्वार्थ लेनेकी तरह दूर रखा और साहित्यकी हर पहुँचका हम आदर्शोंके हवाले करते गये। परिणामतः सत्यकी उपेक्षाका पाप हमपर बहुत बढ़ गया। अब उथल-पुथल होते हुए जगत्‌में

सत्यने ऐसी समस्याएँ हमारे सामने आगुन कर दी हैं कि हमें अपने आदर्शों-से यह कहना आवश्यक हो गया है कि वे आकाशके नक्षत्रोंकी तरह हमसे बहुत दूरीपर खड़े होनेके बजाय हमारी नित्यकी समस्याओंसे न घबड़ायें न मुँह मोड़ें।

सत्य हमसे कहता है, 'एक गरीब है जो भूखा जाता है एक अमीर है जो घूम रहा है। किन्तु सत्य 'यह ही नहीं कहता यह भी' कहता है। यह प्रेमके नामपर मक्खियोंको भिनकानेवाली दुर्गन्धित उन्मुक्तता जो हम ले रहे हैं वह किस गरीब और अमीरका झगड़ा है? वह स्पर्धा विवेक और ज्ञानके दोनों नम बन्द कर, सड़कपर खड़े कुत्तेकी तरह हमने अपनी ध्वनियासे जो आतंकपूरित और विकारमय कोलाहल उपस्थित कर दिया है और साहित्यके क्षेत्रमें गालियों और विकारोंके कुम्भीपाक निर्माण कर जो लुम्प पथ ग्रहण कर रखा है वह किस गरीबी और अमीरी का भेद है? इस क्षेत्रमें तो हम गरीब गरीब भी लड़ते हैं, गरीब अमीर भी लड़ते हैं और अमीर अमीर भी लड़ते हैं।

क्या कारण है कि सूर मीरा तुलसी कबीर—इन सन्तोंके गीत देश-के गाँवों तक पहुँच गये और कोटि मानव उन्हें गाकर मस्तक झुकाने लगे किन्तु हमारे आजके साहित्यिकके पूछे होने तक पड़ोसकी तहसील तक-के आदमी नहीं जानते कि 'यह भी कोई गायक है यह भी कोई कवि है। सत्य तो यह है कि विश्वके साहित्य विश्वके तीर्थ-स्थल और विश्वके ऐतिहासिक स्थानोंपर मानव धारणाओंकी जड़ जमी हुई है। और यह धारणाएँ अपना बहुत-सा अंश धार्मिक उदाहरणों व्यवस्थाओं उपदेशों और निर्णयोंसे ग्रहण करती आयी हैं। जिस तरह योरोपके साहित्यसे ईसाई धारणाएँ हटाना कठिन है वहाँ नास्तिकवादके रूपमें भी जिन लोगोंने चर्चाएँ की उनमें-से कितनी ही चर्चाओं और रचनाओंमें ऐसी योजनाओं ऐसे नामों ऐसी परम्पराओं ऐसे व्यवहारोंको शुभ बताया है जिन्हें आस्तिक ईसाई समाजने भी शुभ बताया था। उसी तरह पूर्वी एशियाके देशोंके

साहित्यमें-से कुछ धारणाएँ दूर नहीं की जा सकतीं और पश्चिम एशियामें कुस्तुन्तुनियासे करांची और उसके आगे तकके साहित्यमें-से मुस्लिम धारणाओंको धोकर नहीं फेंका जा सकता। पश्चिमके लेखक इसीलिए जब विश्व सत्य और विश्व धर्मोंकी आलोचना करते हैं तब वे यह कार्य समस्त धर्मोंकी धारणाओंसे ऊँचे उठकर नहीं करते। वे अपने धर्मकी धारणासे अपनी बुद्धिका माप बनाते हैं और उसी मापसे सब धर्मोंको मापकर अच्छाई या बुराईका निर्णय देते हैं। इसी प्रकार अन्य धर्मकी धारणाओंका प्रभाव होता है। यदि हमारे साहित्यमें भी हमारी सांस्कृतिक धारणाएँ स्पष्ट नहीं हैं तो वे बारीक दलीलोंके कारण थोड़ी देर स्थिर भले ही टिकवा लें किन्तु व मानव-मनपर अधिक दिनों तक नहीं ठहर सकतीं। हम नया जग नया जमाना बनाते समय धारणाओंमें भारी परिवर्तन किये बिना केवल बारीक दलीलोंके बलपर केवल उत्तेजना-भरे कभी तोलकी और कभी बेतोलकी दहाड़ोंके बलपर, साहित्यमें अनर्थ नहीं कर सकते और धारणाएँ बनानेमें तो हमें पवित्रताके बल बनकर अपनी ही हड्डियोंकी नींव पर नये युगकी दुनिया बसानी पड़ेगी। ब्रिटिश शासनने हमारे देशमें आकर पहले सुख-सुविधा और शासनकी उच्चताकी धारणाएँ बनायीं और अपने कोटि-कोटि प्रचारों और कार्योंसे उन धारणाओंको देशके कान-कोनेमें पहुँचा दिया। आज स्वतन्त्रताके विचार फैलानेवालेको उन्हीं धारणाओंसे लड़ना होता है। जो लोग देशमें नया युग लाना चाहते हैं उनमें-से चिन्तक उठें और जिनकी गति-विधिका अर्थदान करानेवाली नयी धारणाओंको जन्म दें तभी नयी विचारधारा देशकी जनताके द्वारा अपनायी जा सकती है।

साहित्यका भविष्य उसीके हाथमें होता है जिसके हाथमें देशका भविष्य होता है। देशकी स्थितिमें समाजकी मनोभावना-द्वारा बेचैनियों और आवश्यकताओंका जो स्वभाव-बन्धन होगा हमारे भावी साहित्यमें उसीका प्रतिबिम्ब दिखाई देगा। कभी नयी बात आयेगी कभी पुरानी बात

मनमाना ढंगसे उलट-पुलट रखकर साहित्य-विषयकी अपनी कठोर परायमों का और विचारात्मक क्षेत्रमें प्रकट होनेवाले अपने शीलाश्लीलेपनका न छुपा सकते हैं न उसे साहित्य ही कहला सकते हैं।

कविताको यदि हम उचित वर्णों उचित भावनाओं उचित स्वर मति उचित विन्यास और उचित पुरुषार्थमें नहीं बाँधते तो हम बोध हुए कवियोंकी मिथ्यापक सम्मुख अपनी पराजय स्वीकार करते हैं और नय युगकी धारणाओंके निर्णायक स्वर-परिचय न होनेके कारण उस तुकबन्दीके इस पदके स्वरूप बनते हैं कि

मैंने अपनी मौत अपनी आँखों देखी —

अथवा यह कि हमारा मरण संवत् १९९९ है, किन्तु वफनाये जान या दफन किये जानेका संवत् २०२० या २०४० होगा। हम इतने वर्षों मर्षित मृतक रहेंगे।

पीढ़ीमें हम लोगोंको यदि मान ही नहीं बन पायी तो भूली हुई याद की तरह हम कैसे याद आयेंगे। विज्ञापन बदलनेसे सत्य नहीं बदला जाता। किन्तु विज्ञापन बदलने से 'सत्य करम' से नहीं।

हमारा काव्य हमारी रचना स्वयं ही हमारी आलोचना है। हम युगके आलोचकोंके क्यों हाथ ताकते हैं कि वे हमें जिन्दा रखें? आलोचकोंपर युग लिखनेका उत्तरदायित्व है, पर वे हमें मनमाना लिखनेके लिए खरीदे हुए मुलाजिम नहीं हैं।

हम तो महफ़िली साहित्य लिखते हैं। चंदेन्द्र रियासती पैसावालोंको रिझाकर, उनकी रसोईपर मिलकती या सुधापर समर्पी इच्छाओंके वशीभूत जब उनकी तालियाँ सुन लेते हैं हम निहाल हो जाते हैं। तब हममें गाँवों और शहरोंमें एक साथ निवास करनेवाले भारतीय मानवके पास अपनी वाणी पहुँचानेकी इच्छा भी कब जागृत हो? और हो भी तो मरण-धारकी दिये गये उजागर दीपोंसे बढ़कर उसका मूल्य ही क्या है?

और अमीरोंसे घृणा करनेवाले [illegible] अमीरीका अनुकरण स्वयं का

करते हैं। अमीरोंके मार्गके कविने अपना कला-विलास ऐसी मनोभूमि पर किया था जहाँसे कुछ थोड़े-से आदमी उसे समझ लें। विचारोंकी बलिष्ठता और मनकी बलिष्ठताके कुछ ऐयाश-मादने उसे सरस मानवके पास नहीं जाने दिया। और आज हम जो लिखने लगे हैं, माना कि वह अमीरों और अमीरीको कोस-कोसकर लिखते हैं किन्तु लिखा वह ऐसी भाषामें है जो गरीब और साधारणकी समझमें न आ सके। तब समझमें न आनेके बाजारमें हममें और अमीरोंमें अन्तर कौन-सा रहा? हमने सोचा था कि अमीरके यौन-काव्यका प्रदीप तक न जाना ही अच्छा है। किन्तु यौन काव्य लिखनेमें हम तो नवाबोंको मात करने लगे। और हमारा क्रान्ति-काव्य भी इतना कठिन है कि जिसे क्रान्ति करनी है उसीके पास वह नहीं पहुँच पाता। हम तो आज भी बारीक-ख्यालोंके दोस्तोंके मनबहलावका साधन बनकर ही अपनी 'युग देवता'की उपाधि सार्थक कर लेनी पड़ती है।

साहित्यको यह भी पता है कि विश्वमें युद्ध हो रहा है? और चुम्बन और आलिंगनकी सौंध और उत्तेजनोंमें हमें यह भी याद है कि जिस समय हम तरुणी और वारुणीमें तल्लीन हैं उसी समय किसी भूमि-खण्डपर मानव, मानवकी श्वास-आकांक्षोंमें प्राण-दानके खेल खेल रहा है? कब युगमें बारूद व्याप्त है और रक्तका सरोवर लहरा रहा है, कब एक हुँकार और दूसरी चीत्कारपर युग-स्वर ठहरा हुआ है तब उस बारूद उस खून उस हुँकार उस चीत्कारसे खाली हमारी नवरसिनी वाणी-वनिता युग-वाणी कैसे बन गयी?

और यह भी क्या हमें याद है कि भारतके तीन तरफ समुद्र लहरा रहा है? यदि भारतके अतण्ड नरमुण्डोंके आचरणको आचरण साहित्य कहें तो हमारी साहित्य सगफ कभी भी साहित्य कहला सकेगी? जब कि उसमें तरंगोंका चीरते जहाजों बैठक तरंगोंकी मरजीपर डोलती नौकाके मल्लाहके और समुद्रकी तरंगोंके उत्थान और पतनके स्वर

सुनाई नहीं देते ।

चालीस करोड़ हम समाज हैं कि समूह हैं ? हमें पता है कि हमारे पड़ोसी तिब्बतमें कौन-सी बोली बोली जाती है और नेपालमें कौन-सी चीनमें कौन-सी और आस-पासके छोटे-मोटे देशोंमें कौन-सी ? हमारी पीढ़ी अँगरेज़ीके उच्चारण और शब्द-विन्यासमें हम कितने पटु हैं ? उस देशकी बोली हमें आती है जिस देशमें फैलनेका भारतीय मानवको अधिकार नहीं । और उन पड़ोसी देशोंकी सीमा जलवायु वासी और वैभवसे हम अपरिचित हैं जिनके साथ क़दम बढ़ाकर जीवनके स्वर मिला कर हम किसी दिन एशियाई साहित्यिक कहलानेका दम भर सकते हैं ।

बिहारसे पूर्वी एशियाका वैभव बहुत ही निकट है । यहाँसे बढ़ होकर अरब समुद्रसे लेकर उत्तर ध्रुव तक यदि हम साहित्यिक सपना देख सकें तो हम वह साहित्य देशको दे सकते हैं जिसकी उसे युद्धोत्तर कालमें बड़ी ही आवश्यकता पड़नेवाली है ।

जिनकी मूँछें अभी उगती आ रही हैं और जिनकी भुजाओंका पानी अभी मर नहीं गया व कविताके रसीले दुर्विपाक नरकम क्यूँ नज़र आ रहे हैं ? उनका क्षेत्र है फ़ौलादके इरादे लेकर एशियाके भिन्न-भिन्न देशोंमें चेतनामय सम्बन्धोंकी ओर क़दम बढ़ाना । और अपनी मानकी साधनासे विस्तृत और महान् एशियाको समझना और लौटकर इस देशको वह कोमल साहित्य देना जिसे पढ़कर वाल्मीकिकी सीता और व्यासके कृष्णकी तरह एक ऐसी पीढ़ी बनती जावे जो एशियाकी अमर पीढ़ी कहला सके ? जो महान् 'रसीला साहित्य' आप लिखते हैं उससे कहीं अच्छा नहीं दरम्यान नहीं निमक कहानियाँ लिखना सभी हैं । उनसे परा-जित होकर भी आपका रस पराजित नहीं होता ?

साहित्यके महामानव, समयके सिरपर सेहरा बन्धन और अभिनन्दन होते हैं और सिरपर मढ़ाते हुए हमारे भाइयोंमें वह स्मृति आते हैं कि जिसका मान और उपम-पुष्पकी ममता लेकर लोक-लोकसे तू आता और

उस दिन हमारे आत्माभिमानके किलेका एक मज़बूत कँगूरा टूट गया — श्रीमती कस्तूरबा गान्धी नहीं रहीं। महात्माजीने इस देशमें जो क्रान्ति की वह जीवन और वाणीके बलपर। वाणीपर जो आता है मौन भाषा उसे पहले ही हममें गुनगुना उठती है। राष्ट्रके परम देवताकी वही मौन भाषा आज छिन गयी है! श्री महादेव देसाईको खोकर, बापूके उस परम तपीने अपना दाहिना हाथ खोया था आज 'बामांग' बिछुड़ गया। आगा खाँ महलके भाग्यमें राष्ट्रीय देवताका केवल बन्दीगृह होना ही नहीं, भारतीयताका शोक-भवन होना भी बदा था। बन्दिनी बाके प्रस्थानसे बन्दीगृहसे स्वर्ग तक की स्वर्ण-रेखा बन गयी है मानो अभी दूर तक वही भारतीय मानवकी कर्तव्य रेखा है और उसपर चढ़कर ही देशके ४० कोटि निवासी अपने मातृ वियोगका पथ अपनी मातृभाषा और मातृभूमिमें ढूँढ सकते हैं। यदि रक्तकी काली बूँदें हममें हों तो बाके भालपर, आँसुओंकी बूँदें ढूँढनेका प्रयत्न हम क्यों करें? यह क्यों न मान रहें कि उन्हें बन्दिनी मरना पड़ा।

ब्रह्मपुरा, मुजफ्फरपुर
१९४४



# हिन्दी प्रचार, उसकी परम्परा जोखिम और गति विधि

हिन्दी प्रचार सम्मेलनके इस अवसरपर आपने मुझे स्मरण किया इसके लिए आपकी कृपाका आभार मानता हूँ। महाराष्ट्रमें हिन्दी प्रचार सम्मेलन इतना सफल हुआ कि यहाँ पिछले तीन वर्षोंके थोड़े-से समयमें ही हजारोंकी तादादमें हिन्दीकी परीक्षाओंमें विद्यार्थी बैठने लगे इसमें मुझे आश्चर्य है भी और नहीं भी है।

जब नेत्रोंकी भाषा होती है हृदयकी भाषा होती है बुद्धिकी भाषा होती है, आवश्यकताओंकी भाषा होती है, कविताकी भाषा होती है और मुसकराहट उदासीनता मुहावरे, कहावतें उचित शर्तें उत्साह उदारता मौन, और भावी मानव हृदयको व्यक्त करने ही का काम करते रहते हैं तब मानवोंकी मातृभूमि उनके देशकी कोई बोली नहीं यह सम्भव नहीं।

हिन्दी मेरी मातृभाषा भी है। अतः यह आडम्बर मुझे नहीं शोभता कि आज मैं आपके सामने हिन्दीके गुणोंका पहाड़ा पढ़ूँ। हिन्दीके गुणोंकी खोजका काम तो मैं आप मित्रोंपर छोड़ता हूँ। मुझे तो एक ही बात याद आती है जब गोस्वामी तुलसीदास रामचरितमानसके लेखक काशी के पण्डितोंकी संस्कृतकी परम्पराको छोड़कर अवधीमें लिखने लगे तब सिद्धान्तका बोझाका बैल अपनी बुद्धिके बैलकी पीठपर लादे रूढ़िके उपासक और नवीनताके महामारीकी तरह डरनेवाले संस्कृतके तत्कालीन पण्डितोंने सुनते हैं तुलसीदासजीको विद्वान् मानने और उनके हिन्दीमें लिखे साहित्य को याद देनेसे इनकार किया। उस समय लोक भाषाकी हिमायतमें यह दोहा तुलसीदासजीने बनाया—

का भाषा का संस्कृत प्रेम चाहिए साँचु,

काम जो आवे कामरी का लै करिय कमाँचु।

स्पष्ट है कि संस्कृतकी तुलसीदासजीने क्षीमती वस्त्रकी उपमा दी और अपनी भाषाको कम्बल की। उन्होंने कहा क्या भाषा और क्या संस्कृत प्रेम सच्चा चाहिए, कम्बल काम आये तो कमाँचको लेकर क्या करना है?

राष्ट्रभाषाके पक्षमें संस्कृतका विरोध हुआ तो अँगरेजीका विरोध आ गया। उसपर मुझे कहनेकी इच्छा होती है कि सर्व-गुणसम्पन्ना संस्कृतको तो देशने कब चुपचाप छोड़ दिया किसीको पता भी न चला। हिन्दी अपनी इस विशेषताके कारण बड़ी ही नहीं कि उसे अपने साहित्यपर गर्व और ख्याति मद है। वह तो अपनी सरलताके कारण बड़ी है। और हिन्दीसे सरल भाषा राष्ट्रको प्राप्त होनेपर सिर्फ हिन्दीके मोहके कारण कोई भी हिन्दी-भाषी हिन्दीको राष्ट्रभाषाके पदपर बनाये रखनेकी मनुहार नहीं करेगा। जो साहित्यमें उन्नत और अलंकृता भाषाओंके रहते यदि हिन्दीको राष्ट्रभाषा बनना पड़ा तो इसलिए कि देशकी जो सीमा जो घेरा एक बादशाहीके प्रभावमें लाया जा सकता था वहाँ हिन्दी ही ठहर सकती थी। क्षीमती वस्त्रोंसे भूमि पाटनेकी कल्पना महँगी और असाध्य थी। यहाँ तो तुलसीदासजीकी कामरी ही काम दे सकती थी।

महाराष्ट्र प्रदेशका भारतीय स्वतन्त्रताके इतिहासमें गौरवपूर्ण भाग रहा है। इसी प्रान्तमें छत्रपति महाराजने हिन्दू-पद-पादशाहीकी स्थापना का उद्योग कर समस्त भारतको संगठित करनेका उद्योग किया और यहीं लोकमान्य तिलक पैदा होकर अपने कष्टोंसे वह ज्वाला जगायी जिससे समस्त देशने स्वाधीनताके पक्षमें पूर्ण स्वाधीनताके पक्षमें बोलना सीखा।

हमारे उद्योग हमारे स्वातन्त्र्यके उद्योग लगभग साठ वर्षोंसे हो रहे हैं। किन्तु उनमें हमें पूर्ण फल नहीं मिल रहा। हम अलग हृदय

मिलानेका काम अँगरेजीसे लेते हैं। उस भाषाको देशवासी नहीं जानते। कुछ गिने-चुने जानते हैं। और देशवासी भिन्न-भिन्न भाषाओंमें बँटे हुए हैं। हमारे अखण्ड हिन्दुस्तानकी पूरी आबादीका अपना समस्त राष्ट्रने एक भाषामें मिलकर कभी सोचा ही नहीं।

इस देशके महापुरुषोंको विशेषतः महात्मा गान्धीको इस बातकी याद आयी कि राष्ट्रको वाणी प्रदान की जावे। बोली बन्द हो घुटनेवाले मूकप्राय राष्ट्रकी भाषा खोली जावे। ऐसी भाषा जिसे उत्तरसे दक्षिण तक अधिकांश लोग जान सकें। बोली बन्द होना तो मरणका लक्षण होता है। जीवनका लक्षण तो बोली ही है। अतः अखण्ड हिन्दुस्तान कितना भी सम्पन्न हो उसका अभिज्ञान एक बोली है, एक भाषा है राष्ट्र भाषा है।

यह आश्चर्यकी बात है कि महाराष्ट्र प्रदेशमें राष्ट्रभाषा इतनी शीघ्र फैल गयी। किन्तु 'महाराष्ट्र' में यह आश्चर्यकी बात नहीं भी है। शताब्दियोंसे भारतीय स्वराज्य और स्वराज्य भावनाके पहरेदार, महाराष्ट्रसे बढ़कर इस बातको कौन समझता कि एक राष्ट्रकी एक बोली भी होती है। यही कारण है कि महाराष्ट्रमें राष्ट्रभाषा इतनी तेजीसे फैलती जा रही है। और इसलिए मैंने कहा कि मुझे आश्चर्य है भी और नहीं भी है।

राष्ट्रभाषा आज और कलकी गढ़ी हुई नहीं है इसके प्रचारका कार्य महात्मा गान्धीने किया। कामचलाऊ [illegible] हम लोगोंने ही नहीं किया 'प्रचारका' न नहीं किया न जाने क्यों प्रचारक शब्द मुझे कभी अच्छा नहीं लगा इसमें हृदयहीनता तर्कहीनता और आवश्यकताकी ईमानदारीका अभाव दीखता है यह अंगरेजोंके प्रोपेगैण्डिस्ट शब्दका अनुवाद है जिस बातको हम उठा लें उसकी कमजोरियोंपर परदा डालकर, उसकी उचित और अनुचित सत्य और आरोपित अच्छाइयोंका गुण गान करते रहना उन्हें फिर-फिर दोहराना और अपने इस काममें हार

न मानना — मैं यही अर्थ प्रचारक शब्दमें पाता हूँ। आत्मशक्ति बढ़ाते भारतीय देशभक्त टेरेंस मैकस्विनीको भी आयरिश स्वतन्त्रताके 'प्रचारकों'के खिलाफ शिकायत थी किन्तु हिन्दी प्रचारकत्वासे नहीं रही। भारतीय संस्कृतिके अमर लोगके सम्मेलनकी वाणी बनकर ही हिन्दी बढ़ी है और भविष्यमें भी उसका यही काम हो तो उसका राष्ट्रवाणी बनकर बढ़ना सार्थक हो। वैदिक युगके ऋषियोंमें एक वाणी रही थी किन्तु उनका भगवान् क्षीरसागरमें भगवती लक्ष्मीके साथ शेषशय्यापर विलास करने लगा तब ऋषियोंके कामको आगे बढ़ानेके लिए सन्त उत्पन्न हुए उन्होंने भगवान्‌को क्षीरसागरसे बाहर निकालकर भक्तोंमें भक्त गरीबोंमें गरीब मानवोंमें मानव कष्टभोगियोंमें कष्ट-भोगी बन जानेके लिए बाध्य किया, सन्तयुगके भगवान् नामदेवकी टूटी झोंपड़ी बाँधते दामाजीकी मनाजकी कमी पूरी करते और क्षमा-क्षमा न करते लोक-हृदयका तादात्म्य बनानेके अपने मिशनमें सन्त दक्षिणसे उत्तर और उत्तरसे दक्षिण पश्चिमसे पूरब और पूरबसे पश्चिम आते-जाते रहते। छत्रपति शिवाजीकी सेनाओंने और पेशवोंकी सेनाने नर्मदा लाँघकर कुछ थोड़ी ही बार उत्तर हिन्दुस्तानकी यात्रा की होगी किन्तु सन्तोंकी यह वाणी-यात्रा दक्षिणके तीर्थोंसे उत्तर के तीर्थोंकी ओर और उत्तरके तीर्थोंसे दक्षिणके तीर्थोंकी ओर कितनी ही बार कृष्णा कावेरी ताप्ती नर्मदा यमुना और गंगा लाँघती रही है। इस समय भाषाका निर्माण भाषाका उपयोग भाषाका लेन-देन इन सन्तोंके द्वारा होता रहता था उन्हीं दिनों हिन्दीका निर्माण हुआ है। इसके बचपनके दिन सन्तोंकी जानकी गोदमें दुलारसे बीते हैं सन्तोंकी कृपाभार झेलते ग्रहण तारुण्य पाया है और सन्तोंकी अखिल भारतीय सार्वभौम अखण्ड भारतकी वाणी बननेका इसे अवसर प्राप्त हुआ है। अब लोक भाषा राष्ट्र-वाणी के सम्पादनके लिए एक सम्पर्क ही आवश्यकता होती है उत्तरसे दक्षिण और पूरबसे पश्चिम। इसीलिए 'रघुपति राघव राजाराम' की धुन लगाते सन्त गान्धीके ही प्रयत्नोंसे

पर राष्ट्रवाणीका गौरव ठहरा हुआ है। वह राजनीति और सामाजिक संघर्षकी कड़वाहटोंमें अपना मत रखकर भी सन्तो-सीमा अलिप्त रहे। राष्ट्रवाणीके एकतारोंसे बाहर उसके पैर अन्य किसी स्वरपर विचलित न हों। उसकी आँखोंमें आदर्श उसकी मुट्ठीमें मनचाही सफलता और उसके पैरोंकी गतिमें राष्ट्रकी वाणीका उन्नत-पथ नजर आये। हिन्दू मुसलमान पारसी ईसाई कोई भेद उसमें न हो।

हिन्दी प्रचारका असर समस्त देशपर हो रहा है। यदि हिन्दी कवियों और रसखान उनके पदोंको अपनी वाणीमें जगह दी है तो राष्ट्रकी भक्तिका मुसलिम कवियोंमें भी ईमानदारीसे आचरण हुआ है। आप शायद यह कहें कि यहाँ राष्ट्रवादी बोलता कि वह मुसलमानोंके गुणगानके बिना ही नहीं रह सकता, मैं आपसे कहना चाहता हूँ कि आजके कितने ही उर्दू कवि ऐसी कविता लिखते हैं जिसमें फारसी गुलिस्तान ढूँढनेकी जगह रह गयी है। मौलवी मकबूल हुसैन अहमदपुरी अपना एक गीत लिखते हैं

बंसीधर महाराज हमार
हृदय-कुंज में बंसी बजाना।
सब सखीं के राजा हो तुम
प्रेमगीत से मन को रिझाना।
तुम सब प्यारों के प्यारे हो
आओ प्रीत की रीत सिखाना।

मेरे हाथमें तो पुस्तक ही है।[1] कहिए तो मुसलमानों-द्वारा भावुक मुसलमानों-द्वारा लिखे गए हिन्दीके इतने उदाहरण सुनाऊँ कि यहीं आप सुनते रहें।

---

१ इस समय श्री चतुर्वेदीजीके हाथमें श्री गणेशप्रसाद बरवाकी 'उर्दू भाषाकी एक नयी धारा' नामक पुस्तक थी जिसे प्रयागकी हिन्दुस्तानी एकेडमीने सन् १९४१ में ही प्रकाशित किया है।

सिम्बालटपर शासनमें चरचा होने पायेगी। किन्तु ऐसे मध्यमार्गी हिन्दी-संसारमें देखनेको मिलेंगे जो अंगरेजी पत्रोंके लिए प्रातःकालसे बेचैन रहते हैं किन्तु भूले-भटके या मजबूरीकी सुविधामें मुफ्त आये हुए हिन्दी दैनिकों तथा अन्य पत्रोंके महीना आवरण नहीं खोलते और कदाचित् इस मध्य-युगमें वे रद्दीके सदुपयोगकी बहुमूल्य सीमामें स्थान पाते हैं। मैं बिहारकी बात नहीं जानता किन्तु युक्तप्रान्तके और मध्यप्रान्तके कुछ स्थानोंसे मुझे ऐसी खबरें मिली हैं।

यह बात विश्वासपूर्वक कही जा सकती है कि आज प्रान्तोंमें जो जनप्रिय सरकारें स्थापित हैं और धारा-सभाएँ काम कर रही हैं उनके मतदाताओं तक अंगरेजी नहीं हिन्दी पत्रकारकी कलम पहुँची थी। किन्तु जो उपेक्षा हिन्दी पत्रोंकी आज की जा रही है उसे देखकर यह कहना पड़ेगा कि हमारा नेतृत्व अपने ही बलवान् साधनोंके प्रति उदासीन है। यदि हम हिन्दीके पत्रों और पत्रकारोंके प्रति शासन नेतृत्व और जनताको सावधान और सहायक करें तो हमारे सामने हिन्दी-प्रसारके नवप्रयत्नका चित्र आ सकता है।

हिन्दी पत्रोंकी खासकर समाचार-पत्रोंकी जो दैनिक प्रकाशित होते हैं तार समाचार भी एक कठिनाई है। समाचारोंकी एजेंसियाँ अंगरेजीमें तार भेजती हैं। जापान इंग्लैण्ड जर्मनी अमेरिका इन कहीं भी आप यह तमाशा नहीं देख सकते कि उन देशोंमें भाषामें समाचार न आवें। परिणामतः अंगरेजी दैनिक जल्दी ज्यों तार-समाचारोंकी शब्दलिपि छाप देते [illegible] हैं केवल वाक्यके अर्द्धविराम पूर्णविराम संयोजक या उप-योजक घटा-बढ़ा या बदलकर। किन्तु बेचारा हिन्दी पत्रकार अनुवाद करने बैठ जाता है और तारवालोंकी भीड़में अंगरेजी पत्रोंके पीछे रह जाता है। इस बातकी सुधारकी ओर जननायक बिलकुल ध्यान नहीं दे पाते। यह बिलकुल स्वाभाविक अवस्था है।

लोकप्रिय शासन प्रान्तोंमें स्थापित हो जानेके कारण समाचार-पत्रों-

की सरकार भारतवर्ष तथा अन्य देशोंकी जहाजी कम्पनियोंमें स्पर्धामें बने रहनेके लिए उनका टोटा भरकर सहायता देती है तो हमारी प्रान्तीय सरकार समाचार एजेन्सियोंका टोटा क्यों न भरे ? ऐसा होनेके पश्चात् देशी भाषाओंके दैनिक पत्रोंको बहुत बड़ा सहारा मिलेगा और वे भी इस देशकी बड़ी भारी सम्पत्ति कहलाने लगेंगे ।

आजकल दैनिक साप्ताहिक मासिक आदि पत्रोंका संचालन भले बन गया हो किन्तु वह अभीतक व्यवसाय नहीं बन पाया है। व्यवसायका-सा लाभ उठाना और लखपति हो जाना इस धन्धेके भाग्यमें नहीं है। जिस दिन यह कला अथवा यह व्यवसाय पूरा खुल जाकर चार-पाँच फासदी सालाना भी निश्चित लाभ देनेकी योग्यता प्रकट करने लगेगा उस दिन देशके धनिक इस व्यवसायमें अपना लाखों रुपया लगा देंगे और उनकी — धनकी और कीर्तिकी दोनों प्रकारकी दूकानदारियाँ अपने मुनीमोंके बलपर बड़े मजेसे चलने लगेंगी। किन्तु संकट कुमति, मनहरबन्धी तकाजों और दारोमदारके बलपर चलायी जानेवाली यह कला आज तो कम ही कही जा सकती है। अभी धनकी सीमाको वह नहीं लाँघ पायी। अब इस उपयोगी सहयोगी और समयके सन्देश-वाहक उपकरणके साथ जनता और शासनकी बलवान् सहानुभूति होनी चाहिए।

समाचार-पत्रसे सरकारी महसूल वसूल करना सामयिक ज्ञानको दण्ड देना है और देशी भाषाके समाचार-पत्रोंसे अधिक सरकारी कर वसूल करना इस देशके ग्रामीण तक पहुँचनेवाले ज्ञानके झरनेमें रुकावट डालना है। किन्तु हो यही रहा है। यदि कोई एक पैसेका अखबार निकाले और २५ फीसदी कमीशन अपने एजेन्टोंको दे तो भी एक पैसेवाले डाकखानेके टिकिट ही उसे अपने अखबारपर लगाने पड़ेंगे। यह तो १०० फीसदीसे ऊपरका सरकारी महसूल हुआ। विलायतमें दो पैसेके दैनिक निकलते हैं। ज्ञान-वर्धन और विषयोंकी सम्पूर्णताकी दृष्टिसे वह पूरी

और सरकारोंकी एकाधिक सीमामें कुछ रुकावट की जा सके।

हिन्दी संसारका एक बहुत बड़ा भाग मध्यभारत और राजपूतानेके देशी राज्य हैं जहाँ हर सौ या पचास मीलपर शासन बदल जाता है। ये रियासतें प्रायः निर्भीक समाचार-पत्रोंसे घबराती हैं और उनका प्रवेश-निषेध कर देती हैं। अपने राज्य विरोधक पत्रका प्रकाशन भी यह रियासतें करती हैं किन्तु वह विचित्र तरीकेसे। ये अपने यहाँसे अपने राज्यसे या कुछ समाचार-पत्रोंका निकलना रोका है प्रकाशित हो सकता है किन्तु ऐसे पत्र जो राज्यके शासनकी आलोचना नहीं कर सकते राज्यकी सीमामें या उससे बाहर अपनी बिक्री नहीं बढ़ा सकते। उनके अलावा एक समाचार-पत्रोंको यह सरकारें कुछ हजार रुपया सालाना सहायता देती हैं और अपने राज्यकी पाठशालाओं आदिमें भी उन पत्रोंके जानेकी सुविधा कर देती हैं। ये पत्र अधिकांश अन्याय सामने या अपने शासनकी आलोचनाके लिए निर्भीक न हो राज्यकी देख रेख में हुई कठपुतलियों तरह हैं। इनके द्वारा कष्ट भोगती और पिछड़ी हुई रियासती जनताको वाणी नहीं फूट सकती। उस जनतामें शासनके अधिकारकी प्यास और भूख पैदा नहीं हो पा सकती। राज्यकी सीमाके बाहरके संचालक सज्जन यदि वे चाहें भी शासनपर नहीं छाप सकते क्योंकि वहाँका शासन प्रजामत और प्रजासत्तापर अवलम्बित नहीं है, अभी या वह निरंकुशता सरकारीपनपर चलाया जा रहा है जिसके अनुसार चलना ही न्याय है। अतः ब्रिटिश भारतके पत्रों और पत्रकारोंकी जिम्मेदारी है कि वे रियासती जनताको भूलने न पाएँ और दैनिक 'हिन्दुस्तान' और 'अर्जुन' की तरह तथा 'नवजीवन' और 'नवराजस्थान' की तरह स्वतंत्र होकर भी और अधिक प्रयत्न करके भी रियासती जनताका साथ दें। हम हिन्दी संसारको अविभाज्य मानें तभी हम रियासती जनताके प्रति अपना कर्तव्य पूरा कर सकते हैं।

मैंने भरतपुर सम्मेलनके अवसरपर सपना लिया था कि युद्धके समाप्तमें हमारे हिन्दी पत्रोंके संवाददाता भी युद्ध-स्थलोंमें हों। आज युद्ध हो रहा है और आप देख ही रहे हैं कि हिन्दी पत्रोंके संवाददाता विदेशके युद्ध-क्षेत्रोंमें दिखलाई नहीं देते। हमारे तरुण यहाँ बेकारीमें भूखों मरेंगे निश्चित मौतका खतरा ले भूख मरकर भले लेंगे किन्तु साहस करके मरना पसन्द नहीं करेंगे। जो लोग ग्रेजुएट होकर जूतेकी पॉलिश करने तकका साहस करते हैं उन्हें मैं तो प्रशंसनीय भी कह सकता। मेरी नजरमें यह काम समझकी उपज भावनाओंमें शुमार नहीं। किसी पराधीन देशमें तरुणाईके लिए उपयोग नहीं है पर यह खतरा और भयंकरताओंके साथ लेते और उससे देशके व्यवसायग्रस्त और समाजकी महान् उपक-पुरुषमें सहायता मिले। मेरी समझमें नहीं आता कि हिन्दीके तरुण विश्वविद्यालयके ज्ञानकी डिग्री ऐसा क्या साबित करते हैं। न युद्धमें घूमकर विदेशोंसे स्वदेशको खबरें देते अखबारोंके लिए कष्ट उठाते और सन्देशवाहकके नाते पत्रकारका इतिहास बनाते नजर क्यों नहीं आते? इस दिशामें हमारी तरुणाई चुप न रहे। इस जागरणकीसा होना चाहिए।

अन्यान्य प्रान्तोंमें ही नहीं बल्कि उपनिवेशोंमें और विदेशोंमें जो भी हिन्दी पत्र निकाल रहे हैं उनपर हमारी नजर होनी चाहिए और हमसे उन्हें प्रोत्साहन मिलना चाहिए। दक्षिण अफ्रीकामें हिन्दी पत्रोंके निकालनेका आयोजन भी भवानीदयालजी संन्यासी तथा अन्य मित्रों-द्वारा होता रहा। जापानमें हमारे बिहार-निवासी देशभक्त डॉक्टर सहाय एक अंग्रेजी हिन्दी और जापानी पत्र चलाते रहे जिसका नाम वॉयस ऑव इण्डिया था। पत्र निर्भीक था। भारत सरकारने उसे रोक दिया किन्तु हम लोगोंने उसे प्रोत्साहन क्यों नहीं दिया उस समय तक जबतक कि वह ब्रिटिश भारतमें आता रहा? मेरी विनय है कि शासनके दण्ड देनेके पहले ही हम अपने विदेशमें बसे हुए हिन्दी पत्रकारोंको अपनी उपेक्षाका दण्ड न दें। वे तो सदैव ही हमारे हामी चाहिए।

# एकसठवीं वर्षगाँठपर

बरार प्रान्तीय हिन्दी साहित्य सम्मेलनने जो सम्मान मुझे दिया उसके लिए मैं आपका आभारी हूँ। मैं आपसे क्या कहूँ, मुझे तो उर्दूके बहुत-से शाइरकी याद आ जाती है। जब आप तरह-तरहकी चर्चा करते हैं तो बताइए कहाँ छिपूँ।

इस तरह आज का संकटका समय मेरे लिए उपस्थित है। श्रीमती गंगादेवी [illegible] श्री प्रभुदयालजी अग्निहोत्रीने श्री प्रयागदत्तजी शुक्ल और भाई [illegible] क्या-क्या नहीं कह डाला। तीस वर्ष पहले जब इसी तरहका एक संकट मेरे ऊपर आया तो मुझे वह दिन याद है राजद्रोहका कैदी जबलपुर जेलसे छूटा था। यह चार मार्च १९२२ की बात है। बड़ा-सा समूह मुझे ले चला था। भाई गोविन्ददासजी उस समारोहके नायक थे। राजा गोकुलदासजीकी सजी हुई गाड़ीमें चार घोड़े जुते हुए थे और बाबू गोविन्ददासजी कार्यकर्ताओंके साथ मुझे लेकर जा रहे थे। जनतामें जाना था सन्देश सुनाना था और जाने क्या-क्या करना था।

बाबू गोविन्ददासजीके साथ गाड़ीमें बैठे-बैठे मुझे सूझा कि अंग्रेजोंके अत्याचारसे निकला तो राष्ट्रीयता और निष्ठाका व्याख्यान आ गया। और भाई गोविन्ददासजी तो केवल सुपरिन्टेण्डेण्ट ही दिखाई देते थे। जेलके दरवाजेपर जेलवालोंने मुझे वे चिट्ठियाँ दीं महीनों पुरानी जो [illegible] मुझे नहीं दी थी। बैठे हुए उसके लिफाफेपर कुछ लिखना शुरू किया था। जो लिखा था चार मार्च १९२२ को जबलपुरमें सुनाया था। और आज १८ अप्रैल १९५ को आपको भी सुनाऊँ ऐसा

छोड़ दो मुझको, दया होगी बड़ी
मुक्ति क्या यह तो बड़ा बन्धन हुआ।

सौ तीस वर्ष पुरानी तालीम फिरसे नहीं कहनेको जी चाहता है। भारतकी तालीमें कहूँ तो

वे तुम जानो और दिल, वे आपस का काम।

मेरी इकसठवीं वर्षगाँठ मनाकर आप मेरा सम्मान कर रहे हैं या अपनी इच्छाओंका ? आपने भाई मेहताजीको अध्यक्ष बनाया। मध्य प्रान्तीय सरकारके उद्योग-मन्त्री अध्यक्ष हों इससे आपको प्रसन्नता होना स्वाभाविक है। किन्तु मुझे इनके साथकी अनेक पुरानी घटनाओंमें एक याद आती है।

सन् १९२१ की जनवरीमें मैं श्रीयुत स्वर्गीय गंगाधर रावजी चौबे और भाई मणिकलालजी कोचरके साथ नवीन प्रान्त महाकोशलकी प्रथम कांग्रेस कमेटियोंके निर्माणके लिए सिवनी गया था। मेहताजी वहाँ वकालत करते थे और सर्वश्रेष्ठ वकीलोंमें थे। यह भी सुना कि उस समयके ज्यूडिशियल कमिश्नर बनाये जानेवाले व्यक्तियोंकी फेहरिस्तमें कभी-कभी एक नाम भी मेहताजीका भी लिया जाता था। फिर मेहताजी मिले फरवरी १९२१ में। महात्मा गान्धीने महाकोशलका दौरा प्रारम्भ किया। मैं वर्धा गया महात्माजीको लेकर जबलपुर आया। स्वर्गीय भाई जमनालालजी बजाज महात्माजीके दौरेकी व्यवस्थामें नायककी तरह साथ थे और स्वर्गीय महादेव भाई देसाई सब शब्दको लिखनेके लिए। नागपुरसे राष्ट्रभाषाका दल साथ चला तो सिवनीमें मैंने मेहताजीके यहाँ सबके ठहरनेकी व्यवस्था की।

सिवनीसे आगे जबलपुरकी ओर चलनेके पश्चात् मुझसे कैफियत की गयी मास्टर हो मैं कि मेहताजीने वकालत नहीं छोड़ा है अतः उनके यहाँ महात्माजीको क्यों ठहराया गया ? मेरा निवेदन था कि आन्दोलन अभी शुरू ही हुआ है। मेरा विश्वास है कि मेहताजी जल्दी सब आचरण

जेलमें वे अपनेको बादशाहीयतकी गद्दीपर बढ़ाये बिना न रहेंगे। किन्तु मित्रोंको इससे सन्तोष न हुआ और मैं चुपचाप रह गया। ११ मई १९२१ में मैं गिरफ्तार हो गया और बिलासपुरमें सजा हो गयी। दिसम्बर १९२१ में मेहताजीका एक कार्ड मुझे मिला। लिखा था "महात्माजीको मेरे यहाँ ठहरानेपर आपको मार सहनी पड़ी यह मुझे अभी-अभी मालूम हुआ। मैं इस कार्डके द्वारा आपको सूचित करता हूँ कि मैंने वकालत और उससे सम्बन्धित सारी आकांक्षाएँ छोड़ दी हैं पुराने बातोंका परित्याग कर दिया है और अब सम्पूर्णतः कांग्रेसके कार्यमें उतर आया हूँ। मुझे नहीं मालूम था कि मेरे एक मित्रको मेरे कारण अपमानित होना पड़ा। यदि मुझे महात्माजीकी प्रतिज्ञाका पता होता तो उनके ठहरनेकी अपने बँगलेके बाहर ही व्यवस्था करता। भाई माखन लालजी अब तो गहरे पानीमें उतर आया हूँ विश्वास करो इस पथसे लौटना अब मेरे लिए सम्भव नहीं है। अब मेरे कारण तुम्हें कभी अपमानित नहीं होना पड़ेगा।' पत्रपर पता लिखा था माखनलाल चतुर्वेदी कैदी धारा १२४ ए और २० बी पोलिटिकल प्रिजनर, डिस्ट्रिक्ट जेल बिलासपुर।

सो अब मेहताजीको आपने आजका अध्यक्ष चुना है। इनसे वचन ली थी कि वे मुझे कभी अपमानित न होने देंगे और वे ही आज घेरकर मालाएँ पहनाने बैठे हुए हैं।

यों मुझसे तो हानि भी हुई है। वहीं जेलमें उन्हीं दिनों (१९२१में) हिन्दीके मधुर और गौरवशील कवि पूज्य सैयद अमीर अली 'मीर'ने बमबमड़ राज्यके दीवान होते हुए सजा होनेपर मुझे बधाई भेज दी थी और राज्यकी दीवानीसे हटाये जाकर उन्हें एक बीड़ीके कारखानेमें साधारण-सी मैनेजरी अपने मरण समय तक करनी पड़ी थी। तो यह मालाओंका बोझा मेरी हारोंका ही बोझ भर हो गया है। ये मालाएँ मेरी हारकी प्रतीक हैं।

बड़ोंसे मैं आशीर्वाद चाहता हूँ, छोटोंको मैं आशीर्वाद देना चाहता हूँ और इस समस्त समारोहमें मैं ईमानदारीसे अनुभव कर रहा हूँ कि ये पुष्प साहित्यपर भले चढ़ रहे हों, मुझपर बिलकुल नहीं चढ़ रहे हैं। उन सुहृद् चरणोंपर भले चढ़ रहे हों, जिनका आशीर्वाद मुझे प्राप्त है, जिनकी प्रेरणा मुझे मिलती रही है। उन्हींके चरणोंपर ये पुष्प हैं। मेरा वास्ता इन पुष्पोंसे बहुत कम है। समाज और साहित्यिकोंके ये पुष्प मुझपर नहीं, मेरे द्वारा साहित्यपर और गुरु-चरणोंपर पहुँच रहे हैं। ये पुष्प उन चरणोंपर चढ़ रहे हैं जिनकी उर्मियोंकी दुनिया हरी है, जो मस्तकका पानी धरतीपर उतारते हैं या राष्ट्र और मानवताके मस्तकोंपर मस्तक उतारकर एक देनेवालोंकी दुनिया बनाते आये हैं।

मैंने साहित्यकी सेवा की? मैंने कौन-सी सेवा की? अपनी उमंगोंकी भावारियोंमें 'तड़प उठना' बचपन मुझे सेवाके एहसानसे लाद दिया। मैं लिखे बिना रह ही नहीं सकता था अतः लिखता गया और जो छप गया है उससे अधिक बिना छपा जो कूड़ा-करकट पड़ा है वह क्या तिथियों-जैसा इतिहास है? घटनाओं-जैसा जन-जीवन है? परिस्थितियों-जैसा आविष्कार है? चोटी-जैसा अनन्त भूतकाल है? जी नहीं, यह सब कुछ नहीं, तुम्हारी भावारियाँ हैं, जो रीझ उठीं तो स्नेह और समर्पण कहला गयीं और खीझ उठीं तो विद्रोह कहला उठीं। विकारोंके संस्कार! जबतक जन जीवन नियन्त्रणकारी साहित्य बनते रहेंगे और जबतक जनमें आहुति, मानव प्रकृति और मानव-भूमें ज्योंकी त्यों उतरती रहेंगी तब तक अपनी सूरतपर आप फिदा होनेवाले प्रेमीकी तरह मानव कला और साहित्यकार ठगा रहेगा, बिका रहेगा। अलगावकी पूजाकी इसी भावनाके भ्रममें यदि आप मुझपर पुष्प चढ़ाकर ले दौड़े तो प्रभु, बार यह मेरा अपराध न मानिए।

साहित्य सेवा? कलाका बड़ा अटपटा स्वभाव है। मूर्ति और चित्रको देखिए, यही आयाम लिये हैं कि दुनियाके किसी कोनमें जगह भेजिए

थी ख़ामोशी बयान से अच्छी
बात जो हो, कहीं ठिकाने से।

मुझसे आप पूछें तो मैं तो आपके गुणगानका गायक हूँ। यदि सुहृद् और सज्जनोंका स्नेह प्रभुका समर्पण और राष्ट्र-प्रभुका चरण वन्दन कभी हो गया हो तो मुझपर मुझके जीवन पारायणका गौरव लेकर न दीजिए मेरा पारायणका अधिकार ही बस है। जीवन-पारी तो मेरा आराध्य है।

वर्षगाँठ समारोह मकोला
१९४८

पर कालिदास-जैसे महाकविने कथाकी इस पवित्र अन्तर्कथामें स्थान नहीं दिया ऐसा कौन कहेगा कौन सुनेगा और कौन मानेगा। कालिदास-ने तो अपने रघुवंश काव्यमें महाकविके इस ऋणको स्वीकार भी किया है किन्तु जब रघुका वंश कालिदासके हाथों पड़ा है जब उनकी कलमकी नोकपर आया है तब मानो उसका इतिहासत्व धुल गया है और निखरकर काव्य रस सम्मुख खड़ा हो गया है उस समय लगता है कि प्रत्येक कथा मानो किसी कलाकारकी मुहताज है कि यदि वह छू दे वह जीवंत हो दे वह उसे ममतासे देख ले तो वह कथा मानव-रुचिमें शताब्दियों जीने और अमर रहनेका प्राण पा ले। प्रत्येक वर्णन पढ़ते समय हमें यह न भूल जाना चाहिए कि लगभग १५०० वर्षोंसे २००० वर्षों पहलेकी समाज-रचना किस तरहकी थी तभी हम महाकविकी रचनाके साथ रसग्रहण करनेके साथ ही उसका न्याय भी कर सकेंगे।

यों तो यह वही उज्जैन नगरी और भगवान् महाकालके दर्शनके लिए कोटि-कोटि नर-नारी दर्शनार्थ आते हैं तथापि उज्जैनके समारोहों मकानों खिड़कियों ललनाओंकी नायक-नायिकाओंकी क्रीड़ाओं और घर-घरसे अमर की गुणगाथा वर्णन तो कालिदासके पास ही मिल सकता है। सिद्धवर (अब स्वर्गीय !) श्री वृन्दकिशोर चतुर्वेदीका यह कथन बहुत प्यारा मालूम देता है कि— रघुवंशमें इन्दुमतीके स्वयंवरका वर्णन करते हुए कालिदास ने अवन्तिनरेशका एक बहुत सूक्ष्म किन्तु भावपूर्ण वर्णन किया है। तीक्ष्ण धातुवाले विचार-चक्रवाके मध्यकटिप्रदेशवाला अवन्तिनरेश एक प्रतीत होता है मानो विश्वकर्माने अत्यन्त तपस्वी सूर्यको यन्त्रपर रखकर काट-छाँटकर सुन्दर बना दिया है। वही कहते हैं कि मेघदूतमें कविका अवन्तिका प्रेम उमड़ पड़ा है। मेघदूतमें वह श्लोक है जिसमें कि अवन्तिका अर्थात् उज्जयिनीके बाजारका वर्णन है। उन्हींके शब्दोंमें उसका अनुवाद है —

'बाजारमें दुकानोंपर लगे हुए मोतियोंके असंख्य हार करोड़ों शंख सीपियाँ एवं कान्तिवाली पन्नोंकी मणियाँ और मूँगोंके ढेर देखकर यही

क्रीड़ा-भूमि अवन्तिका पुरीको बहुत ही अच्छे शब्दोंमें अमर कर दिया है। ऐसा लगता है मानो मानस-भूमिकी इस पवित्र नगरीकी धूलमें-से जिसके कनको आज भी कालिदासकी सुगन्ध आती है। और पौरांगनाओंका रूप चाहे कश्मीरमें सुषमा-मय हो चाहे हिमालयकी ठण्डी तराइयों और सिन्धुकी घाटियोंमें किन्तु महाकवि कालिदासने तो उज्जैनकी पौरांगनाओंका वर्णन करके मालवनारियोंकी विमल रूपगर्विता छविको अमर बना दिया है।

जिन दिनों मैं बिलासपुर जेलमें सन् १९२१ में बन्द था उन दिनों एक दिन स्वर्गीया श्रीमती सुभद्राकुमारीके पति स्वर्गीय ठाकुर लक्ष्मणसिंह चौहान जबलपुरसे अनेक पुस्तकोंके साथ राजा लक्ष्मणसिंहजी-द्वारा अनूदित कालिदासका शकुन्तला नाटक भिजवाया। मैं उन दिनों अस्पताल वार्डमें रखा जाता था। रातमें पढ़नेके लिए कुछ समयके लिए लालटेन दी जाती थी। उन दिनों वहाँके डिप्टी कमिश्नर एक अँगरेज सज्जन थे उनका नाम था मी डेवर। वे रातको कभी बिलासपुर जेलमें चले आया करते थे तो उस दिन भी आये। मुझसे पूछा क्या पढ़ रहे हो? मैंने उनसे कहा 'शकुन्तला' पढ़ रहा हूँ। उन्होंने अँगरेजीमें कहा It is a little bit Unnatural [illegible] उनके इस कथनसे धक्का लग गया। उनसे पूछा क्यों? मी डेवरने कहा 'भला किसी मछलीके पेटमें भी कोई अँगूठी मिल सकती है?' मैंने अनायास उत्तेजित होकर कहा आप मर्चेण्ट आफ वेनिसको भूल गये। भला कोई अपने रुपयोंके बदलेमें किसीके अंगका मांस काटनेको तय कर सकता है? मि० डेवरने कहा शायद वह युग ही ऐसा था जिसमें लोग ऐसी बातें लिखते थे। मैंने निवेदन किया कि मछलीके पेटसे हाथी निकलनेकी बात तो कालिदासने नहीं लिखी। मुझे तो यह बहुत स्वाभाविक मालूम होती है। किन्तु आज मैं मि० डेवरकी प्रशंसा करता हूँ कितने भारतवासियोंने कालिदासके ग्रन्थोंको पढ़ा होगा? हमारी पाठ्य-पुस्तकोंमें कालिदासपर कितने प्रान्तोंमें पाठ रखे गये हैं। मि०

देखने कालिदास पढ़ा हो या। और इसी समय कहूँ कि हमारे देशकी अध्ययनकी सूची देखिए कि हमारे देशके विश्वविद्यालयोंके स्नातकोंमें भी शायद ऐसे बहुत कम हों जो गेटे और शेक्सपियरको न जानते हों और जो कालिदास और भवभूतिको जानते हों।

सरल सन्तोषके लिए मान लें कि कालिदास ईसाकी पाँचवीं शताब्दीमें पैदा हुए। रघुवंशमें उन्होंने इक्ष्वाकुवंशके राजघरानेका ही वर्णन किया है। आदिकवि वाल्मीकिने जिस इक्ष्वाकुवंशमें सीता और रामका विशेष वर्णन किया है उसी वंशके नामके महाकाव्यमें कालिदासने पीढ़ी-दर-पीढ़ी उस वंशका विशेष वर्णन किया है किन्तु जब हम वाल्मीकिके काव्यसे उद्भूत कालिदासकी रचनापर विचार करने लगते हैं तब जहाँ हमें भूगोल इतिहास और सांस्कृतिक चरित्र विषयकी अनेक जानकारियाँ मिलती हैं वहीं हम कालिदासकी रचनासे मिलनेवाले आनन्दको सर्वथा भूल जाते हैं। मानो उस समय सन्तोषसे कहनेको हो पड़ती है कि आजसे १५ ० १६०० वर्ष पहले तक हमारी संस्कृतिमें काव्य इतना आनन्द दे सकता था जितना कि कालिदास और उनके समयके आस-पासके कवियोंकी रचनाओंसे मिलता है। जो प्रतिभा इतनी शताब्दियोंके बाद भी बूढ़ी नहीं लगती उसकी उत्तमताके विषयमें सन्देह कैसे हो सकता है। कालिदासकी रचनाओंको पढ़कर ऐसा लगता है मानो वे किसी व्यक्ति अथवा कुछ व्यक्तियोंसे अत्यन्त प्रभावित होकर लिख रहे हों और वे व्यक्ति पुराने जमानेके न होकर उनके जमानेके ही हों। अचरजकी बात तो यह कि भारतीय-साहित्यमें कालिदास कविके नामके सिवा अन्य किसी रूपमें अवस्थित नहीं। यद्यपि यह सुना जाता है कि वे राजा विक्रमादित्य अर्थात् चन्द्रगुप्त द्वितीयके राजदूत भी थे। महाभारतके शान्ति पर्वमें स्पष्ट ही लिखा है कि—

सर्वे त्यागा राजधर्मेषु दृष्टाः
सर्वा दीक्षा राजधर्मेषु युक्ताः।

मग्ना त्रियो राजधर्मेषु बोध्याः,
सर्वे लोका राजधर्मे प्रविष्टाः ॥

परन्तु कालिदास की रचनामें कुमारसम्भव पढ़ते समय—

अस्त्युत्तरस्यां दिशि देवतात्मा
हिमालयो नाम नगाधिराजः ।
पूर्वापरौ तोयनिधी वगाह्य
स्थितः पृथिव्या इव मानदण्डः ॥

पृथ्वीके मानदण्ड नगाधिराज हिमालयका वर्णन कालिदासकी वाणीमें सुनते यह ध्यान ही नहीं रहता कि हम किसी राजनीतिज्ञका लिखा वचन पढ़ रहे हैं। यद्यपि कालिदासकी रचनाओंमें, उनके हर ग्रन्थमें ऐसे वचन हैं जिन्हें नीतिकारोंने उनसे उद्धृत किया है। और जो लोगोंकी जीभपर हैं जैसे रघुवंशके वचन —

पदं हि सर्वत्र गुणैर्निधीयते

अथवा कुमारसम्भवका यह वचन—

न केवलं यो महतोऽपभाषते,
शृणोति तस्मादपि यः स पापभाक् ।

अथवा मेघदूतका यह वचन —

कस्यात्यन्तं सुखमुपनतं दुःखमेकान्ततो वा
नीचैर्गच्छत्युपरि च दशा चक्रनेमिक्रमेण ॥

या शकुन्तलामें कही हुई यह वाणी—

सहजं किल यद् विनिन्दितं
न खलु तत् कर्म विवर्जनीयम् ।

यों कालिदासकी रचनाओंमें ऐसे स्थल जहाँ-तहाँ भरे हैं परन्तु मानवकी नाद बहुत व्यापक करनेवाली शोभामें जब इन्दुमतीकी मृत्युका वर्णन किया जाता है और राजा अजके विलापको हम पढ़ते हैं अथवा जब राजा दिलीप कामधेनुकी पुत्री नन्दिनीको चराने जाते हैं तब

सहानुभूति दिखायी है, बहुत प्रिय लगती है। लगता है मानो अपने पात्रोंके स्वभाव-वत्सल अपनी कलमको उन्होंने अपने पात्रोंकी जीभ तक बना दिया है। यह भी कम गर्वकी बात नहीं कि शृंगारके परम गायक होकर भी उनके नीति-वचन और सूक्तियाँ उनका प्रकृति वर्णन और बस्तियोंसे नगाधिराजों तक उनकी कविताकी आश्चर्यजनक पहुँच, शकुन्तला-जैसी विश्व-देवताका निर्माण, मेघदूतमें मानवात्मा महाकाव्य। स्वयं उनके द्वारा विभिन्न छन्दोंका उपयोग, इनको देखनेके बाद ऐसा लगता है कि कालिदासकी रचनाएँ अध्ययन मात्र नहीं हैं, वे अपनेमें युगके ज्ञानकी विस्तृत कल्पनाओं भी लिये हुए हैं। इससे वे जगर-कोयलसे ऊपर विश्व-कोष-जैसी बन गयी हैं। उधर भारतने तीन उत्सव मनाये हैं जिनसे हम भारत-वासियोंके स्वभावका प्रकटीकरण होता है। पहला है बुद्ध जयन्ती, दूसरा है स्वतन्त्रता संग्राम अर्थात् १८५७ की क्रान्ति और तीसरा यह कालिदास उत्सव है। रूप है इसका सम्बन्ध मालवाकी प्रसिद्ध नगरी उज्जयिनीसे है। इस तरह विश्व-कामनामें भारतके इस मध्य भागमें इस मध्यदेशने कालि-दासके रूपमें हिस्सा लिया।

कालिदास उन दिग्गजोंमें आते हैं जिनमें छोटी-मोटी परिस्थितियोंमें छोटे-मोटे कवि तुकें जोड़ते, तुकें मरोड़ते और तुकें तोड़ते दृष्टिगोचर होते हैं। इस तरह कालिदासकी महत्ताका एक सिरा उन्हींकी कविताके कारण संसारके कोने कोनेमें व्याप्त होता है तो उसका दूसरा कोना भारतके समस्त देशमें व्याप्त उनकी रचनाकी लोक-प्रियताके रूपमें देशमें एकता स्थापित करते हुए उन छोटे-छोटे कवियोंकी झोंपड़ोंके सामने नरा है जो आज लिख रहे हैं, लिखना सीख रहे हैं और इस तरह भारत-मेदिनी तथा मध्यदेशके विभिन्नताओं और भूखण्डोंको गौरवान्वित कर रहे हैं। कालिदास की रचना यह भी सीख करती है कि हम देशकी रचनाका कोना समग्र अध्ययन और अनुभवको रचनाके प्यालोंमें भरकर अध्ययन और अनुभव प्रदान करता है न कि दोनोंके मत्त होकर बोरस हो पड़ना। अतः कालि-

उसका उत्सव मनानेवाली पीढ़ी आज जब कालिदासकी ओर मुड़े तब उसके अध्ययनपर, उसकी पहुँचपर मानव-मानवी पशु पक्षी तथा पौधों और लताओंके प्रति रहनेवाली उसकी सहानुभूतिकी ओर एक बार नजर जरूर डाल ले। वह अपने विलासों और कौशलोंको विरहके छिछोरेपनसे पराजित होने देनेके बजाय कालिदास-कालीन रसमें क्यों न डुबोये ?

यह सच है कि उसके युगमें रचनाओंका रूप भी बदलेगा किन्तु पृथ्वीमें यदि प्रति वर्षके मौसममें उगनेवाली घासें हैं तो कभी भी बूढ़े न होनेवाले सूर्य-चन्द्रमा भी हैं। मैं कालिदास-उत्सवके आयोजनको देखना परम सौभाग्य मानता हूँ और इसकी ओर देश तथा विदेशका ध्यान खींचनेवाले संयोजकोंकी भूरि भूरि प्रशंसा करता हूँ।

कालिदास समारोह, उज्जैन
१९५८



# अभिभाषण

स्वागतकारिणीके सभापति महोदय, प्रतिनिधिगण और बहनो तथा भाइयो!

आपने मुझे अध्यक्षता देकर शायद अपना एक वर्ष बरबाद कर लिया। मेरा स्वास्थ्य कैसा रहता है, आप जानते हैं। इधर एक वर्ष मेरा स्वास्थ्य बहुत ही खराब रहा। आपके सहयोगका बल पाकर ही शायद मेरी कमीकी पूर्ति हो जाये। साहित्यके सभापतिपदपर बैठनेका बल तो मुझमें नहीं है, उसके दरवाजे तक आपकी आज्ञासे आ गया हूँ। आपकी इस कृपाके लिए धन्यवाद।

संस्कृतिकी माँग है कि जीवनको देखते समय हम स्मरण रखें कि मृत्युका अपमान नहीं हुआ, रोगियोंकी उपेक्षा नहीं हुई, संकट-ग्रस्तका उपहास नहीं हुआ, निर्बलताके प्रति हम उद्दण्ड नहीं हुए और सूली तक चढ़ती बलि-भावनाकी ओरसे हमने भयभीत होकर आँखें नहीं मूँद लीं।

रवीन्द्रको खोकर हमने शताब्दियोंकी प्रतिभाका वैभव संचय खोया, भारतीय साहित्यका शान्त धाम खोया, भारतीय भाषाका विश्व-सन्देश, जिसके बोलनेवाला मानो स्वयं भारतवर्ष खो दिया। हमने प्रसाद और प्रेमचन्दको खोकर जो कुछ खोया वह एक वर्षकी कसक नहीं है, भय है कहीं एक सदीकी कसक न हो। सूरदास और मीराकी मिठासको हम तीन शताब्दियोंमें नहीं जीत पाये, प्रसादकी मिठासका निखार हमसे न जाने कैसे लौटा जा सकेगा? और प्रेमचन्द? हमारे देहाती जीवनको नागरिक जीवनके साथ मिलाकर सम्पूर्ण राष्ट्रपर एक बानीका अभिषेक करनेवाली हमारी लोक-कथा धारा रुक गयी। और जिन दिनों हरिहरकी

धनके तपोमय जीवनसे ऊब गया है और उसे विश्राम चाहिए। विश्राम चाहिए — इसलिए कि उसकी स्पर्धामें विश्वकी तीन शक्तियाँ खड़ी हुई हैं।

एक इंजीनियर है जिसने सिद्ध किया है कि उसके आविष्कारोंकी प्रभुताके द्वार कलाकार असहाय है। मशीनसे बने खाद्य पदार्थ मशीनसे निकलनेवाले ग्रन्थ मशीनसे सुनाई पड़नेवाला संगीत मशीनसे चलनेवाला संवाद मशीनसे पर्देपर फेंके जानेवाले अभिनय इन्हें साहित्य-निर्माताके सामने रखकर इंजीनियर मानो गर्वित बोल उठा है कि कहाँ है साहित्य? क्या अपनी कलम मेरे पास रेहन रखने और मेरी मशीनोंपर कभी थमने और कभी बेदाम रोने-हँसनेके सिवा उसका कोई कर्तव्य बाकी है? इंजीनियर यहीं नहीं ठहरा। उसने अपने विनाश स्वरूपको युद्धोंके रूपमें व्यक्त कर मानव और उसके साहित्यको चुनौती दी है कि वह केवल उसकी मरघटोंपर कतार बनाकर मर जाने और मरनेको त्यौहार कहते जानेकी चीज मात्र है।

दूसरा है राजनीतिज्ञ। उसने संधि और विग्रहके क्षेत्रोंकी तरह, साहित्य और साहित्यिकोंके वेतन और खरीदनेके हाट बना रखे हैं और बाद वाली 'हरम'के ताने-बानेसे बनी अपनी चादरके नीचे विश्वकी कलमोंको बाँध देनेका आयोजन किया है। उसकी आज्ञा है कि लिखो वह जो मैं चाहूँ और वह न लिखो जिसे मैं न चाहूँ। वह फ़ासिस्ट है, वह नाजी है वह साम्राज्यवादी है वह बाल्शेविक है। वह क्या नहीं है, वह क्या नहीं हो सकता? 'कहते हैं फ़ीस लीजिए और वाह कीजिए' का स्वर — राजनीतिक और आर्थिक हाटमें बिके गरीब साहित्यिकके लिए परम सत्य साबित हो रहा है।

तीसरा है मनोविज्ञान। मानव पढ़ा हो या बेपढ़ा प्राणी होनेके कारण, मनोविज्ञानके परम उपहारों यानी हर्ष शोक घृणा मद मोह प्रेम और द्वेषसे उसकी मुक्ति नहीं है। मनोविज्ञानका दावा है कि यदि कलाकार

अन्तर्द्वन्द्वोंको नहीं छिपेगा और जीवनके विकारोंसे उत्पन्न गुत्थियोंसे भी सुलझा सकेगा तो उसका विश्वकी समस्याओंको सुलझाकर जीवित रहना कठिन हो जायगा। कलाकारके पास है तो क्या यदि वे मनोविकारोंके सुधारक कौशल नहीं है? अतः मनोविज्ञान कलाकारको अपने एक मित्र समझता है।

क्या इंजीनियर राजनीतिज्ञ और मनोवैज्ञानिकका सामना हम इसे बाध्य कर ले जायेंगे कि हमारे कलाकार ऐसे समय कचोती भावनाएँ, रसीली कविताओं और विकारकी मस्तियोंसे भिनभिनी रचनाओंको लेकर साहित्य-सृजन करते रहें? सृष्टिके धनी साहित्यिकने पशु और पक्षियों पास हुए और पत्ते पहनते हुए मानव प्राणीको अपनी सूझोंसे अपना भाग्य-निर्माण करनेके लिए आत्मावलम्बी बनाया। क्या आजका साहित्यिक यह कहना चाहता है कि मरी सड़ी हुई दुनिया कुछ ऐसी बेतरतीब बन गयी है कि इसका बोझ अब मुझसे नहीं सँभलता और कोई आकर अब इस कायदा सँभाले?

तब क्या कलाकार विश्वको इस विनाशके लिए धोखा देना चाहता है कि जिन पुरखेके नामोंके पीछे चलकर विश्व इतनी दूर तक आया और बड़ी मानवने-मानवकी विकारों-भरी परम्पराकी भीख माँगना चाहता है जो शताब्दियों गुमराह करने और आज संघर्षके दोष-अवधीरमें छोड़नेके अपराधपर विद्ध उसे गोली क्यों न मार दे?

पर बात यहींतक नहीं है। विकारोंका रसभरकर वसूल करनेवाली भावनाको हम साहित्यिकोंने प्रेमका नाम दे रखा है। और नारी इसमें विश्वको देखनेमें भर अपनी अतृप्त वासनाको साहित्यका नाम देकर भुलानेके प्रयत्नमें है। कहना कठिन है कि वह सुलझती है या और अधिक जागृत हो उठता है। नारी बेचारी रमणी ही नहीं वह दुखी भी है, माता भी है किन्तु कलाकारकी उपासना रमणी बनकर चलकर रह गयी है। क्या यह प्रेमके मन्दिरमें प्रतिमाके सुकोमल आविष्कार हैं जो सृष्टिके

बागमें पुष्पोंकी तरह असहाय सिसक-सिसककर युग-युगान्त बिताते मस्तक पर धुन रहे हैं या यह हमारा वह साहित्य सृजन है जो हमारी तरुणाईको दासू बनोंकी ओर पतनोन्मुख कुत्सित भावना सिद्ध कर रहा है ?

कदाचित् साहित्य यहीं आ ठहर गया होता । वह तो आगे बढ़ा बढ़ना उसका स्वभाव जो है । चाहिये कि स्वप्नमें बाजारमें उसने अपनी पोटलियोंका सामान बेच दिया और प्रतिभाके चाकरपनके सपने सिंगारके लिए, कागज कलम और अन्य खरीद लाया । इधर रचना तैयार हो चली उधर दाता और प्रकाशकोंकी तलाशमें उसका मन घूम चला । धन साम्राज्य और प्रभाव मानो अपने इस प्रतिभा-जीवी गुलामकी प्रतीक्षामें थे । झट हाजिर मिली बोली समझ लगी और इसने अपनी पूँजी अपने मालिककी मनोभावनाओंके हाथ बेच दी । उस समय कुछ मनस्वियोंकी कलमें यदि ऐसी हुई कि वे धनिक कहर या राज महलपर बिकनेसे इनकार कर दें और अपना कोमल या प्रखर चिन्तनके निरत वैभवको मानव-विद्रोह और मानव-विकास आपूर करनेके काममें लायें तो बिकी हुई कलमका धनी विरुद्ध इनकार करनेवाली कलमके खिलाफ षड्यन्त्रकी रचना करता है और ऐसा कुछ लिखता है जिससे आजाद कलम दण्डित हो सके । यह वैभवशालीको कोटिकी गुलाम मुनीमके नाते निर्भय कलमोंके लिए, उस कारागारका पहरेदार बन जाता है, जिसे विश्वकी सरीखाक कम्बख्त न हो उठने देनेके लिए वैभवशील शक्तियोंने बनाकर रख छोड़ा है ।

जंगलमें आग लगनेपर पूरा जंगल जलनेसे रोकनेके लिए लगी हुई आगके पासका जंगल इसलिए काटकर फेंक देना होता है जिससे उस दूरीको लाँघकर लगी हुई आग सारे जंगलको भस्म न कर पावे । अधो-मुखी साहित्यकी भड़कीली आगके साथ भी हमें यही व्यवहार करना होगा । उस आगको बहानेमें अत्यधिक निकट पड़नेवाले कुछ साहित्यको हमें स्वयं काटकर फेंक देना होगा । उस साहित्यका एकमात्र कसूर यह

उतरे तो दूसरा गद्दीपर चढ़े। यही कारण है कि बड़प्पनके खिलाफ तरुणाईका विद्रोह होता है। उच्च कलाकार तो ज्यों-ज्यों अपनी कृतमें भीगता जाता है वह स्थानोंको रोककर खड़ा ही नहीं होता अपने ममस्वी कलाकारका आशीर्वाद समझकर पीछे आनेवाली पीढ़ी उन स्थानोंको अधिकार समझकर नहीं कर्तव्य मानकर सँभालती चली आती है। साहित्य उस समय पहियाँ जीतने-हारनेका मैदान नहीं होता।

जिनकी मति चुक गयी है, कृतिके पक्षमें न कैसे उठे रहेंगे। इतिहास-के मुहाफ़िज़खानेमें उनका स्थान सुरक्षित है। हाँ यदि उनकी कृति अतिमोला है तो वह उनकी पोढीके सिरपर होवो। उन्हें शिकायत नहीं होना चाहिए कि उनकी पीढ़ी, उनकी कृतिके प्रति उदासीन है।

कुछ नवीन चाहिए—यह अत्यन्त प्राचीन माँग है। यदि इसका अब मति है तो ठीक है। मति नहीं है तो आरत है। और आरत सदा ही भली नहीं होती।

व्यक्ति-पूजामें कभी-कभी प्रतिभाहीनताकी पूजा होती है। जब कूछ मूठके नामपर आती है, लोग उसे सरलतासे त्याग देते हैं किन्तु जब यह सिद्धान्तके नामपर आती है तब न त्यागें तो प्रतिमा कटती है और आत्माभिमान अपमानित होता है और त्यागें तो समाज नाराज होता है।

एक जमानेमें पूजा और नमाज़को एक कहनेवाले सन्त हमारे यहाँ थे। आज हिन्दी-उर्दूको एक कहनेवाले गुणी हमारे यहाँ हैं। पहले एकके कहनेसे दूसरेको बन्द नहीं करना पड़ता था आज दोनोंको बन्द कर तीसरे की बात कही जा रही है।

जब हम अपनतर आक्रमणशील भाषाओंकी चर्चा करते हैं तब ईंट का जवाब पत्थरसे देनेक लिए लपकते हैं। क्या कोष-हृदयके छन्द-बन्द करके भाषा और देशका अपकल्प हम स्थापित करेंगे?

आजका कलाकार इसलिए बेचैन है कि कुछ शब्द अपना मूल्य बढ़ाये बैठे हैं कुछ धारणाएँ अपना मूल्य बढ़ाये बैठी हैं। प्रेम शब्दको लीजिए।

बिक निकली तब उसका मूल्य किससे कौन वसूल करे ? उधर प्रकाशककी भी कठिनाई है। वह स्वयं नहीं जानता कि कौन-सी पुस्तक बिक निकलेगी। लेखक जगत्में अपनी कलमके बलपर साधन सम्पन्न है हमारे यहाँ कलम लेखकका अभिशाप हो रही है। हमारे लेखकको यह विश्वास नहीं कि उसके श्रमका कोई मूल्य चुकायेगा। सम्मेलनमें हम अनुभव करें कि हिन्दीकी प्रतिभाके भयंकर शत्रु वे हैं जो गरीब कलाकारका साहित्य मुफ्तमें चाहते हैं। वे ही लेखकको निराशा देते हैं कि कलाके चिन्तनको वह भूखकी ज्वालाकी आँचमें अपना धुन दिलके लिए कुपथ्यसे बढ़कर कुपथ्य समझे। हम शीघ्रसे शीघ्र हिन्दीके कलाकार की कलमका मूल्य चुकाने योग्य हों — यह प्रयत्न होना चाहिए। और ऐसी धनराशि एकत्रित होनी चाहिए जिससे हिन्दीके कलाकारके साथ ईमानदारीका व्यवहार करनेवाली प्रकाशन संस्थाओंका निर्माण हो सके।

हिन्दीके राष्ट्रभाषा होनेका उत्तरदायित्व यह भी है कि हम साहित्य सम्मेलनको केवल अ० भा० प्रचार सम्मेलनसे उठाकर उसे अखिल भारतीय संस्कृति साहित्य और कलाका सम्मेलन बनायें जहाँ हम प्रान्तीय भाषाओंके प्रतिभाशील मनीषियोंको आमन्त्रित कर सकें और उन भाषाओंके कलाकारोंकी कला-कृतियोंका अनुवाद अपने यहाँ प्रकाशित कर सकें।

हिन्दीके जो साहित्य-प्रेमी अपनी आत्माभिमानके आन्दोलनके कारण आज जेलमें हैं उनकी सुध लेना भी हमारा काम है। जिन्हें हमने कुछ कहा या उनका शासनने तिरस्कार नहीं किया। जिनका शासनने तिरस्कार किया है केवल उसी तिरस्कारपर हम अपने कलाकारोंको न भुला दें। जेल यातनाओंमें जितने ही साधन-सम्पन्न हैं। वे अपनी चिन्ता स्वयं कर लेंगे। किन्तु जो साधनहीन हैं उन्हें हिन्दी जगत्के प्रान्तोंमें प्रान्तोंद्वारा सहायता पहुँचानेका आयोजन क्या हम नहीं कर सकते ? हमें जानना चाहिए कि जितने गरीब साहित्य-सेवियोंके बाल-बच्चे आज

ऐंचा-तानके हो रहे होंगे।

करीब साहित्य-प्रेमियोंके लिए अध्ययनके साधन उपस्थित करनेकी ओर भी हमारा ध्यान जाना चाहिए। हम यह हिसाब क्यों न लगावें कि हिन्दी जगत्‌में कितने पुस्तकालय हैं और उनके पठन-पाठनकी सामग्री किस श्रेणीकी है तथा हिन्दी पुस्तकोंके रखनेमें वे किन धारणाओंसे प्रभावित हो रहे हैं? इस ओर ध्यान देनेसे सम्मेलनके लिए सम्भव होगा कि वह हिन्दी जगत्‌के उचित प्रकाशनोंको उचित स्थानोंमें उचित समयके अन्दर दिखला सके और इस तरह लेखकोंकी प्रत्यक्ष सहायता करनेमें सक्षम हो।

हिन्दी जगत्‌में कितने ही विश्वविद्यालय हैं तथा कितने ही रियासती और प्रान्तीय शासन हैं। यहाँ पाठ्य-पुस्तकोंका निर्णय करनेवाली समितियाँ हैं। विचार-विनिमय न होनेसे अद्भुत हानि होती है। मुझे एक घटनाका यहाँ उल्लेख करना चाहिए। सन् १९३९ की बात है। काशीमें मैंने पुस्तकों और पत्रोंकी वह सूची देखी थी जिसे युक्तप्रान्तीय सरकारकी टेक्स्टबुक और लाइब्रेरी कमिटीने स्वीकार किया था। उसमें मैंने देखा कि सारे युक्तप्रान्तके लेखकोंकी कितनी और युक्तप्रान्तके प्रकाशकों-द्वारा प्रकाशित पुस्तकें तथा यहींके सामयिक तथा मासिक इस प्रान्तके पुस्तकालयोंके लिए स्वीकृत किये गये थे। मैंने एक प्रदेश सज्जनसे जिनका इस सम्मेलनमें भी प्रभाव रहा है पूछा कि आप लोगों छोड़कर अन्य हिन्दी प्रान्तीय प्रकाशकोंको और विशेषतः मध्यभारत मध्यप्रान्त और कुछ बिहारके प्रकाशकों और पत्रोंको तो आपकी प्रेफरेन्सल स्थान ही नहीं मिल पाया और मध्यप्रान्तकी ऐसी कमिटियोंमें समस्त हिन्दी संसारका अधिकतर ख्याल रखा गया है। तब उन्होंने अपनी विवशता और दुःख प्रकट किया। किन्तु एक दूसरे सज्जनसे जब मैंने यही बात पंचायतमें कहा तब उन्होंने मामला कुछ महत्त्व न देते हुए टाल दिया। हमें इन सब बातोंकी याद भी नहीं रही। ये सिफ़ारिश भगवान देनेवाले एक प्रधान

तब आप मौतकी साधनामें मुहूर्तके लिए ठहरे हैं। प्रलयकी साधनाका नाम लेकर प्राणोंका दुरुपयोगवाले साहित्यिक हम तो आत्मघातका-सस्ता पथ ही निर्माण कर रहे हैं। रक्तदानसे स्नेह-सौहार्द राष्ट्रका भाग्य रचनेसे मिलनेमें हम सफल कैसे हो सकते हैं?

विश्वके भाव-आवाहन और कर्म-कार्यालयका जब द्वार खुलेगा तब हम अनुवादकी जूठन समेटकर अपनी पीढ़ीकी साहित्यिक भूख बुझाते नजर आयेंगे। क्योंकि प्रत्यक्ष अनुभवमें हमारे पास कुछ नहीं होगा। इसलिए मांगनेसे सुन्दर वचनके सिवा क्या हम अपने साहित्यकी वीरताको कोई भेंट दे सकें?

क्या बदलेके लिए, पत्रकारको ब्रिटिश सरकार अवसर नहीं देती? या कांग्रेसी नहीं थे जिन्हें कांग्रेसकी वीरता मूलतः मालूम होती थी और या वामपंथियोंकी बहादुरीपर विश्वास करते थे उन विचारोंके युरोप हिन्दी साहित्यिक आज कहाँ गये? क्या नहीं समरका साहित्य अरबस, फिलिपीनसे अफ्रीकाम चीनसे रूससे अमेरिकासे और युद्ध-क्षेत्रोंसे भारतमें आ रहा?

युद्ध विश्वकी नयी भाषा तो है। हर भाषाको नये शब्द दिये हैं। परिस्थितियोंमें बम गोलोंकी तरह कुछ शब्द भी बने हैं। एक भाषा भी बनी है — हर क़दम हर जगह। क्या इसमें हमारा भी कोई हिस्सा है?

जब हमें विद्रोहका ज्वार चढ़ता है तब अवतरणों और अंकोंकी धूम मचा देते हैं और जब भावुकताका ज्वार आता है तब आस मा लेप मा कल्पनाकी धारा बहाने लगते हैं। यों अवतरण ज्ञानका बल और अध्ययनका अभिषेक है। किन्तु अवतरणवाली ज्ञानका आडम्बर और अपनी अज्ञानपर डाला हुआ कृत्रिम आवरण मात्र है। हम विश्वके साहित्य के इन अनुवादकोंको समझते ही नहीं हैं कि उस भावोंका उपयोग करनेका अधिकार नहीं जिसे तत्त्वोंका अनुभव न हो और उसे अवतरण बनानेका

बात है कि ग्वालियर राज्यके क़ानूनकी किताबें फ़ारसी और अरबी शब्दोंसे लदी हुई हैं। क्रिया-पदके सिवा हिन्दी प्रायः उनमें अधिक नहीं होती। इसके अलावा बहुत वर्षोंसे इस भाषामें कोई परिवर्तन नहीं हुआ। फिर भी इस नवीन आन्दोलनका परिणाम यह हुआ है कि हिज़ हाईनेसने एक कमिटी आफ़िशियल्स तथा जनताके सदस्योंकी सैयद हकीम अहमद ( राज्यके एक मन्त्री ) की अध्यक्षतामें बना दी है ताकि वह यदि संभव हो सके तो इसे सबकी रायसे सरल बनानेका प्रयत्न करे।

जयपुरमें रामचन्द्र शर्मा 'वीर' को इसलिए उपवास करना पड़ा कि वहाँ हिन्दीका प्रचार हो। सरकारने आश्वासन भी दिया। २८ जनवरी को राज्यकी आज्ञा निकली कि श्री महाराजा साहब बहादुरकी अधिकांश प्रजा देवनागरी लिपि इस्तेमाल करती है। इसलिए गवर्नमेण्टकी यह मंशा है कि तमाम दफ़्तर और अदालतें देवनागरी लिपिका प्रयोग करें ताकि सम्बन्धित जनताको किसी किस्मकी असुविधा न हो। किन्तु साथ ही उसी आज्ञामें ये शब्द भी लिखे गये हैं— मगर इस आर्डरका मंशा यह नहीं है कि देवनागरी लिपि ठीक तरह न जाननेवालोंके लिए उर्दू लिपि इस्तेमाल करनेपर किसी किस्मकी रुकावट है। अब जनताने इस आज्ञाका एक हाथसे देकर दूसरे हाथसे सुविधा छीन लेना समझा। अब ८ फरवरी सन् १९४१ के नोटमें जयपुर दरबारके पब्लिसिटी आफ़िसरने शासनकी ओरसे अधिकारपूर्वक यह स्पष्टीकरण किया कि उनकी पहली आज्ञाके सही मानी सरकारकी यही मर्ज़ी या निर्णय है। राज्यने यह भी स्पष्ट किया कि 'देवनागरी लिपि ठीक तरहसे नहीं जाननेवालोंके लिए भी सरकारका अभिप्राय यह है कि जल्दीसे जल्दी सरकारी दफ़्तरों और अदालतोंमें देवनागरी लिपिका आम व्यवहार होना चाहिए। किन्तु १५ फरवरीको फिर पलटी खा गयी। एक सरकारी आज्ञा निकली जिसमें २८ जनवरीके सरकारी मेमोरेण्डम और ८ फरवरीके पब्लिसिटी आफ़िसरके नोटका उल्लेख करते हुए राज्यके पब्लिसिटी आफ़िसर फिर

